हृदयस्पर्शी गीत माता और बहन की ओर से संवादात्मक रूप में गाया जाता है। कुछ पंक्तिया नीचे उद्धृत हैं —

दूधाँ की धार मारू, माता नै कदे तू गुमानी[1] भूल नहीं जा।
याद दिलाऊ म्ह अक आवेगी इब नइ बहू रानी बेग भूल नहीं जा।
माइ का सुसी है शरीर, जुग जुग जीवो मेरा वीर।
याद दिलाऊ सू अक मा जाइ की याद निसानी बीरा भूल नहीं जा।

१० मदिर में जाते हैं। पुजारी आशीर्वाद देता है।

११ मदिर से लौटकर भूमिया धोकणे[2] जाते हैं। वहीं पुरोहित मौड़ खोलता है। बरात गाँव से चलती है। बहन या बहनोई बन्ने का मार्ग रोकते हैं। उन्हें नेग दिया जाता है। इसे 'बाग पकड़ना' कहते हैं।

१२ बरात चलती है और सब स्त्रियाँ मिलकर गीत गाती हैं —

बन्ना ए कित बाजा रै बाजियो,
बन्ना ए कित बारे निसान,
ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
तेरी बदड़ी रै नूकै रै बन्ना,
तू ए सवेरी आय, ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ी गहणा घड़ावन मैं गया,
सुनरे[3] नै लादइ बार रै ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ा गहणा घड़ावें तेरा दादा जी, तेरा ताऊ जी,
तू तड़के ए तड़के आय ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बन्नी कपड़ा सिमावण[4] मैं गया,
दर्जिया नै लादइ बार रै, ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ा कपड़ा सिमावै, तेरा बाबल[5] जी तेरा चाचा जी,
तू सवेरी[6] ए सवेरी आय ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ी मेंहदी बिसावण, मैं गया,
पसारी ने लादइ बार, ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ा मेंहदी बिसावै तेरा बीर जी, तेरा मामा जी,
त रे सवेरी ए सवेरी आय ढोटा ढैल उतरयो बाग में।
बदड़ा बदड़ी को ब्याहण मैं गया,

---

1 अभिमानी। 2 पूजने। 3 सुनार। 4 खरीदना, व्यवसाय करना।
5 पिता। 6 सबह।

मेरे साथिडा ने लादइ चार छोटा छैल उतरयो बाग में।
वन्ही तो व्याहे तेरा कूणगा वडडा,
वन्हा तो व्याहे तरो कूणवा,
तू रे सम्हेरी ए सम्हेरी आय छोरा छैल उतरयो बाग म।

## खोडिया

बरात चला जाने के बाद घर पक्ष के घर में कई आचार होते हैं। उनमें एक प्रमुख आचार 'खोडिया' मनाने का है। यह वर के घर पर स्त्रियों द्वारा मनाया जाता है। इस आचार के द्वारा स्त्रियाँ कृत्रिम विवाह रचती हैं। विवाह के समस्त कार्यो की आवृत्ति करती हैं। इस प्रथा से कई लाभ होते हैं —

१ मनोरजन हो जाता है।
२ जागरण होने से घर बार की रखवाली हो जाती है।
३ विवाह सम्बन्धी शिक्षा मिल जाता है।

इस आचार म लोकवार्ता क कई तत्व निहित हैं। आजकल भी आसाम बगाल की आदिवासी जातियों म यह प्रथा चला आ रही है कि कन्या बरात बनाकर वर क यहाँ जाती है। बहुत सम्भव है कि उसी प्रथा के अवशिष्ट चिह्न इधर भी इस रूप में बँधे हुये हों।

यह ध्यान देने की बात है कि इधर बरात म कन्या का शामिल होना बुरा माना जाता है। यह हो सकता है कि समाज म पितृसत्ता युग आने के बाद इस प्रथा को घर की चार दीवारी म बन्दकर दिया गया हो।

## बरात की पहुँच

१ बरात पहुँचने की सूचना बरात का नाई देता है। यह जाल (वृक्ष विशेष) की हरी टहनी के साथ कन्या के पिता के यहाँ जाता है। इस आचार को 'हरा डाली ल्याणा' कहते हैं। उसके पीछे बरात को जाजलवाला (जनवासा) में पहुँचा दिया जाता है।

२ दुकाव—सायकाल, वर घोड़ी पर चढ़कर कन्या के द्वार पर जाता है यहाँ पर साला आरता करती है और उसको ताी गालता है। सा गाल से तात्पय लड़के न बन को देखकर स्वास्थ्य आ करते है। लड़का अपने ीग द्वार पर लगा ९, ५ या ७ निडियाओं का आ काट का नना हाता है, गेरू ने रगी हाती हैं, हुवाता है। इसे '[illegible]'

ब्याह का दिन—कन्या पक्ष में

१ माता पिता, ज्येष्ठ भ्राता, भावज सब व्रत रखते हैं। मटा रोपने के पीछे पानी पिया जा सकता है।

२ भात लिया जाता है।

३ मामा चाँदी की बाली ( मुरकी ) लाता है जिनकी संख्या चार होती है। ये लाहे की बालियों के स्थान में पहना दी जाती हैं। यह एक महत्वपूर्ण प्रथा है और इसे 'मामा बाली' नाम से पुकारा जाता है।

४ मामा कन्या को चौला पहनाता है। चौला पीले रेजे का बना हुआ लँहगा और चुन्नी होती है। इसे 'मामा चौला' कहा जाता है।

विशेष —यदि मामा निर्धन भी है तो 'चौला और बाला' अवश्य लाता है। लड़के के विवाह में 'मौड़' अवश्य देता है।

५ चाक धोवणा—कन्यापक्ष की स्त्रियाँ एक थाली में कुछ मिठाई, सवा रुपया, पानी का लोटा, हरा दून, कड़ाई में भीगी हुई हल्दी और कलावा लेकर कुम्हार के यहाँ जाती हैं। चाक का टीका लगाया जाता है और सातिया काढ़ा जाता है। मिठाई और सवा रुपया चाक पर रख दिया जाता है। लौटते समय कुम्हारिन अपने सर पर मूण ( माल या बड़ा मटका ) उसके ऊपर मिट्टी का करवा, सोना या चाँदी का कठला मूण के गले में डाल कर यजमान के यहाँ लाती है। कठले को उतार लिया जाता है। मूण को मांढे की ठलय ( थम्भी ) के पास रख देते हैं और उसमें सात सुहागिन पवित्र पानी भर देती हैं। उसमें थोड़ा-सा गंगाजल भी छोड़ा जाता है। उसके पास ही आम या पीपल की टहनी रख दी जाती है।

६ जाजलवाला धोवणा ( पूजना )—कन्या का भाई अपनी पत्नी के साथ गठ जोड़ा करके कन्या को चादर उढ़ाकर अपनी गोद में ले लेता है। लड़की अपने दोनों हाथों में कुछ पीले चावल ले लेती है। फिर पीछे-पीछे स्त्रियाँ गीत गाती हुई जाजलवासे के पास जाती हैं। यहाँ लड़की अपने हाथ से चावलों को छोड़ देती है। इस कृत्य का तात्पर्य यह है कि लड़की ने लड़के को फेरों के लिए आहूत किया है।

फेरे या चौंरी ( भावर )

१ बेटेवाले की ओर से सजने का सामान आता है। इसमें टिक्का, बिन्दा, रोली, सिन्दूर, शीशा, रखड़ी ( कंगन ), मेंहदी, नाड़पूड़ा, सात

कलावे ( नाल ), सात बादाम, सात छुहारे, सात पताशे, सात सिंघाड़े, सात टके ( पैसे ) आदि गठजोड़ा की सामग्री होती है।

२ हसली लाई जाती है।

विशेष—दूजवर ( दुहजवा ) के विवाह में भावरों पर सोने या चांदी की छोटी माला लाई जाती है। ब्याहली को नथ के स्थान में पहना दी जाती है।

*कन्या पक्ष की सामग्री*—१ पाणिग्रहण संस्कार कराने वाला पंडित निम्न लिखित सामान बेटीवाले के यहां से लेता है। हवन की सामग्री, चावल, गोघृत, पत्थर का नाग, खाज, खील ( लाजा ), शमी पत्र, पत्ता, चंदोवा जिसमें पाँच गज कद का कपड़ा, कुछ लड्डू, एक नारियल, सवा रुपया और चार गरकोड़े होने हैं। इस चंदोवे को परिक्रमा के समय बेटी वाले की ओर से उनका भाणा ( भाणजा या फूफ़ा का लड़का ) और दूसरी ओर से लड़के वाले का भाणजा लेकर खड़े होते हैं। उसके नीचे से वर-कन्या परिक्रमा करते हैं।

२ कुम्हार चौरी का सामान लाता है। इसमें दो झावली ( भाये ) दस सराइ, पांच मटकणे होते हैं। सराइ मधुपर्क आदि के काम आती है। झावलियों को वेदी की रक्षा के लिए संस्कार समाप्ति पर औंधा मार देते हैं।

३ माली आहुति डालने के लिए सुवा, नाग गूंश, पीपल, शमी अथवा पलाश की समिधाएं लाता है।

४ वर को बुलाकर पटड़ा पर बैठाते हैं। पीछे से ब्याहली बुलाई जाती है। पहिले वर के दायें बैठना है फिर कन्या वामांग आ जाती है।

५ कन्यादान—ब्याहली के माता पिता का गठजोड़ा किया जाता है। फिर पिता लड़की के दाहिने हाथ के अंगूठे को अपने दोनों हाथों में लेता है। साथ में यह सामग्री पान, सुपारी, दूब, सवा रुपया, शंख और फूल भी लेता है। पंडित कन्यादान का संकल्प पढ़ता है। संकल्प के पश्चात् पिता यह कहकर कि हे विष्णु रूप वर लक्ष्मीरूपिणी यह कन्या तुझे भार्या रूप में देता हूँ, लड़की का अंगूठा वर के दोनों हाथों में पकड़ा देता है। स्त्रियां हथलेवा और फेरों का गीत गाती हैं। हथलेवे का एक गीत यह है —

हथलेवो, दादा की ए पोता कर हथलेवो कराइयो।
हथलेवो, ताऊ की ए बेटे कर हथलेवो कराइयो।
हथलेवो बाबल ) बेटी ) 
हथलेवो भाइ } का ए भाण } कर हथलेवो कराइयो।
हथलेवो मामा ) की ए भाणजी ) कर हथलेवो कराइयो।

कन्यादान की महत्ता को प्रदर्शित करनेवाला नीचे लिखा गीत है —

सोना का दान, चान्दी का दान अर कन्या का दान दुहेला[1] हो राम।
कन्या का दान म्हारे बसाराम देना जैकी छाती भारया जी राम।

इसी प्रकार दूसरे नाम जोड़कर गीत बढ़ाया जाता है।

भावरों के समय एक गीत गाया जाता है। कन्या का वर के पास आते कुछ लज्जा है, कुछ विघ्नस्वरूप उसके पूर्वज तथा सेवक अड़े हैं। इसी बात को इस गीत का विषय बनाया गया है। वर उसे आशा दिलाता है और कन्या का फेरों के लिए बुलाता है —

गढ़ छोड़ रुकमण बाहर आइ, चौरी[2] तो छाइ म्हारे सासना।
इन सासना नै हम घाघ देसा, चौरी तो करसा लाडल निरोली।[3]
इन सासना नै हम दान देसा, चौरी तो करसा लाडल निरोली।
गढ छोड़ रुकमण बाहर आइ, चौरी तो छाइ म्हारे बामण्या।
इन बामण्या न हम नेग देसा, चौरी करसा लाडल निरोली।

इसी प्रकार नाइ, डूम और दाती को भी विविध नेग देकर अपना मार्ग अकण्टक कर लिया जाता है। बरना के उत्साह संचय कर लेने तथा वर के पास चलने पर सहेलियाँ एक मीठा चुटकी लेने से नहीं चूकतीं।

हौले हौले चाल म्हारा लाडो हमेशा सुहेलड़िया।
मोल ना बतवाइ म्हारी लाडो रान है पदारिया।

इस गीत ने घेरों में ग्रामीण-वातावरण बड़ा सुन्दर कर आया है जो चित्तात्मक है।

६ भावरों के समय माता पिता और ऊँचे रिश्ते के सभी पुरुष अलग हो जाते हैं।

७ छोटा भाई वर-कन्या के बीच में खड़ा होकर दोनों के हाथ में खीलें देता है और लाजा-होम कराया जाता है। इसके पीछे सब कार्य पंडित जी कराते हैं।

फेरा के पीछे

१ वर कन्या भीतर घर में जाते हैं। यहाँ दइ देवताओं का पूजा कराया जाता है।

२ गालादेला ( सलज ) दोनों का मुँह मीठा कराती है।

---

१ कठिन। २ मण्डप में। ३ निश्चित।

३ वर से छन्द कहलाये जाते हैं। एक छन्द नीचे दिया गया है

सड़क पै सड़क, सड़क पै इक्का।
एक तो ब्याह चले, दूसरी को देवे टिक्का[1]।
छन पर छन छन पर आरसी।
थारी बेट्टी राज करैगी, हम पढ़ागे फारसी।

यह समय हासी मजाक का होता है। इन छनों का विषय भी शृङ्गार से भरा होता है। किसी किसी छन्द में तो बड़ा ही अश्लील बयान होता है।

४ लड़का वापिस चला जाता है।

## बढ़ार का दिन

१ गौर पूजन—(१) सात सुहागण अपना सिर धोती हैं और स्नान करती हैं।

(२) सात पत्तल मगाई जाती हैं। उन सातों पत्तलों पर मेंहदी, बिंदी, एक एक टका रखकर मढे के नीचे रख दिया जाता है।

(३) बरवाले के यहा से तील[2], काजल, बिंदी, मेंहदी, कघी और सिर बाधने के धागे आदि लाये जाते हैं।

(४) घर बुलाया जाता है और बीच में कपड़ा देकर एक ओर दूल्हा और दूसरी ओर दुल्हन बिठलाइ जाता है।

(५) पीली मिट्टी के गौरा और गौरी (शिव पार्वती) बनाते हैं। पहिले कन्या उनका पूजन करती है फिर घर की सब स्त्रियां पूजती हैं।

(६) मढे नीचे लड़का, कन्या और सात सुहागण घर के भीतर जिमाई जाती हैं।

२ बसोड़ (कवर कलेऊ) के लिए वर और उसके साथियों को बुलाया जाता है।

३ मध्याह्न की दावत के समय 'गस्समगस्सा विधि' होती है। सबसे वृद्ध बराती के मुह में गस्सा देते हैं।

४ पत्तल बाधना भी होता है। पंडित उसे किसी कविता से खोलता है। उसे इसका नेग मिलता है।

---

१ सगाई करना। २ लहगा।

विश

१ कन्या को शृङ्गार कराया जाता है, उसके बाल बांध दिये जाते हैं।

२ कन्या अपने पिता की देहली पूजती है। देहली पर छुहारे, बादाम, मखाने (बताशे) और पैसे रखे जाते हैं। हल्दी का टीका लगाया जाता है। इन पैसों आदि को नाइन ले लेती है।

३ लड़के को बुलाया जाता है। उससे मण्ढे में लात लगवाई जाती है। लड़के को नेग मिलता है।

४ लड़की विदा होती है। गीत गाये जाते हैं। इस समय का वातावरण करुणापूर्ण होता है। एक ओर कन्या अपनी माता, सहेलियों से गले मिलती है दूसरी ओर सबकी आंखें छोटे-छोटे करुणा-ताल बने होते हैं। पिता माता का एक ओर कन्या के हाथ पीले करने की प्रसन्नता, दूसरे लाडली के सर्वदा के लिए पराई हो जाने की टीस हृदय को हर्षशोक का क्रीड़ास्थल बना देती है। इस प्रकार शहनाई की मधुर ध्वनि और माता-पिता, भाई बंधु तथा सहेलियों की सिसकियों के बीच लाडो का अरथ चल देता है। इस समय बहुत से छोटे-बड़े गीत गाये जाते हैं जिनमें कन्या की मनोव्यथा व्यंजित होती है। इसका पूरा विवेचन आगे करेंगे। यहां दो गीत देते हैं। प्रथम गीत —

गाड़ा मेरा दादा गाड़ा रहिए आजकी रैन पहर दोए।
अपणा कन्या के डहरूँगी पार, थारा नगर सुबस बसो।

इसी प्रकार ताऊ, बाबल, चाचा, भाई और मामा का नाम लेकर गीत बनता चलता है। कन्या समझती है कि वह परकार धन है और वह भार-स्वरूप है। यहाँ कन्या अपने दादा आदि निकटस्थ के लोगों को सांत्वना दे रही है।

दूसरे गान में सहेलियां रथ में दुल्हन को बिठाती हैं और परवश अवस्था में यह गीत गाती हैं —

'परियण[१] की आगे परियण छोड़ कहां चली ?'

किन्तु कितनी कातरता है ? बालिका का मुग्ध चेतना उत्तर देती है। "मेरे दादा ने वचन व बल भावन घर हम चले"। यहां लाडो केवल इसलिए दूसरे के यहां जा रही है कि दादा जी ने वचन दे दिये हैं। माता जी के वचनों का पालन करना तो पुत्री का धर्म है। इस प्रकार वह ताऊ, चाचा, भाई, मामा आदि के वचनबद्धता के कारण पराई हो रही है।

१ कुटुम्ब।

५ लडकी का पिता कुटुम्बियों सहित गाव के जोहड तक अथवा सीमा तक बरात को छोडने जाता है। लडकी का पिता यथाशक्ति ५ या अधिक रुपये समधी को भेंट करता है और दोनों ओर से 'रामरमी' की जाती है।

### वर के घर पहुँचने पर

१ बरात के आगमन की सूचना मिलने पर कुटुम्ब की सभी स्त्रिया मगल-कलश के साथ रथ के पास आती हैं। वर की माता कलश का से दूब के द्वारा वर-कन्या के ऊपर छींटे मारती है। स्त्रिया वधू का स्वागत करती हैं और गीत गाती हैं —

डोले से तले उतरिया है बहुअड करके नीची नाड़।
सासु जी के पाय छिए मैं लिए चरण पुचकार।
जीओ हे तेरे भाइ भतीजे, जया रहो भरतार।
मेरे बेटे की बेल बधाइ, जाम्मे हैं राजकुमार।

एक दूसरे गीत में नवीन अतिथि का स्वागत करते हुए स्त्रियाँ कहती हैं।—

आइये बहुअड इमवरा तेरी सासड आइ सुसरघरा।
आइये बहुअड इसवरा तेरी जिठाणी आइ जेठ घरा।

इस प्रकार स्वागत के साथ घर की ओर ले जाती हैं। गृह प्रवेश से पूर्व न द्वार रोकती है। नेग दिया जाता है।

२ पुआनेता होती है। लडके की भाभी वर को तीन बार और बधू को चार बार दलने जूए से तथा दूध बिलाने की नेती से नापती हैं।

३ सात सुहागणों को भोजन कराया जाता है। दइ देवताओं का पूजन कराया जाता है।

### दई देवता पूजन (धोकना) और बहू नचाना

१ गठजोड़े ने बना-बनी भैया (भूमिया) पर जाते हैं। भूमिया की धोक लगाई जाती है। पुजाप को कुम्हारिन लती है।

२ इसके पाछे खान को सटकियों (पतली पतली कमचियों) से बहू-बदडा आपस म मार मारकर खेलते हैं। वर का मामा भी बदडा की ओर से खेलता है। इस प्रकार आनन्द मनाकर घर को लौटते हैं। बहन द्वार रोकती है, नेग दिया जाता है।

प्रकार के प्रलोभन दिये जाते हैं परन्तु लाडो का अंतिम उत्तर बड़ा मार्मिक है। उसकी निश्छलता दर्शनीय है—"राय भर म्हानै लाजघणी आवै"। प्रलोभन की वस्तुएँ वही ग्राम की गुड़धानी, बताशे और ढाल नगारा रही हैं। ग्रामीण कन्याएँ प्रकृति की गोद में पलती हैं। उनके हृदय है पर वह वाणी कहाँ जो भावभार को सभाल ले? एक दूसरे स्थान पर लाडो कुछ मुखर है। वह लग्न लिखवाने के लिए दादा जी द्वारा सुबुद्ध ज्योतिषी बुलवाती है "दादा जी म्हारा लगन लिखाय, सच्चा ल्याओ बासियाँ जी"। दादा जी लाडो की बात को मानते हैं पर एक बात और कह गये हैं—"सच्चा म्हारी लाडो सच्चा सरजनहार करम लिखा सो पाइयो जी"। दादा जी ने लाडो के विवाह में जी खोलकर व्यय किया है, मामा जी ने यथाशक्ति भात भरा है और पिता ने दुधार गाय एवं बच्छेरा सहित श्रेष्ठ घोड़ियाँ दान में दी हैं। अंत में फिर सभी अपनी अपनी शुभकामनाएँ अर्पित करते दिखाये गये हैं—"फुड़ फुड़ म्हारी लाडो देन असीस, राज करो परिवार म जी"। माता पिता की यह इच्छा होती है कि उनकी सतान सदैव समुन्नत हो और सुखी रहे।

लग्न के पीछे और विवा० संस्कार के पहिले भी कई प्रथाएँ पाली जाती हैं, उनमें भात न्योतना और भात भरना मुख्य हैं। बहन भाई के अभिन्न प्रेम का उपमान संसार में नहीं है। भाई के ऊपर बहन का गर्व होता है। जब भी कोई भार अथवा आपत्ति आती है, भट भाई का आश्रय उसे मिल जाता है। भात के गीतों में भाई-बहन के इसी पवित्र स्नेह की निधि मिलती है। बहन के यहाँ पुत्र पुत्री का विवाह है। वह भात न्योतने जाती है। समस्त प्रकृति उसका स्वागत करती है। गीत की कुछ पंक्तियाँ हैं —

> ओ पिया आई सू बाप मेरे कै बाग, कोयल सबद सुणाइया।
> ओ पिया आई सू बाप मेरे की बाणी, घणी कुकारे[1] मोरणी।
> ओ पिया आई सू बाप मेरे कै गोरै[2], गोरै गऊवें धाइया।

शुभशकुनों का यह सुन्दर वर्णन है।

एक गीत मे बहन, भात में अतुल धनराशि देने वाले ( बरसने वाले ) भाई के समक्ष इन्द्र को ललकारती हुई कह रही है। हे इन्द्र! आज इधर-उधर बरस ला। हमारे यहाँ तो मेरा भाई बरस रहा है —

> बागा म मेहा बरसै, सरवर पै मेहा बरसै।
> मन बरसै इन्दर राजा, मेरी माका जाया बरसै।

१ कूकते हैं। २ ग्राम के समीप।

माला पै रंग बरसै, चम्पा पै रंग बरसै।
भव बरसै इन्दर राजा, थाली म बीरा बरसै।

भाइ के बरसने में कैसी सुन्दर व्यंजना है !

एक अन्य प्रबन्धात्मक गीत है। हरनदी भक्त प्रवर नरसी की इकलौती पुत्री है। हरनदी के यहाँ विवाह है। दौरानी-जिठानियों के व्यंग बाण चलने लगते हैं। इनसे आहत हो वह पिता के यहाँ भात न्यौतने सिरमागढ जाती है। विरक्त नरसी को पुत्र का अभाव खटकता है। वे पुत्री को धैर्य बँधाते हैं और निश्चित तिथि पर भात भरने के लिए चलते हैं। छकड़े में दो बूढ़े बैल हैं। जूनागढ (हरनदी की सुसराल) पास है। इस समय भक्त को अपनी दयनीय दशा की स्मृति हो आती है। दीनबंधु का स्मरण करते हैं। भगवान् उपस्थित होते हैं और स्वयं भाती बन जाते हैं। जूनागढ की समस्त जनता को यथेष्ट वस्तुएँ प्रदान की गयी हैं। काफी धावन के लिए सुरमा विशेष रूप से बरसाया गया है। इस गीत की एक विशेषता यह है कि इसमें ब्रज के 'भात गीत' की भाँति विषाद की रेखा नहीं आई है[1]—"मैना नैं बैंया पसारिये, और बीर न गये एँ समाय" आदि ब्रजगीत में एक ममाहत स्थिति का चित्रण हुआ है। यहाँ तो भक्त का भगवत्प्रेम मूर्तिमान् हो उठा है। परन्तु गीत में 'बहन को भाइ की कितनी प्रबल अपेक्षा होती है' सहज ही झलकाया है। पूरा गीत दे देना अनुचित न होगा —

ना मेरा सहा ना कोइ साथी ना कोइ येग मैं भाती हो राम।
धरती मैं पड़ूंगी बाबू नलके मारूँगी,
मैं सिरसागढ़ नहीं जागी हो राम।
दुराणी जिठानी बाउल बोला हो माँरै,
के नरसी पत्थर ल्यावैगा हो राम।
सासु ननदी बोली हो माँरै,
के नरसी चील पहराव हो राम।
देवर जेठ बोलो हो माँरै,
के नरसी माहर ल्यावै हो राम।
तेरा जमाइ बोला हो माँरै,
के नरसी भरयो म थारै हो राम।

---

1 'ब्रजलोक गीत साहित्य का अध्ययन'—डा० सत्येन्द्र, पृष्ठ १६३।

काफी सा धोरण बोल्ली हो मारे,
क नरसी सुरमा ल्यावे हो राम ।
भेली म्सार लेकर हरनन्दी चाली,
होली सिरसागढ़ की राही हो राम ।
बुझे सै उसनै हाला पाली,
नरसी भगत कित पावै हो राम ।
काका ताऊ कै चाली हे भाइ,
नरसी भगत अस्तल[1] में पावै हो राम ।
कूण किसै के काका ताऊ,
नरसी के मं जागी हो राम ।
बुझी मैं उसने कुए का पणिहार,
नरसी के मैं जागी हो राम ।
दूरें त हरनदी देखी आवती,
नरसी भगत खड़े हागे हो राम ।
दोनों हाथा सिर पुचकारा,
ह इश्वर तेरी माया हो राम ।
बेटी तै दइ राम ना देया भी दिण,
आज मनै बहुत रन आया हो राम ।
बेटे भी दई आइ भी दिए,
आज मैंने भाती आ चाहिए हो राम ।
टुटी सी गा ी मूढ़े से नारे,
आप नरसी गटयाला हो राम ।
टूटा गादी बैठगे नारे,
खडे कसावें नरसी भगत हो राम ।
धौले धौले नारे[2] बालणा सा रथ,
आप कृष्णगढ़ चालें हो राम ।
कित म्या ह हरनदी रानमाइ,
कढ़े सा रथ डटावैं हो राम ।
चार घड़ा लग सीज बरसी,
पहरी भरी नयाड़ा हो राम ।
चार घड़ी लग मोहर बरसीं,
बरतो सरे दुवर जड हो राम ।

१ वैरागी साधुओं का स्थान । २ नये-नये शक्तिशाली बैल ।

री सुए के डोले ढलते बीरा भाज्या,
हे वे-ने भात भरागे पूरे सौ का, नारग ल्यावा चूंदड़ी ।

बहन को केवल एक ही शिकायत है कि भावी ओच्छे (तुच्छ) घर की है और वह तुच्छ बातें करती है —

"हे बीरा ओच्छे घर की ओछी भा-नो ओच्छी बोलै बोलणे ।"

भात के गीतों में कुछ उपहास की मात्रा भी मिलती है । एक भात की कतिपय पंक्तियाँ आगे दी जाती हैं, इनमें हास्य भाव व्यक्त हुआ है —

सारो तो पीगयो माइ जाया माउ मूलभरा मेरा ओबरा ।
भाज्जो से टाटी पाड़, मूसल मार यो काख में जे ।
बाह्मण भाई जाया बीर, मुस्सल छोर जिठानिया का सीरका ।
थोरे प बेत्रे की करया को बाग, थोर धड़ा ओ मूसल सीरका ।

भात समाप्त हो जाता है और भाई लुट पिट लेता है तो हँसी ठट्ठा की बारी आती है । गीत में मनोवैज्ञानिक सफलता दर्शनीय है ।

भात के गीतों में दौरानी जिठानी के भाइयों द्वारा दिये गये भात से तुलना करने का भाव भी रहता है । कभी-कभी यह एक तीखे व्यंग्य का भी कार्य कर जाता है और कौटुम्बिक कलह का कारण भी बन बैठता है ।

## रतजगा

रतजगा, जिसमें रात्रि जागरण होता है, कई अवसरों पर मनाया जाता है । विवाह संस्कार में इसका विशेष महत्त्व है, क्योंकि वर कन्या दोनों पक्षों में इसका मान है ।

रतजगे में एक साथ अनेक कृत्य होते हैं । स्त्रियाँ रात भर जागती हैं । इस प्रकार एक दीर्घकाल उन्हें गीत गाने के लिए मिल जाता है । अत प्राय सभी प्रकार के गीत रतजगे की रात्रि के घुप्प अंधकार को चीरकर इधर उधर उड़ते रहते हैं । रतजगे के गीतों में विवाह के बदड़े, बदड़ी, घोड़ी और लाडो आदि विवाह के प्रतिदिन के साधारण गीतों से लेकर रतजगे के कृत्यों तक के गीतों का वर्णन होता है ।

हरियाना प्रदेश में सभी कृत्य देव देवताओं के गीतों से आरम्भ होते हैं । रतजगा भी इसका अपवाद नहीं है । हरियानी रतजगे के गीत घरवत (गृहाधिष्ठात्री देवी) के गीत से आरम्भ होते हैं । इसके पश्चात् दीपक गीत (दीवा गीत) गाया जाता है । एक घरवत गीत में रामचन्द्र जी गृहाधिष्ठात्री

ए हम घड़ स्यागा दो ए रै चार ओम्मी सातण ना मिले जे।
ए चा ओम्सी सातण दे सै असीस लघो बधो परवार में जे।
ए तम लछियो बधियो जसरथ का बेटा पोत्ता फलियो कड़वा नाम ज्यो जे।

घरवत माता की स्थापना के पश्चात् दीपक गीत गाया जाता है। इस प्रकार भवन निर्माण और गृहाधिष्ठात्री देवी के संस्थापन एवं आह्वान के उपरान्त लौकिक अभ्युत्थान के प्रतीक दीपक की आराधना बड़ी उपयुक्त है। इन दो मांगलिक गीतों के पीछे अन्य गीत आरम्भ होते हैं। यहाँ दीवा (दीपक) गीत देना भी अनुपयुक्त न होगा।

दीवा कै मण रै दीवा कैमण गाल्या लोहरै तो कैमण जाल्या कोयला जे।
दावा नौमण रै दीवा नौमण गाल्या लोहरै दीवा दसमण जाल्या कोयला जे।
थारी रै तेरे थान्त घाल्यू सवासेर की घड़ो ए उजेऊ[1] तेलकोजे।
भर चास्यू[2] रे भर चास्यू म्हारे शंकर की धमसाल[3] घर प्यारे के चादणो जे।
अर चास्म रे भर चास्यू म्हारे रामसिंह की धमसाल घर रामसरन के चादणो जे।

रात्रि के आरम्भ में मेंहदी, काजल आदि कृत्यों का उल्लेख रहता है। इनका उपयोग रात्रि में होता है। मेंहदी और काजल शृंगार के उपकरण हैं। विभिन्न त्यौहारों और उत्सवों पर सौभाग्यवती स्त्रियाँ अपने करतल और पदतल दोनों पर मेंहदी रचाती हैं। रमणियों को मेंहदी इतनी प्रिय रही है कि उस पर नाना प्रकार के लोकगीतों की सृष्टि हो चुकी है। मेंहदी इतनी शुभ एवं मांगलिक मानी गयी है कि विवाह संस्कार के पहिले दिन रतजगे में मेंहदी का गीत अवश्य गाया जाता है। बात यहाँ तक पहुँची है कि मेंहदी की गहरी रचावट मनोनुकूल एवं दाम्पत्य प्रेम का प्रतीक मानी जाती है।

मेंहदी के एक गीत में आगरा दिल्ली की मेंहदी अच्छी बताई गयी है। अजमेर भी इसका एक स्थान है। देवर देवरानी, जिठानी और नणद का वर्णन आया है। गीत की पंक्तियाँ निम्न प्रकार हैं —

मेंहदी बोइ दिल्ली आगरे नी कोइ रल पाग्यो अजमेर, मेंहदी रगभरी जी राज।
मेंहदी सींचण मैं गइ नी कोइ छोटा देवर साथ, मेंहदी रगभरी जी राज।
मेंहदी चोवण मैं गइ नी कोइ न्योर जिठाण्या साथ, मेंहदी रगभरी जी राज।
मेंहदी लावण मैं गइ नी कोइ छोटा नणन्द साथ, मेंहदी रगभरी जी राज।
छोटी बूझे ए बड़ा ममरहो रात की बात, मेंहदी किमीकर रची जी राज।
मेंहदी तो मैं लायलइ तू आइ न आधी रात मेंहदी अधिक रची जी राज।
दुयोरे निगना सब कोइ आइ त नहीं आइ आधी रात मेंहदी रगभरी जी राज।

१ उडेलना। २ बालना, जलाना। ३ शाला, पौला।

हरी जी आया सै रुक्मण घाल आगण बैठ्या ऊमण धूमणा जे।
मा मेरी क्या विण घोर अधेर क्या तिन लाग्गे आगण भिणभिणा[1] जे।
बेटा बहुआं बिन घोर अधेर पोता बिण लाग्गे आगण भिणभिणो ज।
हरी जी रमक्यो सै मामल रात सूरज उगायो सुघड़ सासरै।
हरी जी दूध परवालै[2] धारा पाव चौकी तो घालै थमनै बैठ्या।
हरी जी हरयाएँ मूगा की सै दाल चावल तो राधां हरनै ऊजला।
हरी जी बूरा की रैलमटेल[3] घी बरतावै हरनै टोकणी।
हरी जी जीमो न बढ़बढ़ गास रुक्मण देगी हरनै ओरहणा[4]।
हरी जी धो दिन करल्यो न याद ऊभी[5] तो छोडी सीला बकतलै।
रुक्मण धो दिन करल्यो न याद मात जसोदा दातल ना दई।
रुक्मण तू मत बेदल[6] होय मैं मन राख्यो बुन्दिया माय को।
रुक्मण तू मेरा माथा को मोड़ मात जसोदा सिरको सहरो जे।
रुक्मण ब्याहू तेरा बर्गी दो ए चार मात जसोदा बर्गीकुल म कोण नहीं।
रुक्मण उठो न करोण सिंगार तड़के तो चालां अपणा देस नै।
मा मेरी खोला न अजड़ किवाड़ मारल तो खोलो लोहा सार कीज।
माता महला तै नीच्चै उतर आये पाय पड़ै तेरी कुल वधू जे।
बेटा तम जीओ कोड़ बरास पाय पड़ैगी धपणी माय कै जे।
माता अनखा सा बोल न बोल पाय पड़ैगी सासु नणद कै।

रुक्मिणी पतिपरायणा सहधर्मिणी के रूप में कृष्ण जी के साथ लौट आती है, पर यशोदा के मन में अभी 'हुक्म अदूली' का गिला शेष है और वह उसकी सेवा स्वीकार नहीं करती। यहाँ पर यशोदा में कलहारी सास के स्वभाव की झाँकी मिल जाती है। सास के ललाट में पुत्र व पुत्रवधू दो नेत्र हैं परन्तु दोनों में इतना पक्षपात ! जीवन की कैसी विडम्बना है। इस गीत में कृष्ण के जीवन की एक और घटना की ओर पाठक का ध्यान जाता है कि यहाँ रुक्मिणी बहू के साथ देवकी सास का वर्णन नहीं है यशोदा सास का है।

ब्याह के रतजगे में, महंदी रचाते समय ( तिलना ) गीत भी गाया जाता है। इस गीत के पूर्वार्द्ध में तो नणद तिलकी खेती के विषय में वार्तालाप है, किन्तु अन्त में भाई के परकाया प्रेम का शिकायत बहन से की गई है। अंतिम भाग इस प्रकार है —

---

१ उदास, निर्जन। २ धोके। ३ अधिकता। ४ उपालम्भ। ५ खड़ी। ६ निराश।

भरने धोरा मैं बरजले मेरी नणदी बरजले अलबेली परघर धोरी जावें।
दयर हो तो बरजस्यां मेरी मायो बरजस्यां अलबेली, भइया न बरजे जावें।
घर की साड़ किरकली मेरी नणदी किरकली अलबेली पर घर रालो धाटप जावें।

इस गीत में भाई-बहन के सम्बन्ध के उस स्वरूप को दिखाया गया है जहाँ बहन का विशेष दखल नहीं है। वासनामयी चित्तवृत्तियों पर तो इतरवर्ती भाभी का अंकुश ही कार्य कर सकता है।

आश्चर्यभाव समन्वित बकड़ी के बड़े-बड़े गीत भी इस रात में गा लिये जाते हैं। इनमें कुछ बातें तो सार्थक एवं समझ में आने वाली होती हैं, पर निरर्थक, केवल एक आश्चर्यभाव की शान्ति उनसे होती है।

बकड़ी के गीत उन गीतों को कहते हैं जो अवसर-विशेष पर गाये जाने वाले गीतों के बीच-बीच में गा लिये जाते हैं। इस शैली के गीतों का आकार प्रायः विशाल होता है और भाव-पक्ष विस्मयकर तत्त्वयुक्त होता है। बकड़ी के इन गीतों में हास्यरस का भी सुन्दर समावेश मिलता है। अश्लीलता एवं यौन सम्बन्धी गीत भी इसकी परिधि में स्थान पा जाते हैं।

आश्चर्यभाव की उद्भावना कैसी अनहोनी बातों के संयोग से की गयी है, यह निम्नलिखित बकड़ी गीत में देखिए —

झूठ नहीं बोलूंगी झूठ की मैं म्हारे बाप।
पानीपत की सड़क ऊपर सिड़क बांदूर बाघ ॥ टेक ॥
चिड़ा तो म्हारे दूध पिलावै,
कुत्ता लावै शीतलिए, सिर पर धरके भार।
चिड़िया तो म्हारे करै लाजया मोरडाली दे।
झूठ नहीं बोलगी झूठ की मैं म्हारै बाप ॥ टेक ॥
कउवा तो म्हारे मैंस चरावै पाली बणकै,
मींडकी तो रोगी छैना बहु बणकै ॥ टेक ॥
पहाड़ पर तैं कीड़ी उतरी नौ मण पीगा तेल,
झूठ नहीं बोलगी है सिर पर धरी रेल ॥ टेक ॥
मरी पड़ी कीड़ी में सौ मन होग्या बोझ,
घामणिया ऐ घिसटी कोन्या, धीमए चले चमार।
सौ जोड़े तो जुत्ती बणग सांन्टे कई हजार ॥ टेक ॥
कीड़ा सो या दिल्ली वाला सिर पर धरला सोने की ईंट।
सहर का बाणिया न्यू उठ बोल्या लटग लगी या छौंट।

फेर नहीं बोल्लगी मठ को सै म्हारै श्याम ।
पानीपत की सड़क ऊप्पर मिडक बाट्टे बाण ।

एक दूसरे गीत में अनमेल वृद्ध विवाह के पक्ष में विलक्षण एवं अतर्कित समाधान किये गये हैं। सोलह शृङ्गार करके एक युवती अपने हृदयेश्वर के पास आशा दीप सजाने जाती है। पतिदेव जर्जरकाय हैं। नवोढा पत्नी को निराशा होती है। वह आत्मघात की बात सोचती है। इस अवसर पर वृद्ध महाराय वाद्धक्य की विशेषताओं की परिगणना कराने लग जाते हैं। अन्य विशेषताओं के साथ एक विशेषता यह भी बतलाई गई है कि वृद्ध की उत्पादन शक्ति प्रमाणित है। इस जकड़ी में लोकमेधा की तर्क ( दलील ) की उड़ान दर्शनीय है —

अमा मेरी री कर सोलहा सिंगार बूढ़े की सजा धारै गई ए मेरी मां।
ज्यानी मेरायो, पल्ला उघाड़कै देख सिराहनै खड़ी पदमनी ओम्हारा श्याम।
गोरी म्हारी ए दामण हाले नाड़, गोडा मैं पाणी¹ पड़ रह्या ए म्हारी नार।
अमा मेरी ए महंगी जहर विष गया, बूढे न बेगी क्यू दई ए मेरी मा।
गोरी म्हारी ए छैल अड़े अड़े बोल न बोल कदे सो कयड़ी दोलता ए म्हारी नार।
गोरी म्हारी ए छैल तो जाये परदेश, बूढा तो सोवै सेज में ए म्हारी नार।
ज्यानी मेरायो घर होती छैला नार इकली मैं तो सो जाती ओ म्हारा श्याम।
गोरी म्हारा ए छैला ना हाड बाक बूढे के टावर रोल ए म्हारी नार।
गोरी म्हारी ए दमड़ा की लोभा धारा बाप माया की लोभण माय़ड़ी ए म्हारी नार।

जकड़ी में इन गीतों में जुआरी, रोगी, काला और याणा (अल्पवयस्क) पति का भी वर्णन पत्नी की शिकायतभरी वाणी से हुआ है।

आश्चर्य के साथ हास्यभाव का एक चित्र हरियाणे की एक जकड़ी में अपूर्व ढंग से आया है। इसमें एक भोले जाट को हास्य का आलम्बन बनाया है। चित्र में एक सजीवता है —

मन्नै तो पिया गया न्हुवादे तारा सै सवार, हां ए तारा सै सवार।
तन्नै तो गोरी क्यूकर न्हुवादयू हालड़ पड़री भैंस, हां ए हालड़ पड़री भैंस।

एक जतन पिया मैं बतलादयू —

मुगी पै मेरा दामण लटकै चुंदड़ी छाप्पेदार, हां ए चुंदड़ी छाप्पेदार।
म्हले में मेरी माय धरी मैं पहर कढियो धार, हां ए पहर कढियो धार।
बाहर ते इक सोदिया आया,

---

१ राल टपक-टपक कर पैरों पर गिर रही है।

रो रो कैं वा गौरा सीस गुथा वै ।
हंस हंस कै रजमल घोड़ा पै बैठया,
रो रो कै वा गौरा अरथां में बैठी ।
एक पैंड चाला रजमल दो डग चाला,
एक पैंड चाली गौरा दो डग चाली ।
सीजी पै मरोए तिसाई ।
ना इस कुआ ना इस जोहड़, किते ल्याऊं जल भर झारी ।
फाटगो धरती, समा गई गौरा, खड़ा हे लखावै वा रजमल भाई ।
तेरी तो बेटी बापू सत की निकली, सत की निकली,
फट गई धरती समा गई गौरा, समा गई गौरा ।

गौरा के पावन चरित्र की कथा सतीश्वरी सीता के उदात्त चरित्र की परिधि को छू गई है। साम्प्रतिक इतिहास की यह वस्तु कितनी प्रभविष्णु है, यह अस्पष्ट नहीं है।

हरियाने का नवयुवक फौज का धनी है। उसका दृष्टिकोण नवीन तथा आधुनिक है। उसकी ग्रामीणा कुलवधू को भी नई रोशनी का चस्का लगा है। नई रोशनी के आगे उसको पुराना वैभव फीका जँच रहा है। गाड़ी, जम्पर और मोटरकार का मोह इतना तीव्र है कि वह अपनी पैतृक सम्पत्ति को भी बेच देने का सुझाव देती है —

ऊँची एडी बूट बिलाती पहरन खातर ल्यादे,
जै तेरे बसकी बात नहीं तो म्हारे घरां खदा[1] दे।
घाग बक दे बिरसा[2] बेक दे मनै रमझोल घड़ा दे,
जै तेरे बसकी बात नहीं तो म्हारे घरां खदा दे।
बैल बक दे भैंस बेक दे गाड़ी जम्पर ल्यादे,
जै तेरे बसकी बात नहीं तो म्हारे घरां खदा दे।
मौहरा[3] बेक दे महल बेक दे मोटरकार मगा दे,
जै तेरे बसकी बात नहीं तो म्हारे घरां खदा दे।

इस गीत की नायिका का नये फैशन का चाव दर्शनीय है। रतजगे के इन गीतों में कुछ काव्यमय गीत भी होते हैं। एक गीत में नायिका के प्रच्छन्न रतिगोपन का एक रहस्यमयी कहानी आई है। रतजगे के एक वर्णन से रतजगे की कहानी कही जा रही है। यह नीचे लिखे गीत से प्रकट है —

१ भेज दे। २ अपनी भूमि का भाग। ३ घर।

गोरी भइ साँझ की कहाँ गइ कोइ कहाँ गमाई सारी रात।
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँगा गेरिये।
राजा बहे जग के रखवाले, कोइ वहीं गमाई सारी रात,
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँगा गेरिये।
गोरी न तरी हाथन महल रचाए, कोइ ना तर नैनों नींद,
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँडा गेरिये।
राजा महल की खिरियों सो गइ, कोइ ज्यू ना नैनों नींद,
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँडा गेरिये।
गोरा कलेजा तरी धड़क रह्या, कोइ पैर रहे थराय,
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँडा गेरिये।
राजा मावत कलेजा धड़क रह्या, कोई पैर रहे थराय,
ओ री बनजारा, नवल बनजारा टाँडा गेरिये।

लोकमानस किस प्रकार रस ध्वनि समन्वित ऐसे काव्यमय अर्थों की उद्भावना कर लेता है, यह बात भी उक्त गीत से प्रकट होती है।[1] यहाँ विपरिचित प्रयोगार्थ एक संस्कृत श्लोक तुलना के लिये उद्धृत है —

नि शेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो,
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः।
मिथ्यावादिनि दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमे,
वापीं स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम्॥

हे तन्वी ! तेरे स्तनतट चंदन रहित हैं, अधरों की लाली दूर हो गयी है, आँखों से अंजन पुछ गया है और तुम्हारा शरीर भी पुलकित हो रहा है। प्रतीत होता है कि तुम वापिका में स्नानार्थ गई थी।

संस्कृत श्लोक की नायिका दूती से हार मान गयी है, परन्तु लोक-गीत की नायिका अपने प्राणवल्लभ की कचहरी से भी छूट गयी है। उस पर हार स्थापित नहीं हो सका है।

इस अवसर के गीतों में एक गीत काली गोरी स्त्री का अन्तर स्पष्ट करता है। भले ही पत्नी सुजाति, सुलक्षणा एवं सुभूषिता हो, परन्तु उसका सुवर्णा होना परमावश्यक है। इसी कसौटी पर गोरी काली नायिकाओं की परख हो रहा है —

---

1 यह गीत लेखक को 'शिक्षा-संस्कार विहीन' चमारों के रतजगे में मिला है।

बेकार उनका जीना जिनकी काली हैं लुगाइया ।
जब वो काली पानी को चालीं काले काले कलसे उनकी काली हैं सुराहिया ।
बेकार उनका जीना जिनकी काली हैं लुगाइया ।
शाबाश उनका जीना जिनकी गोरी हैं लुगाइया ।
जब वो गोरी पानी को चालीं गोरे गोरे कलसे उनकी गोरी हैं सुराहिया ।
बेकार उनका जीना जिनकी काली हैं लुगाइया ।
जब वो काली रसोई म चालीं, काले काले बेलन उनकी काली हैं रसाइया ।
शाबाश उनका जीना जिनके गोरी हैं लुगाइया,
जब वो गोरी रसोइया म चाली, गोरे गोरे बेलन उनकी गोरी हैं रसाइया ।
बेकार उनका जीना जिनकी काली हैं लुगाइया ।
जब वो काली सेजा में चाली, काले काले टायर[1] उनका कौन करे सगाइया ।
शाबाश उनका जीना जिनकी गोरी हैं लुगाइया ।
जब वो गोरी सेजां में चाली, गोरे गोरे बालक उनकी हाल[2] करे सगाइया ।

कैसा अवमूल्यन है मानव का । सगाईमात्र ही उसका चरम लक्ष्य बन गया है । यह रतनगे के गीतों का एक साधारण रूपान मात्र है । वैसे इस अवसर पर गाये जाने वाले गीतों का बहुत विस्तार है ।

## लाडो

विवाह सम्बन्धी गीतों में 'लाडो' का अपना एक विशिष्ट स्थान है[3] । इन गीतों में कन्या के हृदय म उमड़ती हुई भावनाओं को शब्दों म चित्रित किया जाता है । जितनी रसात्मकता एवं सामाजिकता इन गीतों में मिलती है, अन्य गीतों में नहीं मिलती । बनी की मनोदशा की जीवित मूर्ति इन गीतों म अंकित होती है । इनम पूर्वानुराग से लेकर वर की छाप, भावना सुन्दर हृदया की कल्पना और शिक्षा, शिव-पार्वती की पूजा आदि के गीत होते

---

१ बालक, बच्चे । २ तत्काल, फौरन ।

३ हरियाना म इन गीतों को 'सुहाग' और 'बदड़ो' या 'बन्नी' नाम से भी पुकारा जाता है । इन चारों नामों म से लाडो और सुहाग ही अधिक प्रचलित हैं । ये गीत कन्या-पक्ष म गाये जानेवाले गीत हैं । वर-पक्ष में जो गीत गाये जाते हैं वे घोड़ी, बना, बदड़ा अथवा लाडा के नाम से विख्यात हैं । इन दोनों प्रकार के गीतों की रूपरेखा तथा विषय सामग्री पूर्णरूपेण पृथक होती है ।

है, यह कहा जा सकता है कि सुहाग के गीत सौभाग्यकांक्षिणी कन्या के मनोविज्ञान के सच्चे चित्र हैं। कन्या के विवाहित जीवन की शुभ कामना इन गीतों का उद्देश्य है। परिवार के लोगों को इन गीतों द्वारा कर्तव्य का स्मरण कराया जाता है। यह गीत वर के प्रति प्रार्थना एवं आकांक्षाओं से पूर्ण होते हैं, इनमें वर-पक्ष के सदस्यों से कन्या के प्रति उदार एवं स्नेहपूर्ण व्यवहार की कामना की जाती है। विस्तृत विवरण आगे दिया गया है।

यौवन का उभार है। हरियानी पुत्री पिता से अपनी मनोदशा का वर्णन करती है। वह नींबू तोड़ने के लिए उद्यान में गई है। उस शांत एकांत वातावरण में उसकी मनस्कामना जाग्रत होती है। साथ की सहेलियाँ अपनी सुसराल में हैं, यह भाव उसे और भी चुभता है। अंत में, लज्जावरण में ढकी दबी हरियानी कन्या कह जाती है —

> थिर बावल हो थारे के कहू,
> मन कहती नै आवै रहाण[1], निंबुआ तोड़न मैं गई।
> म्हारा जोड़ा की सारा रे,
> कोई दर्सन दे परणाय[2], निंबुआ तोड़न मैं गई।
> बेटा, थारी[3] रह मेरा धीयड़ी,
> धीरा सब कुछ होय, निंबुआ तोड़न मैं गई।
> गाम्ही भर हूँ दायजा[4],
> थारै भूरी दे हूँगा भैंस, निंबुआ तोड़न मैं गई।
> बावल[5], आग लगाऊ तेरे दायजै,
> भूरा नै ले जा चोर, निंबुआ तोड़न मैं गई।
> बावल या जोबन दिन चार का,
> बावल बाजीगर का खेल, निंबुआ तोड़न मैं गई।

युवती पिता की शिक्षा की असारता प्रकट करती है। उसे अपने अनायास उमरते यौवन का चिंता है। युवती की भावनाओं का मार्मिक चित्र है —

> बावल, जे मैं ऐसा जाणती, जोबन धरती निमाय[6],
> महंगा करके बेचती, लूण मिरच के भाव, निंबुआ तोड़न मैं गई।
> बावल, चढता जोबन न्यू चढ़ै,
> जाणों, चिणा की राम, निंबुआ तोड़न मैं गई।

---

१ लज्जा। २ ब्याह कर दे। ३ शांत। ४ दहेज की वस्तुएं। ५ पिता के लिए सबोधन। ६ जमाकर रखती।

बावल, ढलता जोबन न्यू ढले,
जाणु, चिणा की राम, निंबुआ तोड़न मैं गई ।
बावल, जै मैं ऐसी जाणती,
जोबन नै धरती निमाय,
महगा करके बेचती, लूण मिरच के भाव, निंबुआ तोड़न मैं गई ।

युवती की चिंता में विवशता मिली हुई है —

बावल छींके धरूं तो ढै पड़े,
बावल, तलै धरूं तो बिलिया खाय, निंबुआ तोड़न मैं गई ।

अपने यौवन को छींके पर धरती हूँ तो गिरने का भय है, यदि भूमि पर धरती हूँ तो बिल्ली आदि धृष्ट रसिकों द्वारा खाये जाने का डर है ।

लाडो या सुहाग गीतों की मार्मिकता उस स्थल पर अवर्णनीय है जहाँ पुत्री अपने पिता से मनोवांछित वर खोजने के लिए प्रार्थना करती है । इन गीतों का संबंध उस युग से है अथवा ये गीत उस युग के अवशेष हैं, जब कि कन्या से स्वयंवर की स्वतन्त्रता छिन गई थी । परन्तु कन्या से उसकी रुचि अभिरुचि जानी जाती थी । कहीं कहीं पर स्वयंवर की प्रथा भी लोक गीतों के झीने पर्दे के पीछे झांकती प्रतीत होती है । एक गीत में वरवंर की विशेषताएँ कन्या अपने मुख से कह रही है —

अमरबेल उदय पर छाई जी राज,
जिस तलै म्हारा लाडो खेलण आई जी राज ।
कहो म्हारी लाडो कैसा वर टूँढें ?
काला मत टूंढो कुल नै लजावैगी राज,
भूरा मत टूंढो चलताण पदमी जी जी महाराज ।
लम्बा मत टूंढो गडाण सागर¹ तोड़ै जी राज,
छोटा मत टूंढो सब दिन खोटा जी महाराज ।
इसा वर टूंढो कवर कन्हैया जी राज,
कवर कन्हैया मथुरा बन का वासी जी राज ।

एक अन्य गीत में सुखद गृहस्थी के लिए आदर्श पात्रों की कल्पना भी नहीं अनूठी है । इस गीत में राम की सुखमय गृहस्थी को ही लौकिक आदर्श माना गया है । कन्या के सहज मनोविज्ञान का विश्लेषण इस गीत की सम्पत्ति है —

---

१ शमीवृक्ष की फलियां ।

मेरा लाडू ए खड़्या हथ जोड़,
लाडो हे कुछ माँग लिए।
मेरी सीता सी बनै सास,
सुसर मेरा दसरथ सा।
मेरा बालम मिलै भगवान,
छोटा री देवर लछमन सा।
धनु या को नगरी जै राम रचा॥

यहाँ राम के मातृपक्ष में से कौशल्या, सुमित्रा तथा कैकेयी को छोड़ सन्नारी माता में सास की भावना की कल्पना अपूर्व है। किसी-किसी गीत में पाठ 'कौसल्या सी दूजी सास' भी आया है। यहाँ, इस गीत के ऊपर किसी टीका-टिप्पणी, ननु नच की आवश्यकता नहीं। आर्य जाति के संस्कार एवं उसकी परम्परा ही इसका एकमात्र आधार है।

पंजाबी लड़की ने भी इसी प्रकार वर के विषय में अपनी बात कही है —

बाबल ! इक मेरा कहना कीज।
मिन्नू राम वरवर दीजे।

इन गीतों में वर के प्रतीक राम, देवर के प्रतीक लक्ष्मण और कन्या का आदर्श सीता मानी गयी है। श्वसुर के लिए दशरथ की कल्पना है। इनमें गौरवमयी भारतीय सभ्यता, संस्कृति एवं मर्यादा के चित्र प्राप्त हैं।

एक अन्य गीत में साँवले वर को देखकर लाडो को क्षोभ हुआ है। वह अपने दादाजी से शिकायत कर रही है। दादा जी उसे आश्वासन देते हैं।

छज्जै तो बैठी लाडो भँवर निरखै,
दादा हो वर साँवला।
हाँ तो बिचालै लाडो ताल खुदाद्या,
न्हाया तो धोया वर ऊजला।
कस्तूरी मंगाद्यो वर कै अंग लगाद्या,
चम्मर ढुराद्या वर नै घोड़े कै।

लाडो को अंत में यह भी बतला दिया गया है कि वर का साँवलापन स्थायी नहीं अपितु अस्थायी एवं सहेतुक है —

बराती के हलकै[1] लाडो गरद उड़ै,
गरद पै उड़ै वर साँवला।

---

1 समूह, झुण्ड।

विभिन्न उपचारों से भले ही वर गौर न हो पर सामयिक सांत्वना तो समुचित ही है। केवल इच्छामात्र से वर गौरांग नहीं मिलता। भारतीय कन्या उसके लिए तपस्या करती है, साधना करती है। उसकी इष्ट हैं पार्वती जी। प्राक्काल से ही भारतीय पुत्री श्रेष्ठवर के लिए पार्वती जी की साधना करती आई हैं। सीता ने भी ऐसा ही किया था। हरियाना की लाडडो भी गौरीशंकर की उपासना में रत हैं —

> मेरी छोटी सी नन्दड़ी पारवती शिव की पूजा करती है।
> अपने बावल के बागां में जाती, फूल तोड़ कर लाती,
> फूलां का हार बनाती शिव शंकर को पहनाती है।

इन 'लाडडो' गीतों में कन्या को उपयुक्त शिक्षा भी दी जाती है। यह जीवन के नये मोड़ पर होती है। अतः उसे कुछ अनुभव बतला दिये जाते हैं। ये सुहाग गीत 'लगन' के पीछे नित्यप्रति इसी कारण से सम्भवतः गाये जाते हैं कि उनका प्रभाव 'नन्दड़ी' के मन पर स्थायी रूप से पड़ जाये। उदाहरण —

> मैं समझाऊं समझ मेरी लाडो अपना धर्म निभाया है।
> भाइ भतीजे तेरे आवें रहजा, किसनै रोकै सुणाये है।
> जोहड़ बिराणा, कुआ बिराणा नीची नजर लगाया है।
> वारी[1] सोणा बखतै[2] उठना, यो हे परण[3] निभाया[4] हैं।

हरियाना में पानी की एक समस्या है। जल के साधन पोखर और कुएँ मात्र हैं। उन स्थानों पर जाने आने के आचार की एक सुन्दर सीख इन गीतों में दी गयी है और नववधू के ऊपर तो सबका आधिपत्य होता है। उसे सबकी सेवा करनी होती है। अतः ऐसी सेवा के लिए देर से सोना, प्रातः उठना लाभकारी होता है। जीवन-दर्शन की ऐसी अनेक व्याख्याएं इन गीतों में यत्र-तत्र बिखरी पड़ी हैं।

सुन्दर वरकांक्षिणी कन्या को 'गेहूँ बाजरा' भक्षण की लाभ हानियां किस प्रकार इसी ढंग से समझा दी गया हैं —

> खाने बाजरे की रोटी मन न्या साजन काले आवेंगे,
> खाने गीहां के मावर[5] फन्ने न्या साजन गोरे आवेंगे।

---

१ देर। २ शीघ्र, प्रातःकाल 'अरली इन दि मोरनिंग'। ३ प्रण, प्रतिज्ञा। ४ पालन करना। ५ मोटी मोटी रोटियां।

एक कहावत है 'जैसा खावे अन्न वैसा हो वा मन, जैसा पीवे पाना वैसी हो वा बाना'। परन्तु यहाँ तो धरती के अन्न-विशेष के महत्त्व का ही प्रकाशन हुआ दिखाया गया है। लोक गीतों की दुनिया में अन्न-विशेषों का भी विशिष्ट स्थान है।

बन्दड़ा

वर-पक्ष के गान बन्दड़ा, बन्ना, लाडा, अथवा घोड़ी के नाम से पुकारे जाते हैं। पंजाबी गीतों में तो 'घोड़ा-गीत' वर-पक्ष के सभी गीतों का प्रतिनिधित्व करते हैं। पर इधर हरियाने में इन दो प्रकार के गीतों, बन्दड़ा और घोड़ा में कुछ अन्तर आ गया है। बन्दड़ा का विषय वर के स्वभाव, रूप, गुण, शिक्षा, वस्त्र और नखरे आदि को लेकर चलता है। उसके वस्त्राभरण की गणना भी इसके अन्तर्गत आ जाती है। घोड़ी में प्रायः घुड़चढ़ी के समय के गीत होते हैं। इसी समय सेहरा या मौड़ के गान भी गाये जाते हैं। घुड़चढ़ी के एक गीत में माता एवं भगनी अपने लाडले बन्ने के प्रति अपने-अपने संबंध की महत्ता प्रकट करती हैं। यह संवादात्मक गीत बड़ा ही रोचक है। माता कहती है —

दूधी को मारू धार, गुमानी वैरण मा नै करे भूल नहीं जा।
याद दिलाऊ मैं बक आवैगा तेरा बहू रानी वैरण भूल नहीं जा।

बहन भी इसी प्रकार कहती है —

गुड़िया मैं प्यारी मन्ने लाल,
बीरा खिलाया दिन रात, बीरा भूल नहीं जा।

'घोड़ी' मथुरा की श्रेष्ठ बतलाई गई है। उसका मूल्य भी बहुत अधिक है। नौ लाख का यह घोड़ी है। दादा जी से एक ऐसी अनमोल घोड़ी की माग निम्नलिखित गीत में की गयी है —

चचल घोड़ी चादणी मथुरा तै आइ।
ले म्हारा दादा जी मोल ले थारी होय बड़ाइ।
कै लख लीली का मोल कै एक लख चुकाइ,
दस लख लीली का मोल नौ लाख चुकाइ।
चढ म्हारा बहलाना[1] एड दे अब देखू तेरी चितराइ।

ठीक है ऐसी बहुमूल्य एवं चपल घोड़ी पर वर की परीक्षा का अच्छा अवसर रखा गया है।

[1] लाड्ला, दूल्हा।

एक अन्य घोड़ी में वर के सौन्दर्य की स्पष्ट झांकी मिलती है —

घोड़ी ले दीजो दादा जी म्हारा मोल है रस घोड़िया।
अगल बगल भरी निबुआ सें,
बाका हाथ रचा चोखी मेंहदी सें,
बाका नैण घुला चोखा सुरमा सें,
बाका ग्लिभर आया चागी बनड़ी सें,
ते सें वारी मैं वारी बन्ना जी थारा रूप से रस घोड़िया।

घोड़ियों में वर की शृंगारमयी मूर्ति का खुला वर्णन आया है। इन गीतों में वर की समता साक्षात् कामदेव के साथ की गयी है।

'बन्दड़ा' गीतों में 'घोड़ी' से कुछ अलग हटा हुआ वर्णन होता है। इनमें वर की सज्जा आदि का वर्णन आ जाता है। एक बन्दड़ा गीत में अल्पवयस्का बनी की युवकवर से प्रार्थना है और साथ ही चेतावनी भी है —

हरियाला बन्ना! काची कली मत तोड़िये माली को देगी गालियां।
सहजादा बन्ना! पाकण दे रस होण दे तेरे ताईं[1] नवा[2] दूगी डालियां।

इस बन्दड़ा गीत में साफा, पाजामा, अंगूठी का वर्णन है जो वर की सज्जा के लिए आवश्यक है, परन्तु वर को इनसे भी बढ़कर एक चाहना और है। वह है बनी की —

हरियाला बन्ना! बनड़ी तो ले दूं तेरी मौज[3] की,
पिलग चढ पौढ़ता[4] क्यू नाहे।

इस गीत में 'कमसिन बाला की लता होने तक' की प्रार्थना का भाव एक प्रतीक प्रयोग द्वारा सुन्दरता से कही गई है जो बड़ी प्रभावशाली है। इसके समक्ष अच्छे-अच्छे काव्य ग्रन्थ भी फीके लगते हैं।

कुछ गीतों में आधुनिक प्रभाव भी आ गया है। ब्रह्मचर्य की महत्ता और गुरुकुल की विशेषता इनका विषय है—

चलती मोटर नैं डाटै,
यायों से निमाना काटै,
साफा बोंधे भारी जी हमारा बनड़ा।
गुरुकुल का ब्रह्मचारी री हमारा बनड़ा।

---

१ ओर, प्रति। २ झुका दूँगी। ३ इच्छा की। ४ सोना।

दुकार

दुकार जिसका नाम बारोठी भी लिया जाता है 'स्वागत प्रवेश' नाम से सबद है। इसे 'तारण चरकाना' भी कहते हैं। इस अवसर पर गीतों में प्रायः गालियां होती हैं। कहीं मां को दहड़ा[1] बतलाया गया है, तो कहीं दूल्हे को काला। देवर सेठ का नौकर कहा गया है। जिठानी दौरानी भी निन्दा का भाजना भी एक गीत में हुई है।

उतरै बन्ना पौंढ़ियों साहेजादा बन्ना,
बन्ना की मायड़ होन्नी साहेजादा बन्ना,
हाथ पसेरम बूकड़ी साहेजादा बन्ना,
देइ तुली को चवला विलाइयू तो मेरा कामण सारया।
सारा तो सारी नाम बलाइयू तो म्हारा कामण सान्या,
एसा तो कामण म्हारा राड़ घर नै मोहै।
देइ मूग का बड़ी[2] उवाट सो मेरा कामण सारया,
सारा तो सारा नाम निमाइयू तो मेरा कामण सारया,
ऐसा तो कामण म्हारा राड़ घर मैं माहैं।
विया पडला की मेंद बरसाइयू तो मेरा कामण सारया,
सारी तो सारी राड़ घर नाम भिन्चाइयू तो मेरा कामण सारया,
एसा तो कामण म्हारा राड़ घर नै सोहे।
छोटग देवर पानी पोवै बड़ा भरैगा पानी,
दूधौर लियायो झुनझुन कांके, बदडी घर की रानी।

गीत में आश्चर्यजनक तत्वों का उद्भावना बड़ा खूबी से साम हुई है। 'देइ मूग का बड़ा' समस्त वनैत ( नयात ) का पयात है। अनोखी भावपूर्ण है।

दुका के एक गीत में वर का फौजी आफिसर के रूप में दिखलाया गया है —

बाजा रे नगाड़ा म्हारे रणजीत का जणु हाकम आया।
अपना मोमण छोडके बनदडी ब्याहया आया॥

एक दूसरे बारोठी के गीत में, जो हमें यमुना के खादर से मिला है, वर को काला और बनी को चांद सूरज की भांति उजली दिखाया गया है। भाषा अलबत्ता हरियानी नहीं है, खड़ी बोली है —

---

१ हाथवाला, अमणशीला। २ दहीबड़ा।

नहा ब्याहू राधे नी कन्हैया तेरा काला ।
तेरा कान्हा ऐसा काला, जैसा कम्मल काला ।
मेरी तो राधे ऐसी जिसी चदा पै उजाली, सूरज पै उजाली ।
नहा ब्याहू राधे नी कन्हैया तेरा काला ।
छीन छीन दुद्ध खाय मुलक का, मक्खन खा गया सारा,
कैसे करेगा री मेरी राधे का गुजारा ।

काला काला मत करै ग्वालन मुझको जगत उजाला,
औरों क दो चार कन्हैया, मेरे तो एक राम रे खिलौना ।
नहीं ब्याहू राधे जी कन्हैया तेरा काला ॥

एक अन्य गीत म वर को भैंसा जैसा काला और वरनी को कागज से भी धोली कहा गया है । दोनों स्थानों पर उपमान लोक के सहज जीवन से लिए गये हैं —

फेरां पै ना जागी बाहण मेरा निल्कुल टाला सै ।
बारौठा पै देख लिया मेरा दख्या भाला सै ।
कागज त बी धोली बाहण, वा मोट्टे त काला सै ।
फेरा पै ना जागी बाहण मेरा निल्कुल टाला सै ।

इस गीत में दुका प्रथा की उपयोगिता के विषय म भी सकेत मिलता है । कन्या वर को फेरा सस्कार से पहिले देख लेती है ।

फेरे

फर्रा पर गाय जाने वाले गातों म कन्या के विवाह मडप में आने की कठिनाइ आदि का वर्णन है । वर बड़ी चतुराई से उन पुरुषों का प्रलोभन देता है जो वरनी के मडप म आने में बाधक हैं । वरना के दादा को वह अपनी दादी देने की बात कहता है और ताऊ के साथ ताई दिवाहने की —

मैं क्यूकर आऊ मेरा राय दुल्हया आगे मेरा दादा अड रहया ।
थरा दादे न अपणी दादी दिवादा चौंरी[1] नै रावरा जगमगा ।

मैं क्यूकर आऊ मेरा राय दुल्हया आग्गे मेरा ताऊ अडरह्या ।
थारा ताऊ न अपणी ताइ दिवाद्या चौंरी नै रावरा जगमगी ।

फेरों पर कन्यादान का शास्त्रीय क्रिया होती है और कन्यादान की महत्ता का एक लोक गीत भी अवश्य गाया जाता है —

---

1 मडप ।

"माता को दान, चाँदी को दान और कन्या को दान दुहेला हो राम ॥"

एक गढ़वाली गीत में भी कन्यादान को सभी दानों से ऊँचा बताया गया है —

दरबा धुरा जी कन्या को दान,
दाना मा कु दान होलो कन्यादान ।

गीत में आगे कहा है कि हाथी, सोना, अन्न, धन, भूमि और गो गजदान तो सब कोई कर सकता है, कन्यादान का अवसर कठिनाई से प्राप्त होता है। इस महा संकल्प के बाद विवाह पूरा हो जाता है।

फेरों के लोक-गीतों में एक स्थान पर उस समस्त क्रिया की लोकवाणी में आवृत्ति हुई है जिसे पंडित शास्त्रीय रूप से कराता है —

पहला फेरा दादा की पोतड़ियाँ,
दूजा फेरा ताऊ की बेटड़ियाँ,
तीजा फेरा बाबल[1] की बेटड़ियाँ,
चौथा फेरा चाचा की बेटड़ियाँ,
पाँचवा फेरा भाई की भणलियाँ,
छठा फेरा मामा की भाणजियाँ,
सातवें फेरे लाडो हुई परायेड़िया ।

इस गीत में 'सप्तमं सप्तरात्रिम, सा मामनुव्रता भव' वाली सातवीं प्रतिज्ञा का उल्लेख हुआ है। 'लाडो हुई ए पराई' की मार्मिकता दर्शनीय है।

## गाली

हरियाना में गाली के लिए 'सीठणा' शब्द का व्यवहार होता है। ये सीठणे कई अवसरों पर गाये जाते हैं। उबटणा मलने के बाद स्नान कराते समय समधन को गालियाँ दी जाती हैं। शादियों की रात में गाली का प्रयोग होता है। 'छला' में भी अश्लील कथन के प्रसंग होते हैं। हरियाना में 'कुसुम्भा' नाम की एक प्रकार की गाली बहुत प्रचलित है। बरात की दावत के समय अनेक गालियाँ दी जाती हैं। इन गालियों का कथापट बहुरंगा है।

विवाह के इन सीठणों में प्रेमातिरेक का प्रकाश होता है। इनकी यह विशेषता है कि जिसे गाली दी जाती है, उसे भी रुचती है और सुनने वाले को भी अच्छी लगती है। वस्तुतः विनोद की पूर्णता इसी का नाम है।

१ पिता।

जब भार पड़ चुकी है और समाज ने उसे लक्ष्मी रूप में सम्मानित कर लिया है तो वह अपने कौटुम्बिक जनों स्नेह सिंचित पर औदासीन्यपूर्ण आश्वासन देती है —

> ठाडा मेरा दादा ठाडा रहिये आज की रैन पहर दोए।
> अथवा कटक ले उतरयी पार, थारा नगर सुबल बसो।
> ठाडा मेरा ताऊ ठाडा रहिये आज की रैन पहर दोए।

इसी प्रकार पिता, भाई और मामा आदि से कहा जाता है। इस गीत में नैराश्यपूर्ण भावनाओं का चित्रण हुआ है।

इस गीत के भावपक्ष पर यह विवेचना भी दी जाती है कि विवाहोपरांत कन्या का कार्य क्षेत्र विशद एवं विस्तृत हो जाता है। उसके लिए यह समीचीन होता है कि वह यथाशीघ्र अपने पुराने स्थान को छोड़ दे। अतः वह बरात वाहिनी को लेकर चली जाना चाहती है।

एक अन्य गीत में, कन्या को अपने परिजन से बड़ा मोह हो गया है। उसे संभवतः हार-जीत के गाम्भीर्य की अभी प्रतीति नहीं है। अंत में, विदा की वेला में रहस्यमयी परिस्थिति का उसे ज्ञान होता है। वह विविध प्रकार से उपयोगिता की बात कहती है, परन्तु पिता जिसे वस्तु स्थिति का पूरा ज्ञान है अपनी पुत्री की प्रत्येक बात का समाधानिक उत्तर दे रहा है। बेचारी चिड़कली विवश है। उसका जन्म का घर छिन रहा है। आज उसके मौलिक अधिकारों का कोई महत्त्व नहीं है। उसकी सेवाएँ भी अपेक्षित नहीं हैं। उदाहरण —

> तुलिया का बगला हो बाबल खिड़ियें रोस गिर्‌या।
> मेरा गाड्डा अटक्या हो बाबल तेरा महल तलै,
> दो इट कढादयो हे धीयड़ घर जा आपणे,
> मेरा डोला अटक्या हो बाबल तेरे बागां में,
> दो पेड़ कटादया हे धीयड़ घर जा आपणे।
> तेरा पनघट सूना हो बाबल तेरा धीये बिना,
> म्हारा बहुयड़ भरगी पानी हे धीयड़ घर जा आपणे।
> तेरा गोबर सुकरै हो बाबल तेरा ठाणा में,
> म्हारै चूहड़ी भतेरी हे धीयड़! घर जा आपणे।
> मैं तो गुड़िया भूली हो बाबल तेरा आला में,
> म्हारी पोती खेलैगी धीयड़! घर जा आपणे।

यह एक 'उपेक्षा गीत' है। पुत्री विवश है क्या करे! अन्त में प्रतिस्पर्धी के आगमन से उसे क्षोभ होता है और वह अपने अन्तस् में बोल गई है —

"तेरी पौली मरियो हो बाबल! मेरी टोह गई।"

हे पिता जी तेरी पौली मर जाये जिसने मेरा स्थान अपहरण कर लिया है।

अन्यत्र, एक गीत में जिक्र होता हुआ पुत्री तथा जमाई के शुभ गमन पर प्रकृति में शुभ शकुनों की माँग बड़ी ही उपयुक्त हुई है। तीतर और कोयल से शकुनकारी एवं मंगलमय शब्दों के लिए प्रार्थना है, तो सूरज से प्रखर किरणें समेट लेने और बादल से 'झीनी वर्षा' की याचना है। वायु को मन्दगति का आदेश है तो टीले-टिब्बे आदि को नीचा होने के लिए कहा गया है जिससे जमाई का पचरंग पाग दूर तक दीखे। अनेक मंगल कामनाओं से यह गान भरा है —

तीतर रे तू बायें बाहने बोल, चढ़ते जमाई का शुण मनाइये जी मैं का राज।
कोयल हे तू बागां में ना बोल, चढ़ते जमाई ने सबद सुणाइये जी मैं का राज।
सूरज हे तू बादल में बड़ जा, चढ़ दे जमाई ने लागै घामड़ा जी मैं का राज।
बादल रे तू झीणा झीणा बरस, चढ़ती लाडो की भीजे नौरंग चूंदड़ी जी मैं का राज।
आंधी हे तू झीणी झीणी चाल, चढ़ते जमाई का गरद भरै कापड़े जी मैं का राज।
थेगी हे तू ऊंची नीची हो, चन्द्रे जमाई की दीखै पचरंग पागड़ी जी मैं का राज।

लोकगीत की आत्मा का प्रकृति के साथ अनुपम तादात्म्य हुआ है।

दुल्हन की विदायगी पर गाये जाने वाले गीतों की रूपरेखा ऊपर दी गई है। यहाँ एक गीत जिसे 'सामण' के नाम से हरियाणा की समस्त जनता कन्या की विदायगी पर गाती है, दे देना असंगत न होगा। यह गीत हरियाणा का राष्ट्रीय गीत है जो विवाह के अतिरिक्त कन्या विदायगी पर सर्वत्र गाया जाता है। 'लाडली' के जाने पर जब तक यह गीत न गा लिया जाये तब तक करुणा की वह स्थिति नहीं उपस्थित होती जो पत्थर को भी पिघला दे। ऊँट पर अथवा रथ आदि में बैठा होता है। वह लाडली और धरती पर नाचे सहेलियों की एक विशाल वाहिनी अपनी मन्द गंभीर विरह व्याकुल ध्वनि से वातावरण को शोक समन्वित कर देती है। इस गीत में 'डब डब भरयाए नैण' जैसी निश्चल अभिव्यक्ति है —

म्हारे री घर म आये री बटेऊ, सामण के लाए बार।
सामण चाल पड़ी री, मेरे डब डब भरयाए नैण।

अपणी बहाण का करू घूरमा, करदयू मकर[1] कमार।
साथण चाल
अपणी बहाण का मैं दाम्मण[2] सिमायूँ, लायूँ घोट्या की लार।
साथण चाल पड़ी
अपणी बहाण को मैं चूदड़ी मगा दूँ दाहरी घोट्या की लार।
साथण चाल पड़ी
अपणी साथण का मैं कुरता सिमाय दूँ, बग्या की हयाँ लार।
साथण चाल पड़ी
अपणी साथण नै सास रै लदादयू[3] करके भयोट्या[4] साथ।
साथण चाल पड़ी
अपणी बहाण नै तावली[5] मगाल्यू, पालकै[6] छोटला[7] बीर।
साथण चाल पड़ी री, मेरे दब दब भरयाये नैण ॥

विदा होती हुई कन्या के लिए यथाशीघ्र बुलाने का आश्वासन बड़ा सतोषप्रद होता है। वह इसी आशा-सबल से अपने दुःख का विनोदन करती है।

नीचे लिखे गीत के अन्तर्गत समस्त वैवाहिक कृत्यों का समावेश हो गया है। एक प्रकार से यह गीत 'विवाह कृत्य गुम्फ' है अथवा यों कहिए एक 'श्लोकी विवाह सस्कार'। हरियाना म विवाह में पालित सभी आचार, प्रथा तथा रस्मों का क्रमपूर्वक परिगणन इस गीत में हुआ है। गीत कुछ बड़ा है।

पान सुपारी पानों का बिड़ला, पान सुपारी पानों का बिड़ला।
उमराव बनी का बर ढूण्ण निकला, सरदार बनी का बर ढूण्ण निकला।
आग्य ढूंण पाछय ढूंणे ढूंणे गड गुजरात धणी।
एक सहर राजल्पा बा पाया, उसम दुल्हया राव बा धीमत सै।
बाबा सत्त सुहा बराता ऊ सैण्या मैं सन घणा।
सुणो राम सुण मेरी बतिया रापा बर बागा म आया।
बागां आया म्हारे मनभाया कोयल सबद सुणा न्या।
सुणो राम सुण मेरी बतियां रा ावर सीमा म आया।

१ बढ़िया। २ सुन्दर लहगा। ३ भेज दूँ। ४ बहनाइ। ५ यथाशीघ्र। ६ भेजकर। ७ छोटे भाइ को।

सीमां आया म्हारे मनभाया निपजे सातों नाज घणा।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजावर गोरवे[1] आया।
गोरवै आया म्हारे मनभाया लम्बा चरह[2] बिछा दिया।
लम्बा-लम्बा चरह बिछाया ओछा सजन बुला लिया।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजा वर महरों में आया।
महरों आया म्हारे मनभाया पलिया थींद्[3] सराहय दिया।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजावर तोरण[4] आगे आया।
तोरण आया म्हारे मनभाया साली थींद सराह दिया।
छोटी साली बड़ा साली करैं आरता सीम्[5] सीम्र होय रही।
जगमग जगमग करैं सेहरा मोती की लड़ झूम रहा।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजावर फेरों में आया।
फेरों आया म्हारे मनभाया लम्बा चरह बिछाय दिया।
लम्बा-लम्बा चरह बिछाया ओछा सजन बुला लिया।
चार भाव की चारों खूंटी कान्हो सुत चुराय लिया।
हथला[6] में हाथी दिया वर कन्यादान म कट दिया।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजावर जीमण आया।
जीमण आया म्हारे मनभाया सोरया थाल परोस दिया।
छोटा लाडू बड़ा लाडू और मट्ठल्[7] घेर घिराली[8] कौन गिने।
मंगोड़ी दधकौड़ी पापड़ और इमरती कौन गिने।
बड़ा-बड़ा पिहाण[9] परोस्या दो दो आगल मिले घणी।
सुणो राम सुण मेरी बतियां राजावर निद्रा पर आया।
निद्रा पर आया म्हारे मनभाया लम्बा चरह बिछा दिया।
लम्बा-लम्बा चरह बिछाया ओछा सजन बुला लिया।
घड़ा टोकणा सब कुछ दैदयो भड़ा बड़ा कौन गिणै।
देग्वारा[10] थाली देदयो पल्ला बल्ला कौण गिणे।

उपरोक्त गीत में विवाह का विशद वर्णन आया है। लोकमेधा अपनी अभिव्यक्ति के लिए किस प्रकार शब्द-निर्माण में प्रवीण है, यह 'घेर घिगली' आदि शब्दों से प्रकट है। लोक में इसके लिए कभी चिन्ता नहीं व्यक्त की गई कि अमुक वस्तु को क्या कहना चाहिए अथवा 'कारकार' अमुक

१ ग्राम समीप। २ चारपाई। ३ बनड़ा। ४ द्वार। ५ होड़ा होड़ी। ६ हथलेवा। ७ मैदा की खांड लिपटी मिठाई। ८ जलेबी। ९ पहाड़सा। १० बड़ी थाली।

वस्तु को क्या नाम देते हैं। यहाँ तो वस्तु का स्वरूपात्मक प्रतिबिंब शब्द व्युत्पत्ति का कारण बनता है। इसी कारण लोक में कभी भी शाब्दिक अभिव्यक्ति के लिए अड़चन नहीं होती। लोक ने पक्षी के सदृश एक वस्तु (हवाई जहाज) को आकाश में उड़ते देखा, सहसा बिना किसी के पूछे-ताछे 'चीलगाडी' नाम दे दिया। कितना सार्थक है यह नाम। इसी प्रकार, साईकिल को 'पैरगाडी' नाम देना, लोक की अपनी सूझ है।

## मृत्यु-गीत (Elegy)

लोक प्रतिभा ने अपनी शक्ति का प्रकाश जन्म और विवाह के गीतों के रूप में अधिक किया है। इन दो संस्कारों एवं अवसरों के गीतों से आगे बहुत थोड़े गीत रह जाते हैं। मृत्यु जो अन्तिम संस्कार है, उस पर भी कुछ गीत गाये जाते हैं। मृत्यु शोक और विषाद का समय होता है, अतः इस अवसर के गीतों में शोकभाव ही भरा होता है।

मृत्यु-गीतों का उर्दू साहित्य में विशेष स्थान है। वहाँ 'मरसिया' नाम के गीत साहित्य की विशेष निधि है। मृत्यु-गीतों का वर्ण्य विषय मृतव्यक्ति के गुणों का परिगणन होता है।

हरियाना में मृत्यु पर जो गीत गाये जाते हैं वे बड़े ही मर्मस्पर्शी एवं हृदय द्रावक हैं। 'जामाता की मृत्यु पर' एक गीत जो इधर मिला है, बड़ा ही शोकपूर्ण है —

नन सौं घर तैं लीकड्या गभरू[1] सेर जुआन,
होगया साथ कसीया गभरू सेर जुआन, हाय हाय गभरू सेर जुआन।
सामने बोल्ली कोतरी दहणै बोल्या काग, गभरू सेर जुआन, हाय हाय गभरू सेर जुआन।
मारी क्यां ना कोतरी तैंन मारया क्यों ना काग, हाय हाय बनड़ा पेरया शाला।
कनस तेरी बांधी पालकी कनस तेरा करया सिगार, हाय हाय गभरू सेर जुआन।
भइया बांधा पालकी भइया नै करया सिगार, हाय हाय गभरू सेर जुआन।
सुसरा का प्यारा हाय, साला का प्यारा हाय हाय,
घुड़ला की सोभ्या हाय, गाथ की सोभ्या हाय हाय,
मेरी बेसर टूटी हाय, सासड़ का प्यारा हाय हाय।

कैसी व्यथा है! जो समस्त शृंगार का आश्रय था वह उठ गया। सासु जिसके सुख सौविध्य के लिए प्राणपण से चेष्टा करती थी वह आज जगल

---

१ हृष्टपुष्ट।

वासी हो गया है। किंतु जीवनसाथी हृदयेश के रूठ जाने पर तो विश्व का संसार ही समाप्त हो जाता है। विगत परिस्थितियाँ आन्तरिक कष्ट का हेतु हो जाती हैं। वियोग व्यथिता नायिका को अनन्त वियोग की स्मृति काँटे सी चुभती है।

'विधवा विलाप' नामक नीचे दिये गये गीत में विषाद की रेखाएँ उभरी हैं —

अरे मेरे करम म मारे जल गये अम्ब मोभी सुहाग[1]।
अरे मेरे करम के मुनरा मर गए, रूठ गये मनिहार।
बहू री मेरी मन रोवै मुझे लगारी लाल का शोग।
मा धरा धौले धौल पहरा कापड़े राडा मेर भरतरे।
अरी चलै सूरता के मरी नाग उसकावे।
अरी देही जले जैसे काच की भट्टी पकावे।
अरी बिच्छू ने मारा डंक लहर क्यू ना आवै।
अरी अपणा मन समझावण लागी, दो नैना म भर आया पाणी।
ए सास्सू जब घसू महल में दरा बिछौना सूना।
कुछ एक दिनों की ना है मुझे सारे जनम का रोना।
अरे बाबी भी जब रही बाप के मन्ने सोच कुछ ना था।
इब क्यू कटें दिन रात मन्ने कोए एक दिना की ना से।

सारा आद्योपान्त शोक के ताने-बाने से बुना हुआ है। "मेरी पंचतत्वयष्टि भट्टी के सदृश जल रही है, यमराज रूपी बिच्छू ने डंक मारा है!" ये शब्द पढ़कर किसका हृदय खंड-खंड न हो जायेगा? 'अरी बिच्छू ने मारा डंक लहर क्यू ना आवे' कितनी मर्मभेदक उक्ति है। वियोग के क्षण ही जब कल्पसम हो जाते हैं तो जीवन पर्यंत का यह वियोग कितना मर्मान्तक है, पढ़कर रोमांच हो जाता है।

गृहलक्ष्मी का प्रताप जब घर से उठ जाता है तो उसके की गृहस्थी चौपट हो जाता है। उसकी आशा आकांक्षा धूल में मिल जाती हैं। जीवन में प्रेमसिंचन समाप्त हुआ कि नीरसता छा जाती है। प्रेयसी के रत्नाभरण वियोग चिनगारी को प्रज्वलित करते रहते हैं, उसके प्राणों को कचोटते हैं।

विधुर की अवस्था का दिग्दर्शन इस गीत में हुआ है —

टाल खगोल्या पगड़ जिब सोया,
एक बार सुपने में आइये, प्यारी ए।

---

१ सुन्दर वस्त्र।

पौराणिक एवं ऐतिहासिक विधुर राम तथा अज का विलाप साहित्य की निभुति है। अन्यान्य कवियों ने भी अपनी विरह विदग्धा भावना का प्रकाश इस विधि से किया है। कविवर बच्चन का "निशा निमन्त्रण" किस पाठक के अंतर् को नहीं छू जाता है।

विवाहिता कन्या की मृत्यु पर गाये जाने वाला एक गीत यहाँ दिया जाता है —

हाय हाय बागों की कोयल।
कन तेरी बाधी पालकी बागा की कोयल,
कन तेरा करया सिंगार, हाय हाय बागा की कोयल।
देवर जेठ नै बाधी पालकी, हाय हाय बागा की कोयल।
दयौर जिठाणिया नै करया सिंगार, हाय हाय बागों की कोयल।
मार मड़ास्सा[1] ले गये बांगा की कोयल,
बिन्द्राबन के पास हाय हाय बागा की कोयल।
बिन्द्रावन की गोपनी क्यों कहैं या कौण रावण आये, हाय हाय बागा की कोयल।
अपणा बाबल की धीयड़ी बागा की कोयल।
अपणा भाइया का भाग है बागा की कोयल, हाय हाय बागा की कोयल।
बाबल की धोवड़ हाय, भइयां की बाहण हाय।
भाजजा की प्यारी हाय, परहण[2] की प्यारी हाय।
पीहर की प्यारा हाय, हाय हाय बागा की कोयल हाय, हाय हाय बागों की कोयल।

माता पिता का आगना आज लाडली पुत्री के बिना सूना है। बागा की कोयल आज उड़ गई है। विह्वल हृदय का करुणा गीत के शब्द शब्द से ध्वनित हो रहा है।

दादर से प्राप्त 'विवाहिता पुत्री की मृत्यु' के गीत में पुत्री की अंगयष्टि का बड़ा आलंकारिक वर्णन हुआ है[3] —

मूगफली सा आगुली, हाय हाय बच्ची सोने की चिड़िया।
नाक सुए की चोंच, हाय हाय बच्ची सोने की चिड़िया।
होठ पीपल के पात से, हाय हाय बच्ची सोने की चिड़िया।

इस गीत की अन्तिम पंक्तियां ये हैं —

थारा तेरा बाबल फिरैं उदास, तेरी अम्मा जोहै बाट।
भैया तेरा लेन आया, एक बार नेहर जाय।

---

1 रावण। २ पति। ३ इस गीत की भाषा खड़ीबोली है, हरियानी नहीं है।

पापी ताइ तेरी रोवें, उनको रोकन धाय।
गहनों का डिब्बा भराधरा है, एक बार पहर दिखाय ॥

लाडली की छवि आँखों के सामने घूम रही है। अन्तिम पंक्तियों में माता या वेदना का बाँध टूट गया है।

## ख ऋतु-गीत

दूसरे प्रकार के लोक-गीत वे हैं जो मौसमी गीत के नाम से विख्यात हैं। ऋतुएँ आ-आकर प्रकृति का शृंगार करती हैं। आरम्भ में नूतन पत्र, पुष्प, फलादि से वसन्त नववर्ष का स्वागत करती है। ग्रीष्म की भी अपनी छटा होती है, वर्षा की अपनी बहार होती है और शरत् समय में पर्व पर त्योहार आकर इस ऋतु की पावनता बढाते रहते हैं। ऋतुओं द्वारा सुसज्जित ऐसी ही पृष्ठभूमि में मानव मनोवेग तरंगित होते हैं।

जीवन के प्रमुख प्रचलित संस्कारों—जन्म, विवाह और मृत्यु—पर प्राप्त गीतों का अध्ययन विगत पृष्ठों में हुआ है। इस स्थान पर, ऋतु सम्बन्धी गीतों का परिचय प्राप्त करेंगे। ये ऋतुगीत भी कई प्रकार के होते हैं। इन्हीं गीतों में ऋतु विशेष में होनेवाले उत्सव, पर्व, त्योहार और देवी देवताओं के गीतों की अन्तर्निहिति हो जाती है। अतः हम भिन्न-भिन्न कालों में मनाये जानेवाले उत्सव-पर्व-त्योहारों की तथा देवता विशिष्ट के धोकने (पूजने) की चर्चा करते आगे बढ़ेंगे। फलतः यह कहा जा सकता है कि ऋतु-विशेष की छाप तथा महत्ता इन्हीं उत्सवादि के रूप में मानव ने अपने जीवन में अंकित कर ली है। सावन में तीज और झूले की सरसता एवं फाल्गुन में होली की मादकता दर्शनीय है। स्पष्टता के लिए हरियाना प्रदेश में आकर मनाये जानेवाले पर्व उत्सवों का विवरण दे देना असंगत न होगा। संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है —

| महीना | पर्व-त्योहार | विवरण |
|---|---|---|
| चैत | १ नौदुर्गा (व्रत पूजन) | चैत कृष्ण अष्टमी नवमी को व्रत रखते हैं। महिलाएँ गीत गाती हैं और मन्दिर में दुर्गा की पूजा करती हैं। देवी की यात्रा भी इसी महीने में होती है। |
| | २ गणगौर पूजन अथवा गौरी पूजन | चैत शुदी में हरियाना में गणगौर पूजन होता है। चैत शुक्ल ६ से पूर्व मिट्टी के गौरा और गौरी बनाये जाते हैं, उनका प्रति- |

| | | |
|---|---|---|
| | | दिन पूजन होता है। सभी नगर (मुहल्ले) की स्त्रियाँ मिलकर गीत गाती हैं। अन्तिम दिन वस्त्राभरण से सजाकर नृत्य गीतादि के साथ उन्हें सर-सरितादि में बहा देते हैं। इस उत्सव के द्वारा बालिकाएँ पार्वती के आदर्श पर शिव जैसे प्रतापी नर की कामना करती हैं। |
| ज्येष्ठ | निर्जला एकादशी | ज्येष्ठ शुक्ल एकादशी के दिन व्रत रखा जाता है। खरबूजा, पंखा और सुराही आदि दान देते हैं। |
| आषाढ | माता पूजन आदि | महीने के प्रति सोमवार को माता पूजी जाती है। |
| श्रावण | तीज या हरियाली तीज | यह बालिकाओं के विनोद का समय होता है। मेंहदी रचाई जाती है, चूड़ियाँ पहनी जाती हैं और झूला झूल कर सायंकाल में तीज खेलती हैं। इसके लिए पहिले से भीगे चनों को डलिया में रखकर सभी स्त्रियाँ शृंगार करके मिलकर गाँव के बाहर जाती हैं। इस बाहर जाने को 'बिरवा बोना'' कहते हैं। वहाँ भीगे चनों को कैर की डालियों में पिरोते हैं और महिलाएँ नृत्य इत्यादि करके आनन्द मनाती हैं। भीगे चनों को एक दूसरे के मुँह पर मारती हैं। घर आ जाती हैं। चनों को तेल में तलकर खाती हैं। |
| | रक्षा बन्धन या श्रावणी (गुरु पूर्णिमा) | राखी बाँधी जाती है। घरों में उगाये हुए जौ की खूद सिर पर और कानों पर रखी जाती है। सूण (द्वार पर 'राम राम' लिखे जाते हैं) काढे जाते हैं। श्रावणी को गुरुओं की पूजा होती है। दक्षिणा दी जाती है। यज्ञोपवीत बदले जाते हैं। |
| भाद्रपद | कृष्णाष्टमी | व्रत रखा जाता है। पलने में कृष्ण को बच्चा बनाकर झुलाते हैं। |

| | | |
|---|---|---|
| | गूगा नौमी | बगल से 'ऊगा' पाड़कर लाते हैं। दीवार पर गूगा का चित्र हल्दी से बनाया जाता है। उसके सामने स्याही से काला सांप बनाया जाता है। ऊगा को दीवार के साथ रख देते हैं। पूजा की जाती है। |
| | अनंत चौदस | "अनंत" हाथ के बाजू में बांधा जाता है। |
| आश्विन | कनागत | प्रथम १५ दिन कनागत के होते हैं। |
| (आसोज) | दशहरा | शुक्ल पक्ष के प्रथम नौ दिन तक दुर्गा पूजन होता है तथा दसवें दिन विजयादशमी मनाई जाती है। अस्त्र और पुस्तकें पूजी जाती हैं। नीलकंठ अर्थात् गरुड़ सखा के दर्शन शुभ माने जाते हैं। |
| | साँझी | दशहरे तक साँझी रखी जाती है। पूजा होती है। यह देवी का रूप है। गाँवों की सभी जातियाँ इसे पूजती हैं। निर्धन कन्याएँ साँझी मांगती हैं और गीत गाती हैं। |
| | शरत्पूर्णिमा | खीर बनाई जाती है। चांद की चांदनी में रखकर प्रात खाते हैं। |
| कार्तिक | कार्तिक स्नान | पूरे महीने प्रातःकाल स्नान किया जाता है। स्वामी कार्तिकेय की पूजा करते हैं। गीत, भजन और हरजस गाये जाते हैं। तुलसी की पूजा होती है। |
| | करवा चौथ और अहोई आठें | कहानी होती है, अहोई के दिन स्याहू का कठला बनाते हैं। |
| | देव उठान | कार्तिक शुक्ल एकादशी को देवोत्थान होता है। रात्रि में थाली बजाते हैं। देवताओं की पूजा होती है। गन्ने आदि से पूजे जाते हैं। |
| मार्गशीर्ष पौष (मगसिर पोह) | माघ स्नान और गीत | तिलों की लकड़ियों को जलाकर सेंकते हैं। तिलधानी खाते हैं। |

| | | |
|---|---|---|
| | संक्राति | मकर संक्राति हरियाना का बड़ा भारी पर्व माना जाता है। इसकी पृष्ठभूमि धार्मिक पावनता से ओत प्रोत है। प्रात काल उठकर स्नान करते हैं। ब्राह्मणों के यहाँ सीदा देते हैं। तिल के लड्डू बाँटते हैं। भिखारियों को पूड़े और गुलगुले खिलाते हैं। गौओं के लिए चारा डालते हैं। तिल की लकड़ियों से तापते हैं। |
| | बसत पचमी | बसत रखा जाता है। बसती कपड़े रगते हैं। |
| फाल्गुन | होली | होली का विशेष जोर उत्तर पक्ष म होता है। माघ सुदी पूर्णिमा को पडित भैर का डडडा गाँव के बाहर कालर में गाड़ता है। एक महीने तक गाँव वाले उस डडे के चारों ओर लकड़ियाँ डालते रहते हैं। उत्तर पक्ष में होली गाइ जाती है। इन्हीं दिनों रात्रि को ढप बजाते हैं और मिलकर धमाल गाते हैं। |

होली वाले दिन सायकाल स्त्रियाँ श्रृगार करके, साथ में जो की थाल, कच्ची सूकड़ी, पानी का लोटा, चावल, हल्दी और गोबर की बनी ढाल तलवार आदि ले जाती हैं। होली के स्थान पर सभी बैठकर कच्ची सूकड़ी का तागा पूरती हैं और हल्दी चावल से पूजन करती हैं।

लड़कियाँ दो दलों में बँटकर आमने-सामने खड़ी होती हैं। बीच में एक रेखा खींच ली जाती है। एक बार एक ओर की लड़कियाँ कधा पकड़कर गाती हुई रेखा तक आती हैं और फिर गाती-गाती वापिस लौट जाती हैं। दूसरे पक्ष की लड़कियाँ भी इसी प्रकार करती हैं। रात्रि में शुभ लग्न पर होली मनाइ जाती है। अगले दिन 'धूलन्डी' को

स्त्रियाँ ताल में आग लाती हैं। होला बनाते समय पुरुष आग में बाल भूनते हैं, परिक्रमा करते हैं। गाँगोड़ की जय बोलते हैं।

यह प्रचलित तथा महत्त्वपूर्ण त्योहारों का साधारण विवरण मात्र है। अन्य अनेक कम महत्त्व के त्योहार भी मिलते हैं जिनकी स्थानीय प्रकृति होती है।

## १. देई देवता आदि के गीत

हरियाणा में चैत्रमास में देवी देवताओं की पूजा का विशेष महत्त्व होता है। हरियाणा के विभिन्न शहर व गाँव इन देवी देवताओं के स्थान हैं। इन स्थानों पर चैत्रमास में मेले भरते हैं। यों तो ये मेले तिथि-विचार पर वर्ष भर लगते हैं पर चैत्र की जो महत्ता देवी पूजने की होती है, वह किसी दूसरे महीने में नहीं होती। इन देवी देवताओं के दो रूप स्पष्ट देखने में आते हैं—एक, रोग सम्बन्धी देवी देवता तथा अन्य—शक्ति सम्पन्नता के देवी-देवता।

रोग सम्बन्धी देवता—ऐसे देवी देवता जिनका सम्बन्ध किसी रोग से माना जाता है इन्हें शीतला माता अथवा मसानीवाली देवी, बड़ीमाता और मसाणी के नाम से पुकारते हैं। इनके पूजने के दिन चैत्र में सोमवार और कहीं-कहीं मंगलवार हैं। कहीं बुद्ध भी पूजने का दिन होता है। जिला गुड़गाँव में ग्राम कुतबपुर में 'बुढ़ामाता' का मेला प्रति बुद्धवार को भरता है, जबकि गुड़गाँव की ललिता माता प्रति सोमवार को पूजी जाती है। चैत्र के महीने में माता पोजने का विशेष माहात्म्य है। इस मास में इन स्थानों पर विशेष मेले भरते हैं। रोहतक जिले में बेरी कस्बे में बेरी वाली माता, जिसका नाम भीमेश्वरी है, का बड़ा भारी मेला चैत्रमास में लगता है।

इन विशेष माताओं के अतिरिक्त वह मंदिर सबसे शुभ माना जाता है जो चौराहे पर बना है। ऐसे मन्दिरवाली माता चौगानवा अथवा चौरान्ना माता कहलाती है।

शीतला एक संक्रामक रोग है और प्रायः बालकों को होता है। सावधानी बरतने पर १५ दिन में स्वतः शांत हो जाता है। औषधोपचार न होने से यह रोग देवता रूप माना जाता है। आरम्भ से लेकर अंत तक इसका शीतल उपचार होता है, घर के अन्दर और बाहर पानी छिड़का जाता है। मीठी बासी रोटी खाई जाती है। इसी शीतोपचार के कारण से माता का नाम शीतला माता प्रचलित हुआ है। डा० तारापुर वाला का मत है कि

मनुष्य की प्रवृत्ति होती है कि वह नीच तथा भयकर वस्तु को किसी सुन्दर नाम से पुकारने का प्रयत्न करता है। जैसे रसोई बनाने वाले ब्राह्मणों को महाराजा, (बहुत बड़ा राजा) कहकर पुकारते हैं। इसी प्रकार इस भयकर बीमारी को शीतला कहने लगे हों तो कुछ आश्चर्य नहीं। शीतला देवी को माता देवी भी कहते हैं।

शीतला देवी का वाहन गधा है और कुम्हार (जाति विशेष) देवी का भक्त और प्रिय पात्र समझा जाता है। माली मालिन भी देवी के भक्त और सेविकाएँ बतलाई गई हैं। नीम के वृक्ष के नीचे माता का निवास माना जाता है। अत भक्त नीम की टहनी से रोगी को झाड़ता है जिससे शीतला माता प्रसन्न होती हैं। इस रोग में परिवार वालों को भी कई प्रकार के नियमों का पालन करना पड़ता है। यथा—कपड़े न चढ़ाना और पूरी परावठा आदि न बनाना। झौंक देना भी निषिद्ध माना जाता है। अधिक न बोलना हितकर होता है।

हरियाना में धूलेंडी से अगले दिन बासोड़ा बनाया जाता है। बासोड़ा में पहिले दिन का ठंडा खाना खाया जाता है। माता पूजी जाती हैं। यह गीत गाया जाता है जिसमें बसन्ती माता की स्तुति गाई गई है —

माता किन तेरा बाग लगाइया, किन तेरा सींजा[1] मैं पेड़।
माली के ने बाग लगाइया, मालण सींजा मैं पेड़।
सोवे सोवे हे मजेन्दरा राणी नींद में।

माता कनतेरी डाल झुकाई भरकन तेरा तोड़ा से फूल,
माली का ने डाल झुकाई, मेरी मालन तोड़ा फूल।
सोवे सोवे हे मजेन्दरा राणी नींद में।

माता! बालक खेल गाल में खेलें चढ़गा ताप।
माता! लकड़ती माता ज्यू लकड़ जांगो बाजरीय[2] की डुनियार[3],
सोवो सोवो हे बसन्ती राणी नींद में।

माता! भरदी माता ज्य भरे जयों पीलहा[4] की डुनियार,
सोवो सोवो हे गुमानण राणा नींद में।

माता! ढलदी माता ज्यू ढल जयों पाले[5] ज्यू झड़जाय,
सोवो सोवो हे बसन्ती राणी नींद में।

माता से प्रार्थना की गई है कि वह बालक को सुहाता सुहाता कष्ट दे और भरती हुई ऐसे भरे जैसे पील (पीलु) के दाने में शनै शनै रस भरता

१ सींचना। २ बाजरे की। ३ सदृश। ४ पील, पीलु वृक्ष का फल। ५ बेर के सूखे पत्ते।

मनुष्य की प्रवृत्ति होती है कि वह नीच तथा भयकर वस्तु को किसी सुन्दर नाम से पुकारने का प्रयत्न करता है। जैसे रसोइ बनाने वाले ब्राह्मणों को महाराजा, (बहुत बड़ा राजा) कहकर पुकारते हैं। इसी प्रकार इस भयकर बीमारी का शीतला कहने लगे हों तो कुछ आश्चर्य नहीं। शीतला देवी का माता देवी भी कहते हैं।

शीतला देवी का वाहन गधा है और कुम्हार (जाति विशेष) देवी का भक्त और प्रिय पात्र समझा जाता है। माली मालिन भी देवी के भक्त और सेविकाएँ बतलाइ गइ हैं। नीम के वृक्ष के नीचे माता का निवास माना जाता है। अत भक्त नीम की टहनी से रोगी का झाड़ता है जिससे शीतला माता प्रसन्न होती हैं। इस रोग मे परिवार वालों को भी कइ प्रकार के नियमों का पालन करना पड़ता है। यथा—कढ़ाई न चढ़ाना और पूरी परावठा आदि न बनाना। छौंक देना भी निषिद्ध माना जाता है। अधिक न बोलना हितकर होता है।

हरियाना में धूलेंडी से अगले दिन बासोड़ा मनाया जाता है। बासोड़ा में पहिले दिन का ठंडा खाना खाया जाता है। माता पूजी जाती है। यह गीत गाया जाता है जिसमें बसन्ती माता की स्तुति गाइ गइ है —

माता किन तेरा बाग लगाइया, किन तेरा सींचा[1] से पेड़।
माली के ने बाग लगाइया, मालण सींचा से पेड़।
सोवे सोवे हे मजेन्दरा राणी नींद म।
माता कनतेरी डाल झुकाइ बरकन तेरा तोड़ा से फूल,
माली का ने डाल झुकाइ, मेरी मालन तोड़ा फूल।
सावे सोव हे मजेन्दरा राणी नींद में।
माता! बालक छैल गाल म खेलें चढ़गए ताप।
माता! लकड़ती माता ज्यू लड़इ जनो बाजरीये[2] की डुनियार[3],
सोवो सोवो हे बसन्ती राणी नींद में।
माता! भरदी माता ज्यू भरे जणों पाल्हा[4] की डुनियार,
सोवो सोवो हे गुमानण राणी नींद में।
माता! ढलदी माता ज्यू ढल जणों पालें[5] ज्यू झड़जाए,
सोवो सोवो हे बसन्ती राणी नींद में।

माता से प्रार्थना की गइ है कि वह बालक को सुहाता सुहाता कष्ट दे और भरती हुइ ऐसे भरे जैसे पील (पीलु) के दाने में शनै शनै रस भरता

१ सींचना। २ बाजरे की। ३ सदृश। ४ पील, पीलु वृक्ष का फल। ५ बेर के सूखे पत्ते।

देवी के पर्वत चढती चौलण पाट्या ए मा।
कै गज चौलण पाटया, कै गज रह्या ए मा।
दस गज चौलण पाट्यो, नौ गज रहिया ए मा।
काहे की तो सुई री मंगाऊ, काहे को तागो ए मा।
सार की तो सुई री मगाऊ, रेसम को तागो ए मा।
सीमै दर्जी को री ये ये वहौत विनाणी[1] ए मा।
पहरै म्हारी आदमदानी सदा मनमानी।
धौला गढराणी भगता की ब्याइ ए मा।
देवी के नाक म बसर सोहे, मेरा मन लग्या ए मा।
घ्याये सोनी का री बेट्टा वहौत विनाणी ए मा।
पहरै म्हारा आदमदानी सदा मनमानी,
धौलागढ राणी भगता की ब्याइ ए मा।

रतजगे वाले दिन जो गीत गाये जाते हैं वे लम्बे होते हैं। उनकी रूप-रेखा कुछ विस्तार लिये होती है। इन गीतों में वर्णन की विशदता होती है। देवी के प्रति बलिदान देवी की महिमा मन्दिर की शोभा और लहौकड़िया (लांगुर वीर) के पराक्रम का वर्णन रहता है।

देवी के धामों में नगरकोट का विशेष महत्त्व है, वहाँ पर 'ज्वालाजी' की प्रधानरूप से मानता होती है। ज्वाला जी ही 'मन्त्रमयी देवता' रूप से अन्य सभी धामों में दर्शन देती हैं और भगतों की साध पूरी करती हैं। हरियाना में बेरी[2] वाली भीमेश्वरी जगदम्बा ज्वाला जी का ही रूप मानी जाती हैं। एक गीत में भक्त प्रार्थना करता है

मुझ सेवक की लाज राख जगदम्बा बेरी वाली है।
मात सत हितकारी करी तन्नै सिंह सवारी है।
छत्र सुवरण साजै नगरकोट तन मेल क दिन बेरी थान विराजै।

एक स्थान पर स्तुति में माता जगदम्बा भीमेश्वरी के दो सेवकों का वर्णन आया है। ये दो सेवक लौंकड़ियाँ और भैरूँ जो हैं जो बड़े बलशाली हैं। ये माता के इंगित पर कार्य करने को तैयार रहते हैं —

धनी सुन्दर गल में माल मात, तेरी सुन्दर सिंह सवारी है।
सुन्दर लौंकड़िया खड़ा तेरे सुन्दर भैरो बलकारी है।

---

१ चतुर। २ एक प्रसिद्ध ग्राम, जिसमें भीमेश्वरी देवी का मन्दिर है। यह स्थान रोहतक के समीप है।

आगे रुक सकें। यह भी एक विनयावनत भक्त की भाँति ध्वजा नारियल लेकर सम्मुख आता है। देवी का ऐसा तेजोमय रूप भक्त को श्रद्धावनत किये है। उदाहरण —

नगरकोट में वासा राखो,
तेरी कला कुल जग ने जाणो।
कथा बखाणे बिरमा ज्ञानी,
दुआर तेरे पीपल री खड़ा।
मुगला उतरया सतलज नदी,
सूती हो उठ जाग री नदी।
लौकड़ लहीं खण्या है कणी।
जिय जाला नै चक्कर चलायो,
फौज मुगल की काट बगाइ[1]।
मुगल कहै म्हनै बकसो माई।
निय जाला की करी चढ़ाई।
खीर खाड के थाल भराए।
धजा नारियल लेकर आये।
मुगला भेंट ले फैरी आया।
जिन लौकड़ नै कथा सुनाइ।
सूती उठ जागरी माइ।
मुगल भेंट भवन तेरे में लहै[2] री खड़ा।
धजा नारियल भेट चढ़ाइ।
मुगल कहै म्हनै बकसो माइ।
लौकड़िया तरे अगवाणी खड़ा।

माता की आरती में गाये गये एक छन्द में माता के भक्तों के (कृपा-पात्रों के) नाम आये हैं जिन्होंने देवी के तेज का परिचय प्राप्त किया है और माता के नाम पर अनेक अपूर्व एवं अलौकिक कार्य किये हैं। माता का पराक्रम दर्शनीय है —

पहल सारदा तोहें मनाऊ तेरी पोथी अधक सुनाऊं।
इतना धनकसग्या भाइ, राजा चढ़ भारत करे माइ।
अधविच गेरया भाग नीच घर नीर भराया।
थारे भगत ने बकूरा[3] बढ़ाया,
धर रे दीनानाथ पार तेरा ना किसी ने पाया। १।

१ काट डाली, मार डाली। २ लिए हुए। ३ रजा।

जल सूख चीर वह बैल आया न्हा के।
चार दिसा का बोझ धर्या सिर ऊपर व्हा के।
कहैं पिरजो सुनो सत जी जड्यो मन्द का अर्थ लगा क।

ऐसे ही लम्बे गीतों में देवी के दर्शन के लिए यात्रा का वर्णन भी रहता है। यात्रा की कठिनाई यात्री का ध्यान विशेष आकर्षित करती है।

देवी के गीतों में लहोकड़िया का वर्णन आया है। यह देवी का सेवक दिखाया गया है। इसम देवी क प्रकार से अनोखी शक्ति का समावेश हुआ है। ब्रज में प्रचलित नगरकोट की यात्रा से सम्बन्धित रतजगे के जो गीत अथवा भेंट मिले हैं उसमें वात्सल्य भाव एव पतित्व भाव दोनों के दर्शन होते हैं। ब्रज के इन गीतों म लागुर परपुरुष के रूप में भी आया[१] है।

अनौखी मालिनी मना करै तौ डरपै का एक।
तेरे हाथ को मूदरा लागर दियौ गढ़ाइ। अनौखी मालिनी
तेरे सिर की चूदरो, मेना लागुर दइ रगाइ। अनौखी मालिनी

हरियाना के गीतों में ल्होकड़िया क साथ सेवक रूप म भैरों भी आया है। यह अलौकिक शक्ति सम्पन्न देवी के गणों में से एक है।

हिन्दू वर्षारम्भ के पहिले नौ दिनों में देवी पूजन होता है परन्तु इन नौ दिनों म भी तीसरे दिन का महत्व विशेष है। इसी दिन गणगौर का त्यौहार मनाया जाता है। गणगौर की पूजा सामूहिक रूप से होती है।

गणगौर का प्रसग धार्मिक व्रत कथाओं म आया है। एक कथा के अनुसार इस दिन पार्वती का विवाह हुआ था। कुछ लोगों की धारणा है कि इस दिन मुकलावा (गौणा) हुआ था। आज भी बालिकाएँ गौरी के आदर्श को सामने रखकर आदर्श पति प्राप्ति के लिए कामना करती हैं और इसीलिए गणगौर अथवा गौरा को पूजती हैं। सुख-सौभाग्य की आकांक्षा इस उत्सव क मूल में है। आशुतोषा गौरा अपने भक्तों की प्रार्थना को व्यर्थ कदापि नहीं जाने देती, यह बालिकाओं का अटल विश्वास है।

वैशाख-ज्येष्ठ म निर्जला एकादशी आदि एक दो व्रत तो होते हैं परन्तु आनुष्ठानिक कोई कृत्य नहीं होता। एकादशी माहात्म्य वाला एक गीत उदाहरण क रूप में नीचे दिया जाता है —

बरत करो ए राधा एकादशी को,
राम जी क नाम बिना मुक्ति किसी को।

१ डा० सत्येन्द्र—'ब्रजलोक साहित्य का अध्ययन' पृष्ठ २५८-५९।

पुरपेयाजन से मुक्ति मिलती है। पाप-कार्य बधन तथा अधम योनियों के कारण है। आगे की पंक्तियों में बड़ा दक्षता से यह समझाया गया है कि एकादशी व्रत न करने से पाप का वृद्धि होती रहती है और परिणामत नीची योनियों में जन्म मिलता है। भिन्न-भिन्न योनियों का हेतु भी कथा में दिया गया है —

गोन्हे बाद पन्ना में बैठे,
चुगली चाल्ती वो करमी।
ऐमा ऐमी करणी मैं बण गन्की,
राल गलिया में वो फिरमी।
साव बदाद की चोरी करसा,
चोर चोर घुगचा[1] बाइ मरमी,
एमा-ऐमा करया में बन मिरकला[2] भित्ता पर वा फिरमी।
अपर खेत में काकड़ा तूसा क गैल म् स्यारमी,
एमा एसी करणा मे वो गादृड बण नेला में फिरमी।

इन गीतों के साथ भजन भी गाये जाते हैं जिनका स्नान के साथ विशेष महत्त्व होता है।

आषाढ माता पोकरण का महीना है। देवा-देवताओं के थानों की यात्राएं फिर आरम्भ होना हैं। शीतला माता का विशेष पूजा होता है। प्रायः महीने के प्रति सोमवार को माता का पूजा होता है।

## २. भिन्न-भिन्न मासों में गाये जाने वाले गीत

श्रावण मास वर्ष के अन्य महीनों में अपना विशेष स्थान रखता है। इस महीने में मनोरंग तरंगित होने लगते हैं और कामनियों के मधुर कंठ से फिर गान स्रोत फूट पड़ते हैं। इनकी अपनी एक विशेषता यह होती है कि इनके गाने के लिए अधिक साज-बाज की आवश्यकता नहीं होता, कंठ ही मधुर स्वर-लहरी उत्पन्न कर देता है।

### क श्रावण

श्रावण की मादकता पशु-पक्षी, नर-नारी और प्रकृति पर प्रत्यक्ष लक्षित होता है। मेंढकों का टरटर, मयूर की पीहू पाहू और वन उपवन की निराली छटा मन का मोह लेता है। समस्त प्रकृति उल्लासमय है। श्रावण के गीतों

---

1 गदहा। 2 छिपकली।

जल सूख चीर वह चैल आया कहां के।
धार दिसा का बोझ धरया सिर ऊपर ला के।
कहैं पिरनो सुनो मत जी जड़यो सन्द का अर्थ लगा कै।

ऐसे ही लम्बे गीतों में देवी के दर्शन के लिए यात्रा का वर्णन भी रहता है। यात्रा की कठिनाइ यात्री का ध्यान विशेष आकर्षित करती है।

देवी के गीतों में लहौकड़िया का वर्णन आया है। यह देवी का सेवक दिखाया गया है। इसमें देवी के प्रताप से अनोखी शक्ति का समावेश हुआ है। ब्रज में प्रचलित नगरकोट की यात्रा से सम्बन्धित रतजगे के जो गीत अथवा भेंट मिले हैं उसमें वात्सल्य भाव एवं पतित्व भाव दोनों के दर्शन होते हैं। ब्रज के इन गीतों में लांगुर परपुरुष के रूप में भी आया[१] है।

अनौखी मालिनी मैना करै तो करवे का एक।
तेरे हाथ की मूदरा लांगर दिया गढ़ाइ। अनौखी मालिनी
तेरे सिर की चूदरो, मेना लांगुर दइ रंगाइ। अनौखी मालिनी

हरियाना के गीतों में लहौकड़िया के साथ सेवक रूप में भैरों भी आया है। यह अलौकिक शक्ति सम्पन्न देवो के गणों में से एक है।

हिन्दू वर्षारम्भ के पहिले नौ दिनों में देवी पूजन होता है परन्तु इन नौ दिनों में भी तीसरे दिन का महत्व विशेष है। इसी दिन गणगौर का त्यौहार मनाया जाता है। गणगौर की पूजा सामूहिक रूप से होती है।

गणगौर का प्रसंग धार्मिक व्रत कथाओं में आया है। एक कथा के अनुसार इस दिन पार्वती का विवाह हुआ था। कुछ लोगों की धारणा है कि इस दिन मुकलावा (गौणा) हुआ था। आज भी बालिकाएँ गौरी के आदर्श को सामने रखकर आदर्श पति प्राप्ति के लिए कामना करती हैं और इसीलिए गणगौर अथवा गौरा का पूजना है। सुख सौभाग्य की आकांक्षा इस उत्सव के मूल में है। आशुतोषा गोरा अपने भक्तों की प्रार्थना को व्यर्थ कदापि नहीं जाने देती, यह बालिकाओं का अटल विश्वास है।

वैशाख-ज्येष्ठ में निर्जला एकादशी आदि एक दो व्रत तो होते हैं परन्तु आनुष्ठानिक कोई कृत्य नहीं होता। एकादशी माहात्म्य वाला एक गीत उदाहरण के रूप में नीचे दिया जाता है —

बरत करो के राधा एकादशी को,
राम जी के नाम बिना मुक्ति किसी को।

---

१ डा० सत्येन्द्र—'ब्रजलोक साहित्य का अध्ययन' पृष्ठ २१८-१९।

पुण्योपार्जन से मुक्ति मिलती है। पाप-कार्य बंधन तथा अधम योनियों के कारण हैं। आगे की पंक्तियों में बड़ी दक्षता से यह समझाया गया है कि एकादशी व्रत न करने से पाप की वृद्धि होती रहती है और परिणामतः नीची योनियों में जन्म मिलता है। भिन्न भिन्न योनियों का हेतु भी कथा में दिया गया है —

गोद्दे बाध पच्चा में बैठे,
चुगली चाट्टी वो करमी।
ऐसा एसी करणी में वण गन्की,
हाथ गलिया म वो फिरमी।
साध बगद को चोरी करमी,
चोर चोर चुगचा[1] माइ भासी,
ऐसा-ऐसी करणी में बन सियकली[2] भित्तां पर या फिरसी।
अपणा खेत म काड्डी दूसरा क खेत सू ल्यासमी,
ऐसा ऐसी करणी म वो गाहड़ वण खेतां में फिरसी।

इन गीतों के साथ भजन भी गाये जाते हैं जिनका स्नान के साथ विशेष महत्व होता है।

आषाढ़ माता श्रावण का महीना है। देवी देवताओं के धामों की यात्राएं फिर आरम्भ होती हैं। शीतला माता की विशेष पूजा होती है। प्राय महीने के प्रति सोमवार को माता की पूजा होती है।

## २ भिन्न भिन्न मासों में गाये जाने वाले गीत

श्रावण मास वर्ष के अन्य महीनों में अपना विशेष स्थान रखता है। इस महीने में मनोवेग तरंगित होने लगते हैं और कामनियों के मधुर कंठ से फिर गीत स्रोत फूट पड़ते हैं। इनकी अपनी एक विशेषता यह होती है कि इनके गाने के लिए अधिक साज-बाज की आवश्यकता नहीं होती, कंठ ही मधुर स्वर-लहरी उत्पन्न कर देता है।

### क श्रावण

श्रावण की मादकता पशु पक्षी, नदी नद और प्रकृति पर प्रत्यक्ष लक्षित होती है। मेंढकों की टरटर, मयूर की पीव् पीव् और वन उपवन की निराली छटा मन को मोह लेती है। समस्त प्रकृति उल्लासमय है। श्रावण के गीतों

---

१ गठरी। २ छिपकली।

की सृष्टि इसी पृष्ठभूमि में होती है। इस मास में मिलनेवाले गीत इतने अधिक तथा अनेक रंगी हैं कि यदि इस मास को गीतों का मास कहा जाये तो अप्रगल्भ न होगा।

श्रावण में झूले का विशेष महत्त्व है। छोहरियाँ तचे तचे पूहों से उसका स्वागत करती हैं और वयस्काएँ रेशम डोर और चदन डाल से। सभी महिलाएँ एव बालिकाएँ झूलने के लिए लालायित रहती हैं। ये झूले विशेष दृश्य दिखाते हैं। कहीं पग बन्धाई जाती है तो कहीं सहेलियाँ आपस में झूलती दीखती हैं। काली घटा का उभार, घनगर्जन और विद्युत्सजन विप्रयुक्त स्त्री पुरुषों के मनोजाकात हृदय में हूक उत्पन्न कर देता है। प्रोषितपतिका ललनाएँ इस सुहावने मास में अपने स्वामियों की प्रतीक्षा करती हैं।

श्रावण सयोग करानेवाला मास माना जाता है। इसी मास में पति परदेश से लौटकर प्रेयसी से मिलता है। बहिनें भाइयों के यहाँ समादृत होती हैं। माताएँ अपने पुत्र पुत्रियों को देख सुख अनुभव करती हैं। इस मास के गीत सयोग और वियोग के दो भागों में आन्दोलित होते हैं। दोनों पक्षों का हृदयहारी वर्णन इन झूले के गीतों में आया है, परन्तु विप्रलम्भ की जो मार्मिकता बन पड़ती है वह सयोग की नहीं। वियुक्तावस्था की कारुणिक स्थिति श्रावण की सरसता एव उन्मत्तकारिता से मिलकर द्विगुणित हो जाती है। मयूर, मजीर और पपीहा सभी कामियों के हृदयों को सालते हैं।

इस मास में प्राप्त हुए गीतों की सख्या अधिक है, इन गीतों के रंग भी विविध हैं। उन पर विस्तृत रूप से विचार करना आवश्यक है।

श्रावण के गीतों में ऋतु शोभा का वर्णन विशेष रहता है। रेशम पाट की बरही, चदन की पटरी, वर्षा की रिमझिम, कोयली, मेघों का झुकझुक बरसना और चम्पा बाग में पञ्जाली पाटक का विशेष ध्यान आकर्षित करती हैं। इन गीतों की यह विशेषता है कि इनका आरम्भ सदैव ऋतु शोभा से होता है।

हरियाना कृषि प्रधान प्रांत है। यहाँ की बहू बेटियों के हृदय में सावन की पुकार है परन्तु अत्यधिक कृषि कार्य उनका उत्साह भंग कर देता है। बाला के प्रस्तावों पर वज्रपात का एक उदाहरण नीचे दिया जाता है —

आया री सासड़ सावन मास, सावन मास बेद बग दे री पीला पाट की।
आया तो बहु मेरा आवण देय, जाय बगड़यो नी अपणे बाप कै।
आया री सासड़ सामण मास, सामण मास, पन्डी घड़ा दे री चन्दन रूख की।
आया तो बहु मेरी आवण दे, हे जाय घड़इयो री अपणे बाप के।

आया री सासड़ सामण मास, सामण मास हमनै खंदा[1] दे री म्हारे बाप कै।
[illegible] कै तो बहुआरी मेरी का काम, कातक आइयो री बपचो बाप कै।
कुण तो बहू मेरी करेगा लुलाव[2] कोण जै पीस्सै घर का पीसणा जै।

वस्तुत इन नैतिक कार्यों की अधिकता ने मानव को हार्दिक सरसता से रहित कर दिया है।

श्रावण की मल्हारों में कोरा वर्णन ही नहीं होता। यहाँ हृदय-रस भी घुलकर आया है। सावन का महीना एक ही है परन्तु उसमें माता का दुलार और सास के उपालम्भपूर्ण व्यंग्य-भरे तानों का पर दो प्रभाव छोड़ते हैं। एक गीत में पीहर और सासरे की तुलना हरियाणी बालिका अपने मुख से कर रही है। इस गीत की उपमाएँ बड़ी स्वाभाविक हैं —

हरा ये जरी का हे मा ! मेरी चुन्दड़ी जी,
हे जी कोई दे भेजी मेरी माय इन्द राजा नै झड़ी ए लगा दई जी।
पल्ला तो पल्ला[3] हे मा मेरी घुघरू जी,
ए जी कोई बीच मायड़ का लाड इन्द राजा नै झड़ी ए लगा दई जी।
धरू तो धरै हे मा मेरी चुन्दड़ी जी,
ए जी कोई प्यारे मायड़ के बोल, इन्द राजा नै झड़ी लगा दई जी।
पीहर मैं बेटी हे मा मेरी न्यू रह जी,
ए जी कोई ज्यूं खिलड़ी बीच घी, इन्द राजा नै झड़ी लगा दई जी।

चित्र का दूसरा पक्ष

सासड़ नै भेजी हे मा मेरी चुन्दड़ी जी,
ए जी कोई दे भेजी मेरी सास इन्द राजा नै झड़ी लगा दई जी।
पल्ला तो पल्ला हे मा मेरी छेकले[4] जी,
ए जी कोई बीच सासड़ के बोल[5], इन्द राजा नै झड़ी ए लगा दई जी।
ओढ़ तो देखै हे मा मेरी छेकले जी,
ए जी कोई रह कै सासड़ के बोल, इन्द राजा नै झड़ी एक लगा दई जी।
सासरे मैं बेटी हे मा मेरी न्यू रहै जी,
ए जी कोई ज्यूं रै कड़ाई बिच तेल, इन्द राजा नै झड़ी ए लगा दई जी।

मा और सास की बड़ी मार्मिक तथा रहस्यपूर्ण तुलना इन पंक्तियों में की गई है।

श्रावण शुक्ला तृतीया को बालिकाएँ 'तीज' अथवा 'हरियाली तीज'

---

१ भेज दो। २ सलाह। ३ पल्ले, किनारे। ४ छिद्र। ५ व्यंग्य।

नामक एक विशेष उत्सव मनाती हैं। इस शुभ पर्व पर बहुधा कन्याएँ अपनी माता के यहाँ जाती हैं। जो नहीं जा पाती उन्हें "सिंघारा" भेजा जाता है। एक ऐसे ही गीत म भाइ बहन के यहाँ सिंघारे की कोथली लेकर गया है। बहन बड़ी दुर्बल है। भाइ कारण पूछता है —

माट्ठी तो कर देरी भोस्सी कोथली, सामण री आया गजता।
जाऊगा री मेरी बे'ने के देस, सामण आया री गुनता।
*किसीया क दु ख म बे'ने दूबली*[1],
किसीयां न बोरले स बोल, सामण आया गुजता।
सासड़ पे दु ख में दूबली,
नणदी ने बोरले सें बोल।

भाइ तत्काल ही उपाय बतलाता है —

नणदी ने भेजागा सासरै,
सासु नै थक[2] लगा राम।

हरियाने की छोरी का सास और नणद का दु ख है। इसी कारण यह दुबली है, परन्तु कुरु प्रदेश की बाला के विरुद्ध तो समस्त परिवार ही है। उसे अपने प्रियतम से भी आशा रश्मि कभी कभी मिलती है। कौरवी बाला, अत अपने भाइ ने समक्ष सब का खुलकर परिचय देती है —

सासू तो बीरा चूल्हे की आग,
ननद भादों की बीजली।
सुसरा तो बीरा काला सा नाग,
देवर साप सपोलिया।
जेठ बोरे बीरा बाडू का डक,
उपले पाथन जेठ नाण जी।
राजा तो रे बीरा मेंहदा का पेड़,
कद्री रचै रे कद्री ना रच॥

वास्तव में, अपने प्राणवल्लभ के औदासीन्य पर अवश्य ही बाला का क्षोभ होगा। महदी के पेड़ से प्रियतम की तुलना करके एक गंभीर मर्मभेदी पीड़ा की ओर संकेत किया गया है।

एक नायिका सखियों के साथ नृत्य रही है। उसका पति परदेश में है। वह मैले भेष से है। इसी बीच एक बटोही आता है और उस मृगनैनी से

१ दुर्बल। २ उग लेगा।

प्रस्ताव करता है कि वह उसके साथ चले—"गेर घुमाणा लो नया म्हारी मृगानैणी चलो हमारी साथ।" मगर लाज के बोझ में दबी नायिका उसके प्रस्ताव को ठुकरा देती है —

लाजेगा पीहर सासरा लाडलड़ी नन्दलाल।
लाजेगा बापल धमरी पटऊ। नीला राता देनी माय।

इसी प्रकार वह परिवार के सभी लोगों के मान की रक्षा करती है। यह एक लम्बा गीत है। पर अन्त में जब ज्ञात होता है कि वह नायक था तो नायिका पर वज्राघात होता है और वह पछताती रह जाती है —

साप तो दीखूँ म्हाल मर हल्ला दिया ना जाय।
मुट्ठी तो घालूँ योन पै मुट्ठी तो आवै रेत॥

एक मल्हार में नायिका के मान का चित्र बड़ी कुशलता से आया है। नायिका सावन के मनभावन समय में बाग में बंगला छिपा देना चाहती है और नारंगा ऐसा बनवाना चाहती है जिसमें चन्द्र सूर्य का प्रकाश पड़े। जब उसकी इच्छा पूरी नहीं होती तो वह रथ जुड़वा कर अपने पिता के यहाँ चली जाती है। जेठ, देवर, ससुर सब उसे मनाने जाते हैं। वह उन्हें प्रलोभन देती है, मगर अपने आग्रह पर अड़ी रहती है। अंत में जब धनी (पति) जाता है और वचन पूरा करने को कहता है तो वह लौटती है। गीत कुछ बड़ा है —

बागाँ बंगला छिपा दे मेरे मारूजी रख्या दे राज चांद सूरज मोही बारणा[1] जी।
बागां बंगला ना छिपै गोरी म्हारा रे नहीं रावै राज, चन्द सूरज मोही बारणा जी।
रथ जुप अश्व जुड़ाऊ मेरे मारूजी चली जाऊँ राज अपणे बाप के जी।
सुसर मनावण आया मेरे मारूजी चलो क्यूँ ना राज, चाल बहु घर आपणे जी।
अपणे सुसरे नै चादर दिवा दूँ मेरे मारूजी,
नहीं चालूँ राज मेरे बैठे सेती ओलणा[2] जी।
जेठ मनावण आया मेरे मारूजी चालो क्यूँ ना राज, चाल बहु घर आपणे जी।
अपणे जेठ नै घुड़ला दिवा दूँ मेरे मारूजी,
नहीं चालूँ राज तेरे बीरण सेती ओलणा जी।
देवर मनावण आया मेरे मारूजी चलो क्यूँ ना राज,
चाल भाभी घर आपणे जी।
अपणे देवर नै बहुवा विवाह दूँ मेरे मारूजी,
नहीं चालूँ राज थारे बीरा सेती ओलणा जी।

१ द्वार। २ उपालम्भ।

सभी व्यक्तियों को उनके उपयुक्त वस्तुओं का प्रलोभन देकर नायिका ने अपना पक्ष प्रबल कर लिया है। अंत में, पति देव स्वयं आते हैं और मनाकर लाते हैं —

कथ मनावण आया मेरी सायबों, चलो क्यूं ना राज,
घाल गोरी घर आपणे जी।
बागां बंगला छिवा दे मेरे मारू जी रस्ता दो न राज,
चांद सूरज सौंही बारणा जी।
बागा बगला छिवा दूं गोरी मेरी री रस्ता दूं राज,
चांद सुरज सौंही बारणा जी।

यह लोक में तिरिया हठ का एक सफल उदाहरण है।

एक गीत में पौराणिक मान का चित्र आया है। राधा ने मान किया है। उसे शिकवा है कि जिन सखियों को कृष्ण ने फूल दिये हैं उन्हा के पास जायें। कृष्ण बाग से पुष्प चुनकर लाये हैं। उन्होंने पुष्प बांटे हैं, मगर राधा को उसका भाग नहीं मिला है। फूल पहिले ही समाप्त हो गये हैं। राधा को कृष्ण के इस व्यवहार पर क्षोभ हुआ है। वह उत्तर देती है —

ए जी जिन थारे झोलीभर फूल,
उड़े पड़ सो रहो भगवान्।

कृष्ण प्रतिकूल परिस्थिति के प्रति राधा का ध्यान आकर्षित करते हैं —

ए जी रिमझिम बरसे सैं मेघ,
बाहर भीजैं एकले भगवान्।

इसी प्रकार कृष्ण अंधेरी रात में डर की बात कहते हैं, पर राधा ने बड़े कौशलपूर्ण ढंग से उत्तर दिया है —

ए जी थारे धारे साथिया का साथ,
कैसे डरपो एकले जी भगवान्।

इतना ही नहीं राधा को कृष्ण द्वारा घर की दीवारें छूना भी सह्य नहीं है उसे भय है कि भित्ती पर की चित्रकारी भ्रष्ट हो जायेगी और चौतरा पर चढ़ने से वह उपड़ आयेगा —

ए जी म्हारे चौंतरे पग ए ना देय,
लीप्या पोत्या ऊपड़ भगवान्।

राधे के ये सरीखे विचार कृष्ण को रास आते हैं।

ए जी इतनी सी मुख केन सिवन महिला ऊतरे भगवान्।

राधा को पछतावा हुआ। वह भी तुरत कृष्ण की खोज में निकली। बहुत छानबीन के बाद कृष्ण आते हुए मिले। दोनों पक्षों से अपना अपना कठिनाई एवं शिकायत पेश की गई। कृष्ण ने तर्क दिया —

ए जी एक धणा होय दाल,
दले पाछे ना मिले भगवान्।
ए जी एक दही दूजे दूध,
पढे पीछे ना मिले भगवान्।
ए जी एक पुरुष दूनी नार,
छने पीछे ना मिले भगवान्।

राधा ने अपील की है —

ए जी एक धणा दूनी दाल,
पिसे पीछे रल मिले भगवान्।
ए जी एक दहा दूजे दूध,
विलए[1] पीए रल मिले भगवान्।
ए जी एक पुरुष दजी नार,
मनाए पाछे मन ए भगवान्।

अंत में कातरावस्था राधा के मुँह में आकर बोल उठी है —

एजी रोवे राधे जार बेजार,
आसू गेरे मोर ज्यू भगवान्।
ए जी राधे हसे बारबार,
खिमन हसे ना सरे भगवान्।

ठीक है, घर में झगड़े होते ही आते हैं। दो भांडे होते हैं तो खटकते ही हैं। पर पति-पत्नी का सम्बन्ध बड़ा कोमल तथा निर्मल है, जो "खिमन हसे ना सरे" उक्ति से और भी मार्मिक हो गया है।

एक गीत में बड़ा मर्मस्पर्शी कल्पना है। पतिदेव ने सुख सुविधा की सामग्री एकत्र की है। छाया के लिए वृक्ष लगाया और दूध के लिए बछिया पाली है। बड़ी साधना के उपरान्त में चाहें समर्थ हुए हैं, पर भाग्य का खेल कि उनके निकलने के समय प्राणदेव परदेश चले हैं। कैसी करुणा है?

लाय चले थे भवर हो पीपली, हाली कोण हो गई गहरी छाय।
बैठन की रुत चाले नाकरो।

[1] बिलोये जाकर।

छोड़ चले थे भवर हो थाछड़ी, हाजी कोए हो गई खागड़ गाय ।
दुहन की रुत चाले नौकरी ।
पाच बरस की भवर हो ब्याही, हानी कोए हो गई सेर जुआन,
पालन[1] की रुत चाले नौकरी ।

नायिका की इस दयनीय दशा को सुनकर नायक काल-यापन की युक्ति पेश करता है —

चरखा लाद् हे गोरी रग रगीला, हानी कोए पीढी लाल गुलाल ।
सायनों में बैठी गोरी कातियो ।

परन्तु नायिका को इससे सतोष कहाँ ? वह कह गई है —

चरखा तोड़ भवर हो चौपड़, हानी कोए पीढ़ा क करू ग्यारह टूक
सग तै थारी चालगी जी ।
भारी बरण बदन के चीर[2] चस जे, हानी सगधारा चाल ,
घर पर नहीं रहूगी जी ।

नायिका अपना सर्वस्व एव अस्तित्व नायक के सुख सौविध्य के लिए अर्पण करने को उद्यत है —

जोटा भारी[3] भवर हो मैं बणू जे, हानी कोए बणज्या रेशम डोर ।
तिस लगे जब पिया हो पालियो जे ।
लाडू जेलबी भवर हो मैं बणू जे, हानी कोए बणज्या कूट सुहाल ।
भूख लगे जब पिया हो खा लियो जे ।
बादल बीनली भवर हो मैं बणू जे, हानी कोए बणज्या बसल घटा ।
धूप पड़े जब पिया हो छा करूँ जे ।

एक गीत में नायिका से अनुचित प्रस्ताव किया गया है परन्तु उसने अपनी विलक्षण तत्बुद्धि से प्रस्तावक को निरुत्तर कर दिया है —

काला साँप का नाड़ा घड़वा दे,
अम्बर के सी चुन्दड़ रगवा दे
मारामभार कुत्ता मिलवादे,
बाझ लुगाई का दूध मगवादे,
कुआरी कन्या का छोरा मगवादे,
फिर चालूगी साथ हो मनवा ।

अनुचित प्रस्ताव की रक्षा करते हुए प्रेमिका ने जिस बुद्धि कौशल से

1 विदा कराने की, सगाने की । २ निपन्ना । ३ सुराही ।

उसे दुराया है, उसका पागम भी हमारे शिष्ट साहित्य में तो कम से कम नहीं है। मनसा की पराजय का चित्रण नीचे की पंक्तियों में हुआ है —

ये दो जोड़ा हाथ है गोरड़ी मत चालो म्हारे साथ है गोरड़ी।
हुय क्यो जोड़े हाथ हो मनरा, ले चालो ना साथ हो मनरा॥

श्रावण के गीतों में कुटुम्ब के गीत भी आते हैं। लरकरिया पति के पास बुलावे का संदेश भेजा जाता है। परन्तु वह नाना प्रकार के बहाने बनाकर टाल देता है। अंत में गृहस्वामिनी के मरण का वृत्तांत सुनकर उसे चिंता होती है। वह घर लौटता है तो रहस्य खुलता है —

झुक जाय बादला बरस क्यूं ना जाय। टेर।
उतरयूं मा बरसी बादली नित म्हारा पीरा री देस।
उतमत बरसै ए बादला नित म्हारा पिया परदेस।
तन्नू तो भीने हलकता मन्नू की रेशम डोर। झुक जाय बादली

विप्रयुक्ता ने निराली युक्तियां प्रस्तुत की हैं, परन्तु नायक पर उनका कोई प्रभाव नहीं होता।

चार टका दें गांठ का जे कोए लसकर जाय।
वै लरकरिया से न्यूं कहो थारी घर बाइया की ब्याह।
काला पीला जी कापड़ा कोए कन्या सोय परणाय[1]।
चार टका दे गांठ का जे कोए लसकर जाय। झुक जाय बादला
वै लश्करिया नै न्यूं कहो थारी माय मर्‌या घर आय।
माय नै दाबो बानूरेत में ऊपर सूल बबूल[2]। झुक जाय
चार टका दें गांठ का जे कोए लसकर जाय।
वै लरकरिया नै न्यूं कहो थारै कुंवर हुयो घर आय। झुक जाय
कोए चावल घी घणो बैंगी बचर खिलाय।
चार टका दें गांठ का जे कोए लसकर जाय।
वै लरकरियां नै न्यूं कहो थारी जोय मर्‌या घर आय। झुक
जोय नै दाबो चम्पा बाग में ऊपर साल दुसाल। झुक

नायक को अब गृहस्थी की चिंता है —

जोय मरी घर खोसरो म्हारा कुणवा बाराबाट।
कागद पटकया जैं चौंतरै वा उठ्यो धोती झाड़। झुक जाय
पश्यो राजा जी थारी चाकरी पश्यो थारा देस। झुक

---

1 विवाह कर देना। २ सोखे तीखे कांटे।

क दु:ख छोड़ी से चाकरी, कै दु:ख छोड़ा से देस।
माय मरी छोड़ी चाकरी जोय मर्‌या छोड़ा देस। झुक जाय

चिंताग्रस्त नायक घर लौटता है। पणिहारी गाँव की सीमा में मिल जाती है। कुशल ज्ञात करता है —

कुआ की पणिहारणी म्हारा घर की कुशल बताय।
बालक फूलें जी पालण थारी जोय रसोइया जी बीच।
थारी मायड कातै जी कातणा, बहण कसीदा जी हाथ। झुक

रहस्य खुल जाता है —

बै छलियाई ने छल कर्‌या छल कर लिया मैं बुलाय।
छलकरा ना तो के करां थमछाया परदेस।
झुक जाय बादली बरस क्यू ना जाय॥

यह गीत एक दु:ख-सुखांत नाटक बन गया है। वियोग दु:ख संयोग सुख में बदल गया है और संयोग सुख में आजीविका त्याग के दु:ख अंश मिले हैं।

'पणिहारी' के गीतों में रोमांस के चित्र आये हैं। हरियाने में संकेत स्थान कूपवापी जलस्थल ही हैं। इन्हीं स्थानों पर नायिका को नायक मिला है, परन्तु दुर्भाग्य से जब वह पहचानने में विलम्ब कर गई है तो उसे पछतावा होता है —

ऊँमें ऐसी नाचली ए सासड़ री,
पकड़ूं थीं घोड़े की लगाम।

नायिका ने नायक को खोजा है पर असफल रही है —

पाया में छाले पड़ गये ए सासड़ री नैणा में रम आई नींद।
पायां में मंधा[1] लायले ए बहु हीरेलाल नैणा में सुरमा री सार।

पत्नी का शृंगार पति के आश्रय से है। अत: वह निराश होकर उत्तर देती है —

किस पर मंधा लायल ए मामड़ री किस पर सुरमा री मार।
किन पर मेंधा लायले ए बहु हीरे लाल मन पर सुरमा री सार।

सास ने वधू को सान्त्वना दी है कि चित्त स्थिर कर लेने से सब ठीक हो जाता है। पर उस बाला को इससे संतोष कहाँ? वह तो प्रिय के वियोग में पागल हो गई है। उसे तो खाट ही आश्रय प्रदान करता है —

घाल खगोला ढै पड़ी ए मामड़ री किसा ए न पाये थारे लाल।

१ मेंहदा।

यहाँ 'टैपड़ा' में कितनी विनम्रता है ! कैसी करुणा !

एक अन्य गीत में चम्पा बाग में पताली पड़ा है नायिका माता के निषेध करने पर भी सखियों के साथ झूला झूलने जाती है। एक परदेशी से चार आँखें हो जाती हैं। विवाह का प्रसंग होता है और सरल अबोध ग्रामबाला ठगा जाता है। विवाह मंडप में रहस्योद्घाटन से वज्रपात होता है। नायक निष्ठुर उत्तर देता है —

> धोहरी¹ ना मेरा मर गया मस्यर यार,
> म्हारे मन भाई म्हारी घर की नार,
> यम से काहमे दोपड़² भागयो³ जी।

पुत्री फिर अपनी माता की शरण जाती है —

> मम्मा री ! मरू के जीवू मेरी मा !
> राजा के कहिए रानी दूसरी।

माता शुभकामनाएँ करती है —

> येगी री तेरी मर ए बजा³, राजा की मरिया रानी दूसरी।

एक अन्य गीत में मनिहार से विलक्षण चूड़ियों की माग की गई है जो पतिदेव के अंग प्रत्यंग एवं वस्त्राभरण से न मिलती हों। हरी श्वेत आदि साधारण रंग वाली चूड़ियों के अतिरिक्त अरबता रंग की चूड़ी नायिका पहरेगी। इन गीतों को 'मनरा' अथवा 'मनिहार' नाम से पुकारा जाता है। इनमें पति सम्बन्ध की अनूठी व्यंजना रहती है —

> हरी ए कजीरी मनरा ना पहरू, मनरा हरा ए म्हारा राजा जी का बाग
> सुलतानी जी का बाग।
> मनरा तो मेरी जान चुडला तो हाथी दांत का।
> काली ए कजीरी मनरा ना पहरू, मनरा काला ए म्हारा राजा जी का सिर,
> सुलतानी जी का सिर।
> मनरा तो मेरी जान चुडला तो हाथी दांत का।
> धौला ए कजारी मनरा ना पहरू, धौला रे मनरा ! म्हारा राजा जी का दांत,
> सुलतानी जी का दांत।
> मनरा तो मेरी जान चुडला तो हाथी दांत का।
> पीली कंजीरी ए मनरा ना पहरू, पीला रे मनरा म्हारा राजा जी का कपड़ा,
> सुलतानी जी का कापड़ा।

---

¹ ठुगनी। ² श्रेष्ठ। ³ आपत्ति, आफत।

मनरा तो मेरी जान सुहला जो हाथी दांत का ।
मरदे[1] कनीरी ए मनरा में पहर, यो मेरा राजा जी का सब सुहाग ।

इस गीत में नायक को नायिका के चरित्र पर संदेह हो गया है। वह तीर से उसका वध करके घर लौटता है, परन्तु उसकी गृहस्थी चौपट हो गई। उसके ऊपर आपत्तियों का जो पहाड़ टूटा है उसका अनुमान कर लेना समीचीन होगा —

मारकै घर नै बाहुवड़ो, अजी एजी बैठो है बहुत उदास ।

× × ×

घर घर दीवला चसरह्या; अजी एजी रडवा कै घोर अधेर ।
घर घर रसोई जो तपरई, अजी एजी रंध्या की दकणी में धूल ।
घर घर पिलग बिछरह्या, रडवा के घोर अधेर ।
घर घर बालक खेल रहे, अजी एजी रडवा की खूंदी में खाट ।

एक गीत में हरियालो तीज के अवसर पर लम्बे-लम्बे झोटा लेती हुई "मृगानैणी" का प्राणान्त हो गया है। पखा पछवा वायु के सुखद झोंके नायिका को दीर्घकाल तक आनन्दित न कर सके हैं। पति की कातरता का एक चित्र इन पंक्तियों में हुआ है —

एक घर सुख सै बोल मृगानैणी नार !
भाय रा मन का चीत्ता[2] हो गया ।

पति को पछतावा है —

"थम नै तो रोवेगा कौन मृगानैणी नार ! पीहर मरी ना सासरे"

किसी प्रिय की मृत्यु पर रोना स्वाभाविक है। इससे शोकाकुल हृदय हल्का हो जाता है पर यहाँ कैसी करुणा है "पीहर मरी ना सासरे"। किन्तु नेपथ्य से उत्तर मिलता है —

हमनै तो रोवै म्हारी माय जिनकी लाडन बेटी मर गई ।

इसी प्रकार वह अपने भाई के रोने की बात कहता है जिसका साथ छूटा हो गई। अपने श्वसुरालय में भी उसे रोनेवाले हैं।

हमनै ना रोवै म्हारा सास, जिनके मंदर सूने हो गये ।
हमनै तो रोवै म्हारे राजा जी बाप, जिनकी सेवा सनी हो गई ।

इससे आगे गीत नहीं बना है। शायद उसका कंठ मसोस दिया गया है। करुणा की धारा इस मरु प्रदेश में शुष्क हो गई है।

१ सरयती। २ चाहिन।

लोक-गीतों में कुलीनाओं का नीच लोगों के साथ प्रेम का वर्णन भी मिलता है। एक गीत में नायिका का मन 'मनरा' पर आसक्त है। नीचे दिये हुए गीत में प्रेम का पात्र एक 'नट' है। हरियानी नायिका नटयुवक पर मोहित हो गई है। वह उसके साथ चली जाती है। जब उसे कठोर वास्तविकता का पता चलता है तो वह विलाप करती है, पछताती है। उस पूर्वस्मृति स्मरण आ-आकर पीड़ित करते हैं पर 'अब क्या होना होत है जब चिड़िया चुग गई खेत।" उसने स्वयं ही अपना मार्ग निर्धारित किया है। गीत जब अन्त में पहुँचता है तो एक लज्जा एवं विषाद की रेखा छोड़ जाता है —

नट को रोले बालुरे रवे हाथ कडूला काना मोरक्या जी राज।
देखो बाई जी नटका को रूप म्हारा बीरा से दो तिल आगलो भी राज,
आओ भाभी नटका की साथ म्हारा बीराने परणाइया दूसरी जी राज,
परणाओ बाई जी दो ए बार हमसरीसी कल में ना मिलै जी राज,
म्हारा बीरा चतुर सुजान हमसरीसी महल कार की नी राज,
थह लोयाई जी दो ए बार मुख्यें ना बोले काया काठ जी राज।
दूसरा चित्र का दूसरा पद्य —

जब नटका ने लीनी कट बढ़ाय, आय उतारी विरवन[1] उजाड़ में जी,
जब नटका ने तानी सर की तान, मन्ने आया सदर आपणा जी याद।
जब नटका लाया बासा टूक, मन्ने आया भोजन आपणा जी याद।
जब नटका लाया टूटी खाट, मन्ने आया पिलंग निवार का जी याद।
जब नटका लाया फाटी गूदड़ी, मन्ने आया सौड़ सौंदरा जी याद।
जब नटका लीनी बांस चढ़ा, मन्ने आया राजा आपणा जी याद।

'मनरा' नामक गीत में नायिका की नीच पुरुषगामिता की प्रवृत्ति नायक को असह्य हो उठी है। वहाँ नायिका को 'अभिघाट' उतार दिया गया है, परन्तु यहाँ ऐसा कोई दुष्पथ प्रहार नहीं है। आत्मग्लानि और पछतावा ही सुधार के आदर्श रहे हैं।

सावन मास में झूला झूलती कन्याओं के सम्मुख चन्द्रावल का वीर चरित्र प्रधान चित्र सहसा कौंध जाता है। चन्द्रावल उन वीरांगनाओं का प्रतीक बन कर आई है, जिन्होंने विधर्मी शत्रुओं के फंदे में फँसकर भी अपने सत की आँच नहीं आने दी। घटना इतनी सी है कि सावन के दिनों में चन्द्रावल अपनी ननद के साथ पानी भरने जाती है। रास्ते में मुगल सिपाहियों का पड़ाव है। एक सिपाही चन्द्रावल के अनुपम रूप सौन्दर्य पर मुग्ध

१ भीषण।

हो जाता है और उस अनिंद्य सौन्दर्य को वश में कर लेता है। नायिका अपना संदेश पक्षी द्वारा भेजती है। श्वसुर, ज्येष्ठ तथा पतिदेव आते हैं, प्रयत्न करते हैं पर मुगल पर किसी प्रकार का प्रभाव नहीं होता। तब चन्द्रावल अपनी सहायता स्वयं करती है।

यह गीत सभी जनपदों में अपनी अपनी भाषा में मिलता है और गाया जाता है। बुन्देलखंडी भाषा में 'मालागूजरी' इसी श्रृंखला की एक कड़ी है। बिहारी में 'भगवती का गीत' भारतीय नारी की सद्धर्मगाथा को इसी रंग में प्रस्तुत करता है। पंजाबी में 'सुन्दर पनिहारिन' इसी भाव पर केन्द्रित है। राजस्थान की नारियाँ तो जौहर करने में आदर्श हैं ही। ऐतिहासिक इतिवृत्त को लेकर चलने वाले ये गीत कुछ लम्बे हैं। इनके द्वारा भारतीय सांस्कृतिक पक्ष की पर्याप्त पूर्ति हो जाती है।

हरियाना में प्रचलित 'चन्द्रावल' गीत दो रूपों में हमें मिला है। एक गीत में चन्द्रावल अपने पिता के यहाँ है और दूसरे में अपने सासरे है। एक गीत में पिता और भ्राता उसकी मुक्ति की चेष्टा करते हैं और दूसरे में ससुर तथा जेठ। पति दोनों गीतों में कुछ नहीं दिखाया गया है। उपाय भी तम्बू जलाकर मुक्ति प्राप्त करना ही रहा है। एक गीत में पति चन्द्रावल के सत् को देखकर प्रभावित हुआ है और उसकी आँखें गीली हो गई हैं। दोनों गीतों को देना हम यहाँ उचित समझते हैं —

घड़ा पै घड़ा पै ढोकणी चढ़ी पाणी नै जाय,
आगे फौज मुगल पठान की चढ़ी पकड़ लई।
आगली है गैल चन्द्रावली बाई राजकुवार।
उड़ती जाती चिड़कली[1] एक सन्देसो[2] ले जाय।
बाप मेरा नै न्यों कहो, थारी धी पकड़ लई।
उड़ती जाती चिड़कली एक सन्देसो ले जाय।
बीर मेरा नै न्यों कहो, थारी बाहणाप कड़ लई।
बाबल सुण कै रो पड़्यो भाइ नायें ग्याड़ मै पछाड़।
भरता[3] सुणकै हंस पड़्यो ब्याहवें दो ए चार।
बाबल उठ्यो क्रोधलो[4] ल्यायो करवा[5] लस्कार।
घुड़ला लेग्यो ढूंढे मै करवा लेग्यो लसकार।
बेग्या छोको चन्द्रावली बाई राजकवार।
नाल्यो घुड़ला ढ्योढ मै नाल्यो करवा लसकार

१ चिड़िया। २ सन्देसा। ३ पति। ४ क्रोधी, प्रतापी। ५ उर।

घेटो ना छोड़ूँ चन्द्रावली बाई राजकंवार।
घर रा बाबल आपणे राखूं पगड़ी की लाज।
घरना बारा आपणे राखूं टोपली की लाज।
सांझ पड़ी दिन आथम्यो इब के हो मेरी मा।
उन मुगल का छोहरा पाणी भरल्या।
मरूँ ए निमाड़ चन्द्रावली बाई राजकंवार।
डरे ए परा को पाणी मा पीऊ जल जमना कोल्या।
मरूँ ए निमाड़ चन्द्रावली बाई राजकंवार।
मुगली के पीन पिराड थो, चन्दणा में ला दइ आग।
तरू जल गया ईंधोन्मै गैर जली लगचार।
बीच जली चन्द्रावली बाई राजकंवार।
मेरा बारा डोलिया रे गहरा ढोल बजा।
सुणे मेरा पीहर सासरो लाडली नन्दलाल।
सत का रहा चन्द्रावली दो कुल तारी[1] जान।
तारा पीहर सासरा तार दइ नदसार।

यह गीत एक ओर स्त्री-चरित्र की उदारता एवं स्त्री हृदय की पति के प्रति निर्मल भावनाओं का परिचय देता है तो दूसरी ओर पति की निर्मम निष्ठुर प्रतिक्रिया के दर्शन भी "बना सुण के हस पड्या न्याहर्यें दा ए चार" जैसी उक्तियों में हो जाते हैं। परन्तु पातिव्रत धर्म एवं सती धर्म का प्रभाव पति पर पड़ा अवश्य है। दूसरे गीत के अन्तिम बोल हैं —

सुसरा जी मुंडी[2] धुणै, जेठ जी नै खाइ सै पछाड़,
आप हमारी ढोला[3] रे पड़ा इमी दुनिया म ना।

चन्द्रावल के लोकोत्तर आत्मबलिदान की यह गाथा युग-युग तक भारतीय ललना के गौरव की प्रतीक बनी रहेगी और कामलोलुप पतियों के समक्ष एक आदर्श स्थापित करता रहेगा। दूसरा पाठान्तर इस प्रकार से मिला है —

नणद भौजाइ दोनों जणी दोन्नों पाणी नै जाय,
पीन पड़ी थी नग्रान की जामें मुगल पठान।
सुण आगली सुण पाछली ए सुण ले मेरा जवान,
या तो गोरी म्हारै मनवसी हमनै छोड़ेंगे नाव।
सुण रे मुगल का छोहरा सुण ले मेरी रे बात।
बाइ जी के पल्ले में रहूँ बाइ जी नै जाण ना दूया।

---

१ उपारकर। २ सिर। ३ पति।

उड़ती जाती कोयली एक सडेस्सो ले जाय।
मेरा सुसर नै न्यों कहो बहुवड़ पकड़ी जाय।
उड़ती जाती कोयली एक सडेस्सो ले जाय,
मेरा जेठ नै न्यो कहो बौहौड़िया पकडी जाय।
उड़ती जाती कोयली एक सडेस्सो लै जाय,
मेरा बालम नै न्यों कहो गोरी पकडी जाय।
सुसरो जी सुण कै रोपड्यो जेठ जी खाई सै पछाड़,
आप हजारी ढोलो हस पड्यो ब्याहवें दो ए चार।
सुसरा जी हस्ती चढ़्या जेठ जी घोड़े असवार,
आप हजारी ढोला धरय में धरय हाल्ये बी जाय।
सुसरा जी उतर्या बड़तलै, जेठ जी पड़ला की छाय,
आप हजारी ढोला बाग में, चाब्बे नागर पान।
जाओ सुसर घर आपणे राक्खू पगड़ी की लाज,
खाणा ना खाऊ इस तुरक का बाइ राजकवार।
जाओ जेठ घर आपणे राक्खू पचा को लाज,
पाणी ना पीऊ इस तुरक का बाइ राजकवार।
जाओ बालम घर आपणे राक्खू सेना की लाज,
सेज ना पोढ़ूं[1] इस मुगल की बाइ राजक्वार।
जारे मुगला का छोहरा जलभर झारी ल्या,
बहुत तिसाइ[2] चन्द्रावली बाइ राजक्वार।
ऊरा पराको पाणी मैं ना पिऊ जल जमना को रे ल्या,
मरे ए तिसाइ चन्द्रावली बाइ राजक्वार।
मुगलै नै पीठ फिराइ ओ, लम्बू कै लादइ आग,
खड़ी जलै चन्द्रावली बाइ राजक्वार।
लम्बू बलगया ढोडमै कोर जली लरापार,
बीच जलै चन्द्रावली बाइ राजकवार।
हाय हाय मुगला करै तोबा करै सै पठान्
पकड़ी थी खिलसी[3] नहीं बाइ राजकवार।
मेरा रे भाइ ढोलिया गहरो ढोल बजाय,
पाहर सुणिये सासरै लाडलडी नदमाल।
सुसरा जो मुड्डी धुणै, जेठ जी नै खाइ सै पछाड़,
आप हजारी ऐसा रो पड़ा इसी दुनिया में ना।

---

1 सोना। २ प्यासी। ३ उपभोग करना।

यह एक ऐतिहासिक गीत है। चन्द्रावल का निर्दोष नारी-चरित्र श्रोसकण सदृश पावन एवं उज्ज्वल बनकर जनसमाज के लिए अनुकरणीय आदर्श उपस्थित कर रहा है। लोक-जीवन की यह अमर कहानी भारत के नैतिक आदर्शों पर पर्याप्त प्रकाश डालती है। चन्द्रावल की तुलना में काव्य जगत् का केवल निर्दोष से निर्दोष पात्र ही आ सकता है। चित्तौड़ की पद्मनी तथा सखियों का जौहर अवश्य लोमहर्षक घटना है किन्तु जो अपूर्वता एवं लोकोत्तरता चन्द्रावल के आत्मबलिदान में आई है, जिस उच्च भावना तथा प्रत्युत्पन्नमतित्व का परिचय यहाँ मिलता है, वह बहुसाधन सम्पन्न चित्तौड़ के बलिदान में कहाँ है ?

साध्वी चन्द्रावल का पावन चरित्र भारतीय नारी के सतीत्व का प्रतीक बन गया है। वह पापात्मा यवनों के वासना-व्यूह का ध्वस्त कर ध्रुवतारिका के सदृश नारी जगत् को चारित्रिक दृढ़ता एवं आचार की पावनता का संदेश दे रहा है। आज भी भारतीय नारी चन्द्रावल को अपना आदर्श मानती है। झूले के गीतों में सम्भवतः प्रतिवर्ष इसीलिए महिलाएँ इस पावन गाथात्मक इतिहास को गाती हैं। इन गीतों में ऐसे अनेकानेक उदाहरण मिलेंगे।

श्रावण के गीतों में 'बारह मासा' का विशेष वर्णन आता है। ये गीत बहुधा वियोगावस्था का वर्णन करते हैं। जिनके लिए क्षण कल्पसम व्यतीत होते हैं, उन वियोगियों के प्रति वर्ष के बारहमास क्या बनकर आते हैं, यह दिखाना बारहमासे का काम होता है। ऋतु विशेष में विरहिणी की प्रतिक्रिया की प्रतीति इन्हीं गीतों में होती है।

'बारहमासा' गीतों में वर्ष भर के बारह महीनों में होनेवाले दुःखों का वर्णन होता है। अतः इन गीतों का नामकरण 'बारहमासा' है। इसमें विरह जन्य वेदना का कथन रहता है। सावन के मनभावन काल में विप्रयुक्ताओं का विरह जब उत्कर्ष को प्राप्त हो जाता है, तब उसका प्रवाह बारहमासा के रूप में फूट पड़ता है।

करुणरस प्रधान बारहमासे पावसकाल में विशेषकर श्रावण मास में गाये जाते हैं। वियोगाकुल रमणियाँ मेघावलियों के स्वर में स्वर मिलाकर इन्हें गाती हैं और झूलती हैं। बारहमासा की स्वाभाविकता, सरसता एवं सरलता दर्शनीय होती है। लोकसाहित्य के उद्भट विद्वान् डा० उपाध्याय ने इन गीतों की प्रवृत्ति को देखकर इन्हें 'विरहमासा' कहा है जो सुतरां सत्य है।

बारहमासा की शैली कितनी प्राचीन है, यह जानने का हमारे पास कोई साधन नहीं। बारहमासा उतना ही पुराना है जितने वर्ष के बारह महीने

अथवा षड्ऋतुओं का संचार एवं जितनी विरहिणी की वियोगविदग्ध हृदय की 'आह' । हिन्दी के महाकवि मलिक मुहम्मद जायसी ने भी लोक प्रचलित इस गीत की सरसता एवं प्रभावशालिता के वशीभूत होकर ही "नागमती विरह वर्णन" के लिए बारहमासा को चुना था । संस्कृत के महाकाव्यों में तो षड्ऋतु वर्णन एक अनिवार्य लक्षण बनकर आया है । इससे इतना तो पता चलता है कि यह प्रवृत्ति साहित्य में चाहे अति प्राचीन काल से हो पर हिन्दी में लगभग पौने चार सौ वर्ष से इसका वर्णन प्राप्त होता है । ऋतुओं की महत्ता महात्मा तुलसीदास ने भी स्वीकार की है । उनका वर्षा वर्णन हिन्दी साहित्य की अनूठी वस्तु है ।

हरियाना में जो बारहमासा प्रचलित हैं, उनमें से एक में विप्रयुक्ता राधा अपनी असहाय परिस्थिति में नानाविध अभाव अनुभव करती है । उसे शुक शायक से शिकायत है कि उसने मिथ्या आशा बधाई है । अंत में, नायिका निराश हो करउसे मार डालने की धमकी देती है, परन्तु शुक दैवज्ञ है और वह राधा को सान्त्वना देता है —

साढ जे मास सुहावणा सुआ रे । जै घर होता हर को लाल, मैं हाली नन्दावती ।
सामण जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं हिण्डे[1] घलावती ।
भादुवा जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल मैं गूगा[2] मनावती ।
असौज जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं पितर समोखती ।
कातक जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं दिवाली मनावती ।
मगसर जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं सौड़ भरावती ।
पौह जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं सकरात मनावती ।
माह जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं बसंत मनावती ।
फागण जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं होली खेलती ।
चैत जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं गणगौर पूजती ।
बैसाख जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं पथा मनावती ।
जेठ जे मास सुहावणा सुआरे ! जै घर होता हर का लाल, मैं जेन्दा मनावती ।
बारहूं महीना हो लिया सुआरे ! तोड़ मरोड़ू तेरा पान्दड़ा ।
जल में दूंगा बहाय तेरा सेवा न करूं सुआरे ।
म्हारी तो सेवा मैं करै राधा ए जो हर आवैगा आज ।
तोड़ू मरोड़ू तेरा पान्दड़ा सुआरे ! और चुगाऊं पाली दाख, तेरी सेवा मैं करूं ।

बारहमासा प्रायः आषाढ मास के वर्णन से आरम्भ होता है और ज्येष्ठ

१ हिंडोला । २ गुरुगूगा ।

माघ के वर्णन से समाप्त होता है। बारहमासा की एक विशेषता यह भी है कि इनमें वर्ष भर के महीनों में होनेवाले सुख दुख का वर्णन एक साथ आ जाता है, विरह-व्यथा की अनुभूति एक स्थान पर हो जाती है। इसी शैली पर 'छमासा' और 'चौमासा' भी होते हैं। 'बारहमासा' में विरहानल का वर्णन ही नहीं होता, उसमें कृषक के दैनिक जीवन की व्याख्या भी होती है। राजस्थानी 'बारहमासा' में कृषक के सादे जीवन का इतिहास आ गया है। उसका काम ही उसका सर्वस्व है। काम की सफलता उसे स्वर्ग प्राप्ति का सा आनन्द देती है। पूरा गीत नीचे उद्धृत किया गया है —

साढ़ महीने बिरखा लागी, बादलियाँ री बाढ़ ।
माऊ जी म्हारे भातो लाई, बाह रे माँई बाह ॥
सावण महीने बादर लागी, बीनाणी री नाह ।
काचरिया री बेला टाला, बाह रे माई बाह ॥
भादू महीने मूगा होगी, चौंधड़िया री बाह ।
बाजरिया री होगी ब्याया, बाह रे साई बाह ॥
आसोजा में कासा लागी, इक्काला रा दाह ।
राजी बाने टोहा रहस्या, बाह रे साई बाह ॥
काती महीने करड़ा मिट्टा, भारै कूता बाह ।
काती महीने मिट्टा कीना, बाह रे साई बाह ॥
मिगसर महीने मोठा मढ़चा, लम्बो लेमी साह ।
ऐय र देय दूर रा होस्या, बाह रे माँई बाह ॥
पोह महीने पालो पड़सी, ग्वालड़ी रो राह ।
ग्वालड़ी रो मोह कीनो, बाह रे साई बाह ॥
माह महीने पालो पड़सी, पाणी पत्थर बाह ।
पाणी रो पत्थर कीनो, बाह रे माई बाह ॥
फागण महीने फाग खेल, गोपिया री नाह ।
महूवे रो मद पीयो, बाह र साई बाह ॥
चैत महीने चणा मोरी, चवल मोरचा माह ।
जिन घूरा ही हरिया होगी, बाह रे माई बाह ॥
बसाखा में धूप पड़सी, ता बड़िये री ताह ।
पड़ छाया में पड़िया रहस्या, बाह रे माई बाह ॥
जेठ महीने धूप पड़सी, ता बड़िये री ताह ।
खेजड़ बड़ र खोखा खास्या, बाह रे माई बाह ॥[1]

[1] 'राजस्थानी लोकगीत में बारहमासा'—पृष्ठ ६१ ६२, प्रो० सूर्यकरण पारीक, एम ए ।

कृषक के जीवन दर्शन की झलक अपूर्व भव्यता से इस छोटे से गीत में कह दी गई है। किसान को अपने स्वामी के प्रति कृतज्ञ दिखलाया गया है।

आषाढ मास में वर्षा प्रारम्भ होती है, किसान खेत में काम करता है और उसकी मा उसे रोटी पहुँचाती है। श्रावण में बाजरा उगता है, खेत नलाया जाता है, और मतीरे की बेलें बचा दी जाती हैं। भाद्रपद में भुनगे बहुत होते हैं, शाक तरकारी अधिक होती है और नये बाजरे की रोटियाँ बनाते हैं। आश्विन (क्वार) में फसल की आशा हो जाती है और खेत-रक्षक चिल्ला चिल्लाकर चिड़िया उड़ाते हैं। कार्तिक मास में 'सिट्टे' खूब होते हैं, चाहे जितने खाओ। वाह रे ईश्वर, तुझे धन्य है। मगसिर में साहूकार लेखा-जोखा करता है। किसान ले दे कर हिसाब साफ करता है। पौष में भयंकर शीत पड़ता है जो चमड़ी तक को छील देता है। माघ में शीत के कारण पानी जम जाता है। फाल्गुन में महुवे का रस पीकर किसान मस्त रहता है। चैत में चंपा फूलती है और मोर चंचल हो जाते हैं। वैशाख और जेठ में भयंकर धूप पड़ती है, किसान अपनी झोंपड़ी में अथवा वृक्ष के तले आराम करता है। हे ईश्वर! तुझे धन्य है जो प्रत्येक ऋतु और मास में किसान को नये-नये अनुभव और फल देता है।

बारहमासा की शैली सभी जनपदों में एवं सभी लोक भाषाओं में प्रचलित है। इसके तुलनात्मक अध्ययन के लिए बड़े विस्तार की आवश्यकता है। अत हम पड़ोस के राजस्थानी बारहमासे को दिखाकर ही अपने इस विवेचन को समाप्त करते हैं।

ख भाद्रपद

भाद्रपद में जन्माष्टमी का उत्सव मनाया जाता है। इस अवसर पर व्रत रखा जाता है। कृष्ण का बच्चा बनाकर पालने में झुलाते हैं, भजन गाते हैं। एक गीत में पुत्र कृष्ण के विनिमय का पौराणिक वर्णन आया है —

जब जनम्या देवकी जाय दशोदा रस्ते में मिली हरे।
के दुखदा बेबे सास नणद का के बाले भरतार बेबे, के बाले भरतार,
दशोदा रस्ते म मिली हरे।
ना दुखदा बेबे सास नणद का ना बाले भरतार बेबे ना बाले भरतार,
दशोदा रस्ते में मिली हरे।
एक दुखदा बेबे कोख जली का जिरा मेरा मारा से मान जिन मारा सैमान,
दशोदा रस्ते में मिली हरे।

जे वेवे तेरे छोरा होगा गोकल दिये पुपाय वेवे गोकल दीये पुपाय,
दयोदा रस्ते में मिली हरे।

जे वबे मेरे छोरी होगी पुपका बदला चुकाय वेवे पुप का बदला चुकाय,
दयोदा रस्ते में मिली हरे।

कृष्ण जन्माष्टमी से अगले दिन नवमी को 'गूगानवमी' का बड़ा भारी उत्सव हरियाने में मनाया जाता है। गूगा जिसे 'बागड़वाला' कहते हैं, जाहरपीर के नाम से भी प्रसिद्ध है। गुरुगुग्गा के विषय में लघु तथा प्रबन्ध दोनों प्रकार के गीत इधर प्रचलित हैं। जाहरपीर के रतजगे में प्रायः प्रबन्ध गीत गाया जाता है और अन्य अवसरों पर या गूगा नौमी पर घरों में, साधारण रूप से, मुक्तक अथवा लघु गीत गा लिये जाते हैं। प्रबन्ध-कथा गीतों में गूगा के शौर्य का लोमहर्षक वर्णन आया है जो यथास्थान प्रबन्ध गीत वर्णन में दिया गया है। यहाँ हम उसके जीवन का संक्षिप्त वर्णन तथा महिला-जगत् में प्रचलित लघु-कथा गीत देते हैं।

गूगा का इतिवृत्त अंधकार में पड़ा हुआ है। गूगा हिन्दू और मुसलमान दोनों जातियों द्वारा समान रूप से पूजा जाता है। हिन्दू गूगावीर, गूगावीर अथवा गुरुगुग्गा कहकर इसकी पूजा करते हैं। मुसलमान इसे गूगापीर (सनगूगा अथवा ज़ाहिरपीर) जिसकी कला प्रत्यक्ष है, कहकर इसे पूजते हैं।

वास्तव में, गूगा राजपूत वंश विभूषण है, परन्तु यह एक आश्चर्य है कि किस प्रकार चौहानवंशीय गूगा की वीरकथा पर मुसलमानी रंग का पैबंद लग गया है। इस दिशा में एक घटना मुख्यरूप से कही जाती है। यह प्रसिद्ध है कि बीकानेर राज्य के अन्तर्गत ददरेरा स्थान पर गूगा ने भू-समाधि ली थी। कथा है कि उसने अपने मौसेरे भाई अरजन और सुरजन द्वारा उसके वध के षड्यन्त्र को असफल कर दिया था और दंडस्वरूप उन दोनों को मार डाला था। इस अपकृत्य पर माता बाछल ने गूगा की भर्त्सना की और आदेश दिया कि वह मुख न दिखावे। इस घटना से क्षुब्ध हो गूगा ने भू माता से अपने में लीन कर लेने के लिए प्रार्थना की। पृथ्वी से प्रत्युत्तर मिला कि हिन्दू होने के कारण उसे भूगर्भवास नहीं मिलेगा, यदि ऐसी इच्छा है तो पहिले इस्लाम में दाखिल होना चाहिए। वह कलमा सीखता है और मुसलमान बन जाता है। धरती मा उसे विलीन कर लेती है। विश्वास है तभी से इसके हिन्दू एवं इस्लामी दो स्वरूप हो गये हैं।

मा बाछल तथा उसकी धर्मपत्नी सरिअल (सरियल) को घोर पश्चात्ताप होता है परन्तु गूगा सरियल से नित्य प्रति रात्रि में मिलता है। एक बार

तीजां के दिन विवश होकर सरिअल इस रहस्य को बाछल पर प्रकट करती है। परिणाम स्वरूप सास बधू दोनों पुन एव पति को सदा के लिए हाथ से खो बैठती हैं।

ऐतिहासिक वृत्त के आश्रय पर गूगा अपने भाई अरजन सरजन को पैतृक सम्पति म से भाग मागने के विरोध में मार डालता है, पर एक गीत म इस वध का कारण यह बतलाया गया है कि गूगा की अनुपस्थिति में अरजन सरजन ने सरियल (गूगा की पत्नी) के साथ छेड़खानी की है और इस शिकायत पर गूगा ने उनको मार डाला है।

प्रमाणाभाव में यह निर्णय देना कठिन है कि घटना का कौन-सा स्वरूप सत्य है, पर महिलाओं ने गीत प्राय उन्हीं देवताओं के ऊपर हैं जिन्होंने स्त्री मर्यादा की रक्षा की है अथवा नारी रत्नों को कष्ट के अवसर पर सहायता पहुँचाई है। पुराण काल म, कृष्ण ने द्रौपदी की लज्जा रखकर अपनी महिमा दिखाई तथा राम ने सन्नारी सीता की गरिमा अक्षुण्ण रखी। महाबली हनुमान ने नारी मर्यादा को ठीक आंका एव शिव ने पार्वती की प्रतिज्ञा को पूरा किया। अत मर्यादा पालक सभी देवता नारी श्रद्धा के पात्र रहे हैं। सरियल भी अरजन सरजन—राहु केतु दो दुष्टग्रहों द्वारा ग्रसित थी और वीर गूगा ने इसी नारी मर्यादा संरक्षण के लिए अपनी तलवार उठाई। इतिहास साक्षी है कि गूगा ने मध्य युग म आततायी यवनों से लोहा लिया और बागड़ देश को उनके भीषण आक्रमणों से बचाया। 'दि लीजेंड्स ऑव दि पंजाब' में सर आर० सी० टेम्पल ने लिखा है कि "गूगा एक हिन्दू है और वह चौहान राजपूतों का नेता है जिसने १००० ईस्वी म महमूद गजनी को रोका था।[1]" इसका घर बीकानेर राज्य था। सिरसा से प्राप्त एक वर्णन म आया है कि गूगा की ख्याति मुगल सम्राट् औरंगजेब के समय १६५८-१७०७ म व्याप्त थी।[2] एक अन्य मत के अनुसार गूगा हरियाना के चौहान राजपूत थे। सन् १३५३ म दिल्ली के बादशाह फिरोजशाह द्वितीय के सेनापति अबूबकर से युद्ध करके वीर गति को प्राप्त हुए। इस प्रकार हम इस निर्णय पर पहुँचते हैं कि गूगा एक राजपूत है और बागड़ का वीर पुरुष है।

हरियाना से प्राप्त एक गीत म आया है कि गूगा अपनी धर्मपत्नी की मर्यादा रक्षा के लिये अपने मौसेरे भाइयों का वध करता है —

---

१ 'दि लीजेन्ड्स ऑव दि पंजाब' प्रथम खण्ड, पृष्ठ १२१ प्रभृति।

२ 'ग्लौसरी ऑव दि पंजाब एण्ड एन० डब्लू० एफ० पी० ट्राइब्स' प्रथम भाग, पृष्ठ १७८।

गूगो रै सुतो जाल तलै समोटी गाय,
थारी मेरा गोगा भल रह्यो,
थारी मेरा सायर भल रह्यो,
सरपल निकला थारी न, लेगी दोघड़ वाली मार।
अरजन सुतो जाल तलै,
सरजन सरवरिये की पाल, थारी मेरा गूगा भल रहियो।
अरजन पकड़्यो गूगड़ो[1],
सरजन मरी छुपन्ने वाली नाथ।
धस नागो मेरे देवर जेठ, राखो रे बहू की लहाज।
हरियल गई गूगा के पास,
धस सुत्या गोगा नींद भूर्यां।
लूटी री री छुपन्नेवाळा नार।

वीर गूगा इस अमर्यादित दुष्कृत्य पर क्षुब्ध हो उठता है और उन दोनों मौसियों का वध कर देता है —

अरजन नै मार्या जाल तलै,
सरजन नै सरवरिये की पाल।

माता बाछल को जब इस घटना का पता चलता है तो वह विह्वल हो जाती है —

जुलम कर्या रे मेरा लाडेसर,
मार्यो रे मौस्यी का पूत।
मुंह पड़्या निलोवणा[2], छाड़ थारी फिर फिर जा।

परन्तु हरियल को इस शौर्यपूर्ण घटना पर गर्व है, उसके अपमान का प्रतिकार हो गया है —

मुंह पड़्या बिलोवणा, छाड़गारी मर मर जा।
थारी मेरा सायर भल रहियो।

माता की भर्त्सना पर गूगा आत्म-बलिदान देता है और भूगर्भ में समाधि लेता है। माता को पुत्र के इस गंभीर निश्चय पर आत्मग्लानि होती है, पश्चात्ताप होता है और वह पुत्र से कम से कम एक बार वापिस लौटने की इच्छा व्यक्त करती है। वह प्रति वर्ष भाद्रपद कृष्ण नवमी को आता है। इस वृत्त को लेकर एक गीत हरियाने की जनता का कंठाभरण बना हुआ है —

---

१ घपट। २ मथानी।

खीला सा घोड़ा गोरा गाबरू धरती में गया समाय,
जा रायां एक घर घर आ ।
धरती माता लेखा मांगे के हिन्दु के मुसलमान,
जा राया एक घर घर आ ।
आज लग तो मेरा हिन्दु जन्म था आज हुआ मुसलमान,
जा राया एक घर घर आ ।
परसा[1] में तेरा बाबल[2] जिरवै[3] कित गया बैठनहार,
जा रायां एक घर घर आ ।
तौं मत जिरवै बाबल मेरा मैं आऊंगा बैठणहार,
जा राया एक घर घर आ ।
रसोई में तेरी माता जिरवै कित गया जीमनहार,
जा राया एक घर घर आ ।
तू मत जिरवै मायड़ मेरी मैं आऊंगा जीमनहार,
जा रायां एक बार घर आ ।
सासरिये तेरी बाहण जिरवै देख जिठानी का बोर,
जा रायां एक घर घर आ ।
तू मत जिरवै बाहण मेरी आऊंगा तेरा लेनीहार,
जा रायां एक घर घर आ ।
पीहरिये तेरी गोरी जिरवै देख बाहण का न्याव,
जा रायो एक घर घर आ ।
तू मत जिरवै गोरी मेरी मैं आऊंगा तेरा लेनीहार,
जा रायो एक घर घर आ ।
साव न आऊं सामण न आऊं आऊं भादुड़े मास ।
सावण ना आऊं भादुवम ना आऊं, आऊंगा नौमी की रात ॥

गूगा हरियाना अथवा बागड़ का सर्वप्रिय नेता रहा है । उसकी यह प्रसिद्धि एक स्थान पर इस प्रकार व्यक्त की गई है —

"गूगा मरग्या सतम[4] गुजरग्या बागड़ पड़ग्या सोग ।"

एक तीसरे गीत में नाटकीय दुःखात परिस्थिति का मार्मिक चित्रण हुआ है । गूगा अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार नित्यश लौटता है । सरियल को उसकी उपस्थिति का विशेष सुख है, परन्तु दुर्दैव विपाक से श्रावण की हरियाली

१ चौपाल, बैठक । २ पिता । ३ जार्या हो रहा है, दुबल है, ऊपर है ।
४ ज़ुल्म, आपत्ति ।

तीज उसके लिए यम तीज बनकर आई है। उस दिन विवश होकर वह रहस्यात्‌घात्न करती है और सदैव के लिए विरह विधुरा रह जाती है —

आम की डालो पड़ी ए पजाली मूलन आवे रनवास मियाँ।
सासू तो मूलै री बाकी बहूण समावे लोग करें परचाव मियाँ।
उठ उठ मूगा[1] बादी महलों में जइये सिरयल हाल[2] बुलाय मियाँ।
बागां सै उठके बादी महलां में आइ, उठो उठो रानी बागां म चालियो,
बादल रहीण बुलाय मियाँ।
कहो तो बादी मेरी सब रंग पहरूं पचरंग पहरूं कहो तो चम्पू मैले भेस मियाँ।
हुसक जायाँ रानी पचरंग पहरो सब रंगपहरो हुसके जायो मैले भेस मियाँ।
थाल थाल ते मूगा मोती पिरोवे मांथे में निशा नैनाँ में स्याही मुखड़े
में तिलका लाय मियाँ।
हरी हरी चुड़ियां पनकर बिधुआ भर लिया सोलह सिंगार मियाँ।
महला से चली रानी बागां म आइ पधराती परवा मासू पवन चले ही,
मुन्दरे तो उड़ो है रुमाल मियाँ।
या रनवासे में चरखा चली है यो कैसो राजा का भेस मियाँ।
बागा में जायो बादी सटी ल्याओ मार उघेड़ या की खाल मियाँ।
चढ़ती पनाली सासू कुछ मत कहिए महलों में लीनें समझाय मियाँ।
वहाँ का तो चली रानी महला में आइ, छुट्टी धरो तो रानी चाबक,
उतारो मार उघेड़ी तन की खाल मियाँ।
तेरे तो लेरें सासू मरयी गये हैं, चले भी गये हैं मेरे तो आवें नितरोप मियाँ।
अबके तो आवे बहू हम री बताओ कोइ तनक सुरत दिखाय मियाँ।
आधी सी रात भर फुकी है अधेरी कोई जाहर आय हैं भतार मियाँ।
और दिना तो गोरी दिवला बले हे आज कैसे घोर अंधेर मियाँ।
और दिना तो रानी हसी थी खुसी ही न्हाइ धोइ आज कैसो मैलो भेस मियाँ।
अम्मा तुम्हारी रे सास हमारी मार उघेड़ी तनकी खाल मियाँ।
दिन निकला जब चिड़िया चौकी कोइ जाहर हुए घोड़े असवार मियाँ।
सोवें के जागे री भरी बैरन सासू महला के चोर आगे जाय मियाँ।
ग्वड़ा सो रहिए रे मेरे दूधा ते पाले गोद खिलाये कोइ तनक सुरत दिखाय मियाँ।
पीछे तो फिरके देख मेरी माता महला में लग रही आग मियाँ।
महला की आग बेठा जलसू बुझैगी मायड़ की जोबन आग मियाँ।
सासू दखन लागी कोइ घोड़े सेत्ती[3] गये हैं समाय मियाँ।
हम सुबी खोया सासू! अपसुबी खोया चने गये हैं हाय मियाँ।

1 दासी का नाम। २ तुरन्त। ३ सहित।

कथा बड़ी ही दु खात एव मर्मांतक है। पुत्र बधू की विवशतापूर्ण कातरता "हम सुनी सोया सासू! अपसूनी सोया" के रूप में शोकसागर बहा रहा है।

ग क्वार

क्वार मास म साजी मागी जाती है। यह दुर्गा का रूप है। बालिकाओं की यह आराध्या है। साजी विषयक गीत देवी की साकारोपासना भावना के प्रतीक हैं। इन गीतों में सख्यभाव के ऐसे अनूठे तत्त्व मिलते हैं जो अष्टछाप के कवियों की स्मृति करा देते हैं। निरीह बालउपासकों के उपयुक्त ही साजी माइ का उत्तर है —

म्हारी साम्भी ए! के ओढगी के पहरैगी क्याए की माग भरावैगी।
मिसर पहरगी स्यालु ओढूगी मोतीया की माग भराऊगी।
म्हारी सांम्भी ए के नीमैगी के जूनैगी क्याए की चलुए[1] भरावैगो।
लाडु नीमूगी पेडा मृगुगा इम्रत की चलूए भराऊगी।

बालिकाए साम्भी का मातृरूप म पूजती हैं। प्रात सध्या म आरती करती हैं और नैवेद्य आदि से उसका पूजा भी करती हैं। यह एक आश्चर्य की बात है कि साम्भी सभी जातियों—हिन्दू अहिन्दू और मुसलमानों म समानरूप से मनाइ जाती है। यही आरती और मिष्ठान से पूजन सब जातियों में चलता है। लोक जीवन में मानो एकरूपता आ गइ है।

साजी देवी को घर की भित्ति पर बनाया जाता है। मिट्टी के सब अग प्रत्यग बना लिये जाते हैं और उन्हें गोबर के आश्रय से भित्ति पर चिपका दिया जाता है। यह मूर्ति माता दुर्गा से मिलती है, इसे 'सध्या माता' भी कहा जाता है। बालिकाए 'साम्भ माइ' का आरता करती हुइ अपने गृहस्थ कुटुम्ब को नहीं भूलतीं। कन्याओं को गोरे भाइ भावी का बड़ा शौक है —

आरता है आरता साम्भी माइ आरता,
आरते की फूल कवेलन बेल,
इतने से भाइयों में कुणसा गोरा।
चद्रा गोरा सूरज गोरा गोरा के नयण कमल भर गेरे।

नवरात्रि तक यह आयोजन चलता रहता है। विजयदशमी वाले दिन सध्या में सम्मानपूर्वक साम्भी माई को जल में प्रवाहित कर दिया जाता है।

घ कार्तिक

कार्तिक मास लोक-गीतों एव लौकिक आचार विधानों की दृष्टि से एक महत्त्वपूर्ण मास है। इस मास में प्रात स्नान का विशेष माहात्म्य है।

1 आचमनी।

महिलाएं सर-सरिताओं में स्नान कर प्रभाती और हरजस गाती हैं, तुलसी की पूजा करती हैं।

कार्तिक के गीत बड़े ही मधुर तथा भावपूर्ण होते हैं। राधा-कृष्ण एवं शिव-पार्वती की प्रणय कहानी इन गीतों में प्रतीकरूप में छाई रहती है। गंगा स्नान का विशेष पर्व इसी मास में आता है। गंगा-स्नान के लिए स्त्री पुरुषों में विशेष उत्साह एवं आस्था के दर्शन होते हैं। लोग गंगा पुलिन पर कई दिन तक निवास करते हैं और पुण्यार्जन करते हैं।

हरियाना में प्राप्त कार्तिक गीतों में एक गीत ऐसा है कि हरियानी कृषक बाला कार्तिक स्नान करना चाहती है। उसका हृदय कार्तिक स्नान की महत्ता से अभिभूत है। माता-पिता तथा भाई भावज विविध बहाने बनाकर इस धार्मिक प्रवृत्ति से उसे रोकते हैं। उनकी दृष्टि में भगवत भावस्वरूप धर्म का कोई महत्ता नहीं है, महत्ता है तो स्थूल दैनिक कार्य का —

परस कन्या अपना बाबल बूझा, कहो तो कात्तक न्हाएं हो राम।
कात्तक न्हाया बेटी बड़ाये दुहेल्ला[1], लाडयो पगथलीये हो राम।
दूध घमोड़ना[2] अपना मायड़ बुझी, कहो तो कात्तक न्हाएं हो राम।
कात्तक न्हाया बेटी बड़ाए दुहेल्ला, गिरज्यो धरम की क्यारी हो राम।
गार कन्ता अपना बालम बूझ्या, कहो तो कात्तक न्हाएं हो राम।
कात्तक न्हाया बेटी बड़ाए दुहेल्ला, लेल्यो न गोद भतीजा हो राम।
पीमण्या पीमनी अपनी भावज बूझी, कहो तो कात्तक न्हाएं हो राम।
कात्तक न्हाया ननदल बड़ाए दुहेल्ला, काढो हो ना कमीना हो राम।

इस गीत में साधारण दैनिक कर्तव्यों ने धार्मिक भावना पर तुषारापात किया है। भला, वणिग् वृत्तिवाले जग में क्या आशा की जा सकती है? स्वार्थमय संसार में 'काम प्यारा है, चाम प्यारा नहीं है।' कन्या प्रत्येक दिशा से कार्य ही कार्य की दुहाई सुन रही है, उसे किधर से भी आशा रश्मि नहीं मिलती। कैसी कातरता है? कार्याधिक्य ने मनुष्य के विवेक को भी आक्रांत कर लिया है।

कार्तिक स्नान माहात्म्य में तुलसी की पूजा का विशेष स्थान है। तुलसी ने एक दीर्घ एवं अनन्य भक्ति के उपरांत विष्णु जैसा वर प्राप्त किया था। आज भी कन्याएं तुलसी की उपासना कर उसके आदर्श को अर्घ्य देती हैं —

मान सुहेली न्हाएं चालीं तुलसा कूक बुलाई हो राम।
नोग भी ले लिया मारी भी ले ली तुलसा न्हाण चाली हो राम।

---
१ कन्नि। २ बिलोती।

सात सुहेली न्यू उठ बोली तुलसा औड[1] कवारी हो राम।
लोटा भी पटक्या झारी भी पटकी रोवदड़ा[2] घर आई हो राम।
के बेटी तुलसा भूवा डराई के भाइया ने दुदकारी[3] हो राम।
ना हो मेरा दादा भूवा नै डराइ, ना भाइया नै दुदकारी हो राम।
सात सुहेली न्यू उठ बोली तुलसा औड कवारी हो राम।
के बेट्‌टी चाद बर ढूडो के बेट्‌टी सूरज बर ढूटो हो राम।
सूरज हो बाबल तपै घनेरो चदा की रैन अंधेरी हो राम।
हमनै बाबल ऐसा बर ढूंढो सीस उपावै धधा ल्यावै हो राम।
कवर कन्हैया हो राम हो ए बरयारी हो राम।

पुण्य प्राप्ति के साथ यदि सद्‌गृहस्थी भी मिल जाये तो क्या हानि?

कार्तिक के एक दूसरे गीत म कृष्ण जी राधा से प्रस्ताव कर रहे हैं कि पुण्यप्रद कार्तिक मास है गगा-स्नान की तैयारी करनी चाहिए। पर घर में वृद्धा सास है उसे कैसे एकाकी छोड़ा जाय? कृष्ण को तत्काल उक्ति सूझ आती है —

"रे राधा प्यारी! बुढ़िया नै चरखे बठाय, वैसे छोड़ो एकला हो राम।"

क्या चरखा गगा सदृश पवित्र नहीं है? कृष्ण ने सभवत "मन चगा तो कठौती में गंगा" बहा दी है। कैसा लोक सुलभ उपाय ढूढ लिया गया है?

कार्तिक में गगा-स्नान का एक विशेष महत्त्व है। हरियानी जाट नायिका पति से आग्रह करके गगा-स्नान के लिए चली जाती है। घर पर उसकी हात्तड़ भैंस है। उस हात्तड़ (एक हत्यी) भैंस ने पतिदेव की बड़ी दुर्दशा की है। जाट की इसी दशा को एक हास्यजनक चित्र का रूप मिला है। यह कैरीकेचर (Caricature) लोकमेधा की एक अनूठी सूझ का परिचय है। जहाँ विशेष के साथ सामान्य का समावेश भी हो गया है —

म्नै तो पिया गगा न्हुवादे जारी से ससार, हा ए चारी मै ससार।
रान तो गोरी क्युकर न्हुवादयू हात्तड़ पाकी भैंस, हा ए हात्तड़ परबी भैंस।
एक जतन पिया मै बतलादयू।
धरी पै मेरा दामण[4] लटके घुदरी छाप्पेदार, हा ए घुदरी छाप्पेदार।
उन्ने म मेरी नाथ धरी सै पहर काढियो धार, हा ए पहर काढियो धार।
बाहर तै इक सोटिया आया, बेच्चे भिक्षा डाल, हा ए बेच्चे भिक्षा डाल।
बेच्चे तो तेरी न्हाय गइ सै, जीज्जा काढै धार, हा ए जीज्जा काढै धार।
भूग पाढगी जेवड़ा[5] तुड़ागी भाजगी सै भैंस, हा ए भाजगी सै भैंस।
ढड़ा लेकै पाछै होलिया, लैया गया था भैस, हां ए लैया गया था भैस।
गाम्मों मुलगी पल्ला उड़ग्या, मूछ फ्डाकै लै हां ए मूछ फ्डाकै लै।

१ इतनी। २ रोती हुई। ३ फटकारा। ४ लहगा, घागरा। ५ रस्सी।

गलिया में यो चरचा हो रही, देखी मुछड़ नार, हां ए देखी मुछड़ नार।
कोट्टे पाके रस्ता मारे कोए मत भेज्जो न्हाण, हां ए कोए मत भेज्जो न्हाण।

ग्रामीण युवक के प्रतिभाव का एक सजीव व्यंग्य चित्र इन पंक्तियों में हुआ है। "गलियाँ गईं यो चरचा हो रही, देखी मुंछड़ नार, हां एक देखी मुछड़ नार" कैसी स्वाभाविक उक्ति है। प्रत्येक पंक्ति में प्रमुख आवृत्ति वर्णन की सचाई का प्रमाण है।

कार्तिक मास के गातें म प्रभाती, हरजस अथवा भजन का भी विशिष्ट स्थान है। कई प्रकार के सुन्दर-सुन्दर भजन कामिनी कलकंठ के आभरण बनते हैं और वातावरण को धर्ममय बनाते रहते हैं।

इसी मास में समृद्धि का प्रतीक दिवाली (दीपमालिका) उत्सव मनाया जाता है। यह वर्ष भर मनाये जानेवाले अन्य उत्सव व पर्वों से अधिक सुभग एवं सुन्दर है। लौकिक कामनाओं की पूर्ति का एक मात्र आधार अर्थ है और अर्थपूजन का निगूढ लक्ष्य इस उत्सव के अन्तस् में है।

करवा चौथ तथा अहोई आठें व्रत है। इन अवसरों पर कई प्रकार के लोकाचार होते हैं और दोनों व्रतों की समाप्ति कहानी सुनने के उपरांत होती है।

देव उठान ( देवोत्थान ) का पर्व भी इसी मास की शुक्ला एकादशी को मनाया जाता है। इस अवसर पर मन्त्रपाठ की तरह एक गीत गाया जाता है जिसमें एक साधारण स्थिति का साधारण सा वर्णन आया है —

हे दे ! मुसीबा सात मास हे दे उद्दीका का स्यगमांस,
उठू सू रे उठावा सा, दीके हाथ घलावो सां,
दीके घरी चार कचौरी, आप खा के ब्राह्मण दीजे,
आप खा लाहा[1] हो, ब्राह्मण दीजे कहा हो,
ब्राह्मण ने दीने दुट्टी सी गा, आंत पिण्डोकड़ मूते बाह।

इस गीत का पाठांतर भी हमें मिला है। विशेष अंतर तो नहीं है, आदि अंत के अंशों में अवश्य व्यत्यय है। आरम्भ और अंत के बोल इस प्रकार हैं —

उठो देवो जागो देवो, उठासा उठावा सा। ×
× ×
गये थे हम माढ के माह, आये सा हम कातक माह ॥

भाषा दोनों गीतों की अन्तर लिए हुए है। दूसरे गीत की भाषा में सादगी है।

---

[1] लाभ।

देवोत्थान एकादशी की शुभ तिथि पर गाय के पाली ( ग्वाले ) एकत्रित होकर घर घर मांगते हैं। विशेषकर उन लोगों के पास जाते हैं जिनके यहां पुत्रोत्पत्ति होती है अथवा विवाहोत्सव होता है। वे एक लम्बा सा गीत गाते हैं। गीत की शैली एवं राग कुछ कुछ केगूरा के गीतों से मिलता है। एक गीत नीचे दिया जाता है —

गोइ गोइ गोइ रे,
भैस काग्डा गोइ रे,
राजा जाए मेडी[1] में सोया, राणी श्राय जगाया रे।
उठो राजा थारी फौज पलटन आइ रे।
आइ सै तो भ्याजणद्यो, रहैं गुरु का भाई जी।
कोइ बूढ़ा कोरे[2] बागड़ा कोइ बूढ़्या ग्वाइ रे।
पड़ पड़या गुजर का बेग, नौ सौ गऊ छुड़ाइ रे।
ना सौ गऊआं में, एक दूधा धाया[3] धैडा,
पानी का तिसाया रे।
उरली गंगा न्यारा पाणी, पर ला जाए डुराया[4] रे।
श्रड टूट्या, उठै टूट्या, जायतणी म पाया रे।
पाता पीता हट्या नहा तो, मार ज़रठा हगाया र।
नौ मण का मेरा घरठी टूटा, दस मण लोह जड़ाया रे।
घड़क टूट्या घड़क टूटी, तारा श्रम्बर छाया रे।
जाश्रो मेरी मोइ रे, मोइ मोइ मोइ र,
भैंस काग्डा गोइ र।

इस गीत का भावपक्ष समुन्नत कोटि का नहीं है, परन्तु पाठक ऐसे गीतों के भावपक्ष पर विचार करने से पूर्व यदि प्रवक्ता की परिस्थिति पर ध्यान दे लें तो निराश न होना पड़े। ग्वाल-बालों की कल्पना स्पर्शी से ऊँची उड़ान की आशा व्यर्थ है। यहाँ तो निरथक शब्दजाल ही हाथ लगेगा।

अगहन पूस में कोई पर्व उत्सव नहीं मनाया जाता है। सम्भवतः शीत के प्रकोप से उत्सव भी मन्द पड़ जाते हैं। यात्रा आदि भी नहीं हो पातीं।

माघ के आरम्भ में संक्रांति का महोत्सव विशेष रूप से मनाया जाता है। हरियाना जनता उसे बड़े उत्साह के साथ मनाती है और उनकी दृष्टि में इस पर्व की महत्ता सर्वोपरि है। यह हरियाने का परम पावन एवं

[1] महल। [2] किले की दीवार वगैरा। [3] दूध पीकर मोटा बना हुआ। बधिया बैल। [4] पहुँचाया।

कल्याणप्रद पर्व माना जाता है। ग्रामीण जनता में इसकी महत्ता विशेष दर्शनीय है। ब्रह्ममुहूर्त में स्नान किया जाता है, पशुओं को चारा खिलाया जाता है और भूखों को भोजन। नंगों को कम्बल आदि वस्त्र बांटे जाते हैं।

माघ शुक्ल पंचमी को बसंत की स्थापना की जाती है और इसके पश्चात् लोक में गीतों की पुनः बाढ़ आ जाती है। लोक गीतों का यह ज्वार अहरह बढ़ता हुआ फाल्गुन पूर्णिमा तक जा पहुँचता है।

## ह फाल्गुन

हरियाना के अन्यान्य त्योहारों में होली का अपना पृथक् अस्तित्व है। यह गाना, बजाना और हँसी का उत्सव होता है। बसंत स्थापना तथा फाल्गुन के प्रारंभ से ही होली के संगीत की मंद गंभीर वेगवती धारा अविरल रूप से बहने लगता है।

बसन्त जब यौवन पर होता है, प्रकृति नवान्न के सदृश स्वयमेव फूल न सूर्य जा हो जाता है। किसान के खेत सरसों के उत्फुल्ल बसंती पुष्पों से भरे होते हैं तथा गेहूँ और जौ की फसलें हरी गाढ़ी पहने होती हैं। ऐसा मादक वेला में फाग की बहार आती है।

फाल्गुन की पूर्णिमा का हास-परिहास और उल्लास उत्साह से पूर्ण होलिकोत्सव मनाया जाता है। हरियाने में इसकी छवि अनूठी होती है। फाग एवं होली गाई और बजाई जाती है। जनता परस्पर होली खेलकर अभिन्न प्रेम प्रकट करती है। यह पर्व आचार के दृष्टिकोण से बड़ा अनुपम है। होली का यह उत्सव भ्रातृभाव, मित्रभाव एवं प्रीतिभाव का सृजनकर मानसिक मलीनता को नष्ट कर देता है। नर नारी, आबालवृद्ध सभी रंग बिरंग बनकर और नाच-नाच कर इस महोत्सव को मनाते हैं।

फाल्गुन में होली के अवसर पर जो गान होता है वह फाग अथवा होली के नाम से पुकारा जाता है। इन होलियों अथवा फागों में शिष्टहास्य, मनोरंजन और उत्साह की सजीवता विद्यमान रहती है।

हरियाना में होली के अवसर पर 'धमाल' राग भी गाया जाता है जिसे हरियानी वीर उन्मत्त होकर तारस्वरेण डफ पर गाता है। इन धमालों में इतिहास, पुराण, शृंगार एवं घरेलू वातावरण के रंग भरे होते हैं। एक पौराणिक चित्र नीचे दिया जाता है —

लिछमन के रै बाण लगा रै सक्ती लिछमन के।
ऐसा रै होय कोइ बीरा नै जिवाले,
आधा राज सवाइ धरती। लिछमन के ।

कै तो निवाले सीता रै सतवती,
कै तो जिवाले हनुमान जती। लिछमन कै
क्या तै जिवाले सीता रै सतवती,
क्या तै जिवाले हनुमान जती। लिछमन कै
सत नै जिवाले सीता रै सतवती,
बूटी तै जिवाले हनुमान जती। लिछमन कै

घरेलू एव ग्रामीण वातावरण भी इन धमालों का विषय बना है। ग्रामीणाएँ अपने ओढने अथवा चुन्डी को नाना प्रकार के कसीदों से सुशोभित करती हैं। इन कसीदों में मयूर आदि पक्षियों की सुन्दर-सुन्दर आकृतियां बनाई जाती हैं और शीशे के लघु-लघु खड भी लगा दिये जाते हैं। इस बात का वर्णन एक धमाल में आया है —

रै चुदड़ी तेरा जुलम कसीदा।
कुण से महीने बोल्लै मोर पपैया?
कदसी चमकै सीसा? रै चुदड़ी तेरा जुलम कसीदा।
सामण महीने बोलै मोर पपैया
फागण चमकै सीसा? रै चुदड़ी तेरा जुलम कसीदा।
कौण सी नणद नै काढ्या सै कसीदा?
कौणसी नै गोद्या सीसा? रै चुदड़ी तेरा जुलम कसीदा।
छोटड़ी नणद नै काड्या सै कसीदा,
बड़ली नै गोद्या सीसा। रै चुदड़ी तेरा जुलम कसीदा।

आज की प्रयोगवादी कविता के लिए अच्छा उदाहरण है। साधारण से साधारण वस्तु को काव्य का विषय बनाना लोक में न जाने कब से चला आ रहा है? आज हम जिसे नूतन वाद एव नई सूझ कहकर पुकारते हैं, लोक में वह चिरकाल से प्रचलित है।

एक दूसरी धमाल में कृषकबाला के खेत रखाने-सम्बन्धी कार्य का वर्णन आया है। खेत के मचान पर किसान की छोरी गोफिया लिये गोलिया नामक पक्षी-विशेष को उड़ा रही है। गोला (गोफिया) चलाने मे उसे कष्ट हो रहा है —

गोलिया तेरी गर्दन काली।
कौण से देस तै चला रै गोलिया,
बागड़ देस तै चला रै गोलिया।
ले गोलिया तेरै मारू सै गोल,
दूखै रै साथ धरवाली। रै गोलिया तेरी गर्दन काली।

हरियाना के एक गीत में होली के 'आगमन' की चर्चा आई है। होली पर्वत से उतरी है और वट वृक्ष के पीछे आकर बैठी है —

डावें[1] डूगर[2] स्यूं होली उतरी,
आय उतरी बडलैगें[3] हेठ।

कुरु प्रदेश में होली के आगमन की चर्चा निम्नलिखित प्रकार से की गई है —

होली आई है गजर मत खा कै।
यह तो जाएगी फन्द कटवा कै॥

एक ऐतिहासिक घटना है कि हरियाना पर मुगलों के प्रशासन के बाद मरहठों का राज्य रहा और उन्हीं से अंग्रेजों को यहां का आधिपत्य मिला। उन्हीं दिनों के ऐतिहासिक वातावरण की झलक एक होली में मिलती है। होली मनोरंजन का उत्सव है। यह मनोरंजन कभी-कभी चारित्रिक दुर्बलताओं तक पहुँच जाता है। इसका संकेत एक स्थान पर मिलता है —

होली की खेलै टपकी यशा कै गलियां में उड़ए गुलाल।
कहियो सुरैया मैं होली खेलण आवै नवाब।
हमलो धरावैं फिरंगी को लड़को कल्लो धरावै नवाब।
कहियो सुरैया तैं होली खेलण आवै नवाब।
ऐसा होली खेलो मिरगानैणी म्हारा साथ की रसियो लहाज।
कहियो सुरैया तैं होली खेलण आवै नवाब।
लहंगो सिवावैं फिरंगी को लड़को, स्यालू सिवावै नवाब।
कहियो सुरैया तैं होली खेलण आवै नवाब।
चादू धरावैं फिरंगी को लड़को, लूगा जड़ावैं नवाब।
ऐसा होली खेलो मिरगानैणी म्हारा साथ की रसियो लहान।

प्रलोभन से बचने के लिए आदेश एवं प्रार्थना इस गीत के प्राण हैं।

हरियाने के फाल्गुन के लोकगीत संयोग वियोग के ताने बाने से बुने हैं। फाल्गुन का उन्मत्त मास विरहोत्कंठिता नायिकाओं तथा सुहागिनों की दृष्टि में अपनी पृथक्-पृथक् आभा लेकर उतरता है। सौभाग्यवती स्त्रियों के प्रति फाल्गुन एक आनन्दाभोग का संदेश लेकर आता है। वास्तव में एक सुहावना समय होता है, न अधिक शीत, न अधिक गर्मी। प्रकृति में उल्लास, सर्वत्र आनन्द। ऐसे शोभनीयकाल में ही सौभाग्य की सफलता है। एक चित्र देखिए —

---

१ बाया हाथ, २ पहाड़। ३ वटवृक्ष के पीछे।

फागन के दिन चार री सजनी, फागन के दिन चार। टेक।
मध जोबन आया फागन में,
फागन भी आया जोबन म।
झाल[1] उठे सें मेरे मन म,
जिनका पार न पार री सजनी, फागन के दिन चार।
प्यारा का बदन महकन लाग्या,
गात का जोबन लचकन लाग्या,
मस्ताना मन बहकन लाग्या,
प्यार करण नै त्यार री सजनी, फागन के दिन चार।
गाम्रो गीत मस्ती म भर कै,
जी जाम्रो सारी मर मर कै,
नाचन लागो छमछम करकै,
उठन दो झंकार री सजनी, फागन के दिन चार।
चन्दा पोहचा आन सिखर म,
हिरणा ना पोहचो अम्बर म,
सूनी सेज पड़ो सै घर में,
मानन कै तकरार री सजनी, फागन के दिन चार।

वृद्ध-वृद्धाओं म भी मस्ती का मन्त्र फूंक देने वाला फाल्गुन मास कैसा रंगरगीला है, यह एक हरियाना के एक गीत में पढ़िये। पहिले दोनों कितने सच्चे निरूपण से भरे हैं —

काची अम्बली गदराई सामण में,
बुढ़ी री लुगाई मस्ताई फागण में।

इस तथ्य निरूपण के पश्चात् गीत विरहपीड़िता नवोढा की ओर झुकता है —

कहियो री उस ससुर मेरे नै जिन घाला[2] लेना फागण में।
कहियो री उस बहुए म्हारी नै चार बरप डट जाय पीहर में।
कहियो री उस जेठ मेरे नै जिन घाली लेना फागण म।
कहियो री उस बहु म्हारी नै चार बरप डट जा पीहर में।
कहियो री उस देवर मेरे नै जिन घाला लेना फागण में।
कहियो री उस भावज म्हारी न चार बरप डट जाय पीहर म।

फाल्गुन की मदिराभ शोभा जब वृद्धाओं म मस्ती का संचार कर देती

1 ज्वाला। 2 भेजा हुआ।

है तो विरहोत्कंठिता उन्मत्तयौवना नव परिणीताओं की क्या दशा होगी यह सहज अनुमानगम्य है। उपरोक्त गीत में ऐसी ही एक विरहविदग्धा हरियानी नायिका प्रवासोद्यत वल्लभ का प्रस्ताव करती है कि कम से कम फाल्गुन में तो उसे बिना भेजे ही ले जायें, परन्तु श्वसुर, जेठ आदि से एक दीर्घकाल—चार वर्ष तक प्रतीक्षा करने का सुझाव मिलता है। प्यारा देवर भी उपदेश देने लगता है। एक ही आशा थी वह भी विलीन हो गई।

यह गीत रेगिस्तानी नदी की भांति बीच में ही शुरू हो गया है, आगे नहीं चला है। निराशा का सहसा मिलना न उसे बीच में ही लुप्त कर दिया है। कैसी करुणा है, कैसी असहाय अवस्था है? हृदय की बात को स्पष्ट कहने में लोकजन कितने कुशल होते हैं, यह ऐसे उदाहरणों से समझा जा सकता है।

एक गीत में चेतन मेधा (Conscious Mind) की झलक मिलती है। विरहोत्कंठिता प्रोषितपतिका नायिका को पति के परदेश रहते हुए बलमारु फाल्गुन के आने का धृष्टता विक्षुब्ध कर रही है। इतना ही नहीं चन्द्र-कौमुदी पर प्रति भी उसे शिकवा है —

जब साजन ही परदेस गये, मस्ताना फागण क्यू आया।
जब सारा फागण बीत गया, तै घर म साजन क्यू आया।
घूम झूम नाचे सब नरनारी, मैं बैठ दुखा की मारी।
मेरे मन म घोर अंधेर मचा, तै चाद का चादणा क्यू आया।
इब पाया आया, जागिया ना, जब नी आया पा मिस्याना।
साजन बिन जोबन क्यू आया, जोबन बिन साजन क्यू आया।
मन की तै अर्थी बंधी पड़ी, आत्मा म लागी हाय झड़ी।
जब फूटा मेरे मन का सुख्या, बलमारा फागण क्यू आया।

गीत की अन्तिम पंक्तियों में नायिका की कातरावस्था की अवतारणा हुई है "मन का लै अर्थी बंधी पड़ी, आत्मा में लागी हाय झड़ी।" पति के बिना आगे प्रतीक्षा करती-करती रो रही है, मन मर गया है। घोर निराशा है।

एक दूसरे गीत म उन्मादी बसंत ने डेरा किया है, पर ऐसे मादक काल में निर्मोही पति ने परदेश यात्रा की ठानी है। नायिका को इस बात पर क्षोभ है। नायक नाना युक्तियाँ देता है। पर पति बिना फाल्गुन की कल्पना भी व्यर्थ है।

नायक अपनी अनुपस्थिति म नायिका को सान्त्वना दे रहा है कि वह

चरखा कातकर अपना समय बिता ले। किसी प्रकार की कोई चिंता नहीं है। घर में समस्त सामग्री है किंतु नायिका को संतोष कहाँ? पीहर भी उसे रोचक नहीं लगता, वहाँ भावज के व्यग्य बाण हैं। अंत में, नायिका अपनी अवस्था की कैफियत दे रही है —

> मैल छुड़ा द्यूं हे गोरी म्हारी बाजणी बैठ्गी पीहर जाय।
> मो भिड़ला मेरै मन बसा।
> रहीण[1] पियारी हो पिया बाप क थारे बिन आदर न होय।
> मो निड़ला मेरै मन बसा।
> बाड़ी जे सूखू कड़बा चरिए न डागर ढोर,
> मो भिड़ला मेरै मन बसा।
> कड़ब निमाणा[3] हो पिया टे पड़ै हम पड्यो ए न जाय,
> मो निड़ला मेरै मन बसा॥

नायिका विषमावस्था में है। पितृगृह का असम्मानपूर्ण वातावरण उसके मर्म को वेध रहा है। चरी के सदृश सूख जाऊँगा जिसे पशु भी न खायेंगे। फिर भला आपके योग्य कैसे रहूँगी। ज्वार का पौदा झुककर गिर जाता है, मिट्टी में मिल जाता है, पर मुझसे मरा भी नहीं जाता।

चैत्र कृष्णा प्रतिपद् को होली जलाइ जाती है। उसी दिन धूल खेला जाता है। हरियाना में 'होलिका' द्वारा भक्त प्रह्लाद के जलाये जाने के प्रयत्न को लेकर एक हरजस (भजन) गाया जाता है। इस हरजस में बड़ी विलक्षण कल्पना की गई है कि होलिका का अग्निवस्त्र तीव्र पवन के झोंकों से उड़कर बालभक्त प्रह्लाद पर आ गया है और भक्त का प्राण रक्षा हो गई है —

> गोदी क अन्दर भगत रामराम रह्या टेर। टेक।
> जब से चरचा सुणी थी हर की, रामनाम की लगी लगन।
> समझाया था एक नै माना दरसन की या लगी लगन।
> हिरणाकश्य नै नाय सुहाया क्रोध की अग्नि लगी जलन।
> निर्भय हो कै भजा भगत नै भय की मूलणी लागी भगन।
> होलका ले गोदी म उनै फूक जलाद्यू टेर।
> गोदी क अन्दर भगत रामराम रह्या टेर॥
> होलका का एक लाल वस्तर था लोम रिसी से लिया था।
> जिसमें अगनी परबैस हुवै न यो ही कथा में गाया था।
> पहिले भी या सभी हुइ थी यो प घोड सुरग छाया था।

१ रहने से। २ जुआर का पौदा। ३ नीचो होकर।

हूब के वैर करया हर मेसी नहीं हुया मन चाहा था।
सील मन्दर के अन्दर बद के लागी थी व करया अंधेर।
गोरी के अन्दर भगत रामराम रह्या टेर॥
धांगरदे के चिता चिणा के निमक बीच में दइ अगन।
जद या अगन जारी हुइ थी चन्दन लकड़ी लगा जलन।
धांगरदे के ऊपर सिर थे जिनके हाथ में खड्ग नगन।
जगहो नहीं था कहीं तिलभर मैं ऊपर रहे थे पैर।
गोरी के अन्दर भगत राम राम रह्या टेर।
मुलतान सहर के सब सजनों ने अगनी में माला गैर दई।
होलानम बड़ा लड़क नै था सगों नै टेर दई।
सारा नाम छिपना दुनिया में हमने भरती फेर लई।
जै लड़का जल जाय अगन में तन अमरा की जीत हुई।
जै भगत जल जा अगनी में क करयोगा फेर।
गोरी के अन्दर भगत राम राम रह्या टेर।
ऐसी पवन चली जोर की चिता सो पाड़ बगाय दई।
सील बसनर को उपज-पुयच के लपक दे उठाय लई।
हुलको सो वा जलने लागगी अपणा साथ बचाय लिया।
दगा किसी का सगा नहीं मैं मनमैणा को सिहरी का सेर।
गोरी के अन्दर भगत राम राम रह्या टेर॥

होली एक निश्चित मुहूर्त पर जलाई जाती है। उसकी प्रदक्षिणा की जाती है। जौ कि नारियों भूना जाता है और जौ तोड़कर अग्नि में डाले जाते हैं। इसके दो अर्थ लिए जाते हैं—प्रथम, अग्नि को भाग दिया जाता है, द्वितीय—प्रह्लाद भक्त की सुरक्षा के लिए जौ छोड़े जाते हैं। जौ लोकनाथ की अपनी वस्तु है और नियति के विरुद्ध रामबाण है। कई लोक कहानियों में आता है कि माता ने जौ डालकर पुत्रों की आपत्तियों में रक्षा की।

इसी समय जब होला जला दी जाती है तो एक लोकाचार मनाया जाता है। एक युवक जलता उपला लेकर अथवा उस खम्भ को लेकर जो दसत अग्नि होला दहन के स्थान पर गाड़ दिया जाता है, समीपस्थ जलाशय में बुझाने के लिए ले जाता है। विश्वास है कि भक्त प्रह्लाद की तप्त शान्ति के लिए यह उपाय किया जाता है।

होली के अवसर पर गुलाल और अबीर की निराली छटा रहती है। मानव मात्र भी मानो प्रकृति की होड़ से रंग-बिरंगा होने का गौरव प्राप्त करता है। पुरातन काल में भी होली का पर्व बड़े आनन्द और मादकता का

काल रहा है। यह एक पौराणिक होली के आदर्श पर देखा जा सकता है। पीयूषवर्षी पद्माकर ने गोप गोपेश की होली का इस प्रकार वर्णन छोड़ा है —

फागु की भीर, अभीरिन में गहि गोविन्द लै गई भीतर गोरी।
भाई करी मन की पद्माकर, ऊपर नाई अबीर की झोरी॥
छीन पितम्बर कम्मर तें, सु बिदा दई मीड़ि कपोलन रोरी।
नैन नचाय कही मुसुकाय, लला फिर आइयो खेलन होरी॥

होली में मस्ती, उन्मत्त यौवन की प्रेममयी अभिव्यंजना तथा उद्दीप्त भावनाओं का सुकुमार सौन्दर्य पाया जाता है।

## ग कृषि-गीत

हरियाना एक खेतीहर प्रदेश है। यहाँ का किसान कृषि विज्ञान में बड़ा निपुण है। इतनी गहराई से पृथ्वी चीर, चरस से पानी निकाल और निष्ठुर प्रकृति से जूझ गेहूँ, जौ और चना उत्पन्न करना इन हरियानी किसानों का ही काम है। इसी कृषियोग के विषय में एक लोकोक्ति में कहा है 'कोमला का हीर, जाने खेती की सीर।' इस मरुप्राय प्रदेश में मीलों दूर तक नालियाँ बना बनाकर सिंचाई करना कुछ कम कठिन कार्य नहीं है, परन्तु ये किसान रात दिन एक करके जनता जनार्दन की बुभुक्षा की शान्ति के लिए उपाय करते रहते हैं।

हरियाना के एक भूभाग में नहर का निर्माण वर्तमान समय की देन है। इससे किसान की परिस्थितियाँ परिवर्तित अवश्य हुई हैं, पर हरियानी किसान ने नहर के पानी की पूजा नहीं की है। इन लोगों के अनुभव इसे वरदान स्वरूप न मानकर एक विपत्ति ही समझते रहे हैं। एक उक्ति में कहा गया है "जहाँ जावै पानी नहर, वहाँ जावै बीमारी जहर।" नाना प्रकार के रोग एवं त्रासदी उपद्रव नहर के पानी की भेंट में मिले हैं।

हरियाने का किसान गीत इन्हीं परिस्थितियों के चारों ओर घूमता मिलता है। इन गीतों में धरती माता की देन का वर्णन आया है। बुआई, वर्षा, अनाज, बैल, गाय एवं किसान की अवस्था आदि के गीत इस कोटि में आते हैं।

अन्य प्रदेशों की भाँति हरियाना प्रदेश में भी बुआई का अवसर एक आशा एवं उत्साह का काल है। इस पावन काल में किसान कई प्रकार के शकुन मनाता है, कई देवताओं की मनौतियाँ करता है। उसी समय की

चरित्र-चित्रण के दृष्टिकोण से यह काव्य साहित्यिक महाकाव्यों की कोटि का है। सुलतान, निहालदे, मारवण, फूलकँवर, जाना मार और राजा मानसिंह आदि सभी चरित्रों का क्रमिक विकास हुआ है। नायक सुलतान का चरित्र प्रारम्भ की 'ज्वकमराताडन' क्रिया से लेकर शारवध आदि अद्भुत कार्यों की प्रशंसा से ही विकसित हुआ है। सुलतान का नाम स्मरणीय है जो विरहावस्था में तड़पकर मनुष्यत्व हुआ है। उसके चरित्र में वीरता, दाक्षिण्य, क्षमा आदि मानवीय गुणों की व्याख्या बड़ी ईमानदारी के साथ लोक-कलाकार ने की है। प्रकृति ने सुलतान को भाग्य से पावनता, सूर्य से भास्वरता, हिमाद्रि शैलशृंग से उत्तुंगता, धरा से सहनशीलता, चन्द्र से शीतलता और कृष्ण से सहृदयता उधार लेकर मानो निर्मित किया है।

'निहालदे' का चरित्र भी पर्याप्त मात्रा में विकसित हुआ है। नारी-चरित्र के उत्तम गुणों का विकास विवाहावस्था से होता है। निहालदे के पावन प्रेम अनन्य लग्न, तपस्या और अगाध साधना का गुम्फन विप्रलम्भ स्थिति में मिलता है। उसके चौमासे प्रेमालेखों में नारी जीवन के मर्मस्पर्शी भावों का वर्णन हुआ है। पति पथ में नारी-हृदय की कोमलता एवं कातरता झाँकती प्रतीत होती है। अन्त में अग्नि परीक्षा के समय सीता जी की मर्यादा की भाँति "आर्यपुत्र के चुने प्रतीक्षा अब तो मेरी बारी है।" कहती हुई चितारोहण हो जाती है। यह तो लोककलाकार की सुजान प्रकृति का परिणाम है कि सुलतान ने यथासमय उसे जीवित बचा लिया। फिर उसने महाकाव्य का नाम निहालदे रखकर नायिका के चरित्र की महानता का परिचय दिया है।[1] अन्य पात्रों के चरित्र भी इसी प्रकार बराबर विकसित हुए हैं।

कहानी में स्थान की एकता का निर्वाह नहीं हो पाया है। ऐसी शौर्य एवं प्रेमपूर्ण साहसिक कहानियों में स्थान की एकता का निर्वाह आवश्यक भी नहीं है और सम्भव भी नहीं है। साहस प्रदर्शन के लिए नायक को स्थानान्तर में जाना पड़ता है। परन्तु जहाँ का भी वर्णन आया है वह अपूर्व रोचकता लिए हुए है।

कथा का उत्स लोक रागों के लिए पूर्णतया उपयुक्त है। लोक रागों की

---

१ हमें अपने तीन भागों (बरवानों) में से एक भाग में यह किंवदन्ती प्रचलित मिली है कि एक बार राजा मल की पत्नी को (निहालदे की माँ को) पार्वती जी ने आशीर्वाद दिया कि तेरी पुत्री बड़ी पतिव्रता होगी और यशस्वी होगी। पार्वती जी के वचनों के कारण 'निहालदे' ही कथा का नाम पड़ा है।

कथा (थीम) सदैव लोक प्रचलित एवं लोकप्रिय होने चाहिए। 'निहालदे' राग हरियाना प्रदेश का एक सर्वप्रिय क़िस्सा है जिसे यहाँ का रागी बड़ा शान के साथ गाता है और यहाँ की ग्रामीण जनता बड़े चाव व रुचि के साथ सुनती है। यह राग यों तो उत्तर प्रदेश और राजस्थान में भी दूर-दूर तक प्रचलित है, परन्तु जो महत्व 'निहालदे राग' को हरियाना में मिला है वह बड़ा विशिष्ट है। राजस्थान के प्रसिद्ध राग 'ढोलामारू' को हरियानी लोक-कलाकार ने बड़ी खूबी के साथ 'निहालदे' में अन्तर्हित कर अपने जातीय राग निहालदे की उच्चता प्रमाणित कर दी है। राजस्थानी राग ढोलामारू हरियानी राग निहालदे का एक प्रासंगिक कथा मात्र होकर आया है। परन्तु ऐसा करने से कथा निर्वाह में एक बड़ी भारी त्रुटि आ गई प्रतीत होती है। लोकरागी नरवरगढ में सुलतान को ले जाकर एकदम नरवरगढ का ही हो गया है। उससे ऐसा अनुभव होता है, मानो पहिली कथा से अपना सम्बन्ध विच्छेद कर लिया है। फिर कहीं कुछ समय के एक दीर्घकाल के उपरांत उस कथा को संपृक्त करता है। इस बीच, जहाँ सुलतान के चरित्र का उत्तरोत्तर विकास हुआ है, वहाँ निहालदे उर्मिला की भाँति प्रासाद के शुक सारिकाओं से ही बोली-चाली है।

लोकरागी ने 'ढोलकँवर' का युगल[1] (जोड़ा) दिखाकर कुछ संदिग्धता अवश्य उत्पन्न की है, परन्तु समनामता से मारवण की परीक्षा का अच्छा अवसर मिला है। यह जानकर कि इस दानादार प्रतापी चौकीदार का नाम भी 'ढोलकँवर' है, मारवण उसका नाम बदलवाकर 'सुलतान' रखती है और उसे अपना भाई बना लेती है।

इस लोक महाकाव्य में लोकवार्ता के अन्य तत्व—संत-साधुओं की महिमा, पगड़ी बदल भाई, नायक की परीक्षा, दानावध, सतीत्व परीक्षण अथवा दिव्य प्रयोग, तीर्थ इत्यादि पर युद्ध आदि सभी मिलते हैं और यहाँ इन सबका बड़ा सुन्दर योग हुआ है।

यह लोक-राग इतना विशद है कि एक अच्छा नायक पूरे श्रावण मास गाकर ही इसे समाप्त कर सकता है। इसे पूरा लिपिबद्ध किया जाये तो 'ढोलामारू' की भाँति एक वृहद् ग्रन्थ का निर्माण हो जाये। परन्तु यह एक पृथक् खोज का विषय है। हम तो यहाँ 'राग निहालदे' के कुछ सरस अंश दे रहे हैं।

---

1 सुलतान का अन्य का नाम भी 'ढोलकँवर' है और नरवरगढ के महाराजा का नाम भी 'ढोलकँवर' है।

वेगी बोली मथ रजपूत की सुन मेरा राजा मेरा जवाब ।
घोड़ो दूभर भादुवा, भैंसी दूभर जेठ ।
रांडों दूभर रंडेपड़ा, विधवा दूभर पेट ।
राड लुगाई ऊजड खेड़े, तल तल जार्मो कोय ।
जै चाले ये चाकरी, घणा का कर दे दूजा भेस ।

निहालदे ने तपस्विनी का वेष धारण कर लिया और सुलतान चला गया। वह नरवरगढ में सम्मनबुर्ज पर रहने लगा ।

दाने के साथ युद्ध

दाना देखे ध्यान धर, पल भेंट नहीं पाई ।
जब दाने ने मारा धर के ललकार ।
बावन गज का ऊंचा बना, छत्तीस गज का दिया विस्तार ।
भेंट देन तै रह गया ढोला हो गया निपट गवार ।
मैं बढ जाऊंगा नरवरगढ में ग्या जाऊंगा कई हजार ।
पोता बोला बकवे देन का, सुन भई दाने मेरा सुभाव ।
क्यूं जाता है नरवरगढ में, किसने दई तेरी अक्कल मार ।
मैं आ रहा तेरी भेंट में, कर ले जो कुछ तेरे अख्त्यार
मलन्वाडे में कूदी कूदता दाने नै मारी किलकार ।
युद्ध होने लगा नरवरगढ में, आधी से ढल गई रात ।
सूरज का बल सुलतान में, दाना दिया राजा ने वाय ।

एक दिन सूरत नानकी पे स्नान पर बनजारा भूमसिंह मरवण पे ढाले को घेर लेता है और उससे अनुचित प्रस्ताव करता है —

जब बोला बजारा भीमसिंह सुन रंगभीनी राजकुमार ।
कै जिन्दी धरती नै फोड़कै, कै जिन घड़ दी सुघड़ सुनार ।
झोंका लागेगा तेरे परवा पिछवा पवन का मुख-सूर ना गोरा सा गात ।
सारा चढ़ाऊं घोड़े की पीठ पै, टप्पे[1] थेगी हुकम मजदूर ।
सत्तर हजारी टांडे मैं और मैं, सबकी कर दूंगा सरदार ।
सूट का दूंगा कण्ठा, स्याणे को दूंगा मागरपान ।
अड़सठ तीरथ हिन्दु के न्हाणा के, सारे करा दूंगा स्नान ।

× × ×

---

१ टांग—इशारा, हैरयां ।

टोले में बोली बुध की मारवण, सुन बनजारे मेरा उपाय।
लूटे गाडल सारा दिन गया, पैंठ बांधते बीत रात।
पेट भरे तू बच्या बैल ना, के जाये सांडियों की लार।
मैं राखी हूं टोल की, बहुत बुरा मेरा भाई सुलतान।
ऊ ब्यौरा हो जावेगा सुलतान नै, तन्नै नहीं देगा नरवर से जान।
तारे मरीके छोकरे तरा क्या उनमान॥

× × ×

जब बोला बनारा मौंबसिंह, सुन रागीली राजकुमार।
मैंने काशी लूटी, कारमार; लूट लई गढ गुजरात।
मालनपुर के लूटे कूनबे, टिमलीगढ़ के मारे सरदार।
इन्द्रगढ़ तोड़ा, कैलागढ़ के लूटे सब अरमान।
मुगलगढ़ पाया तोड़ के दोपहर लूटे बुध के बावन बजार।
नेवर में तोड़ इस नरवरगढ़ ने, इस नेवरा का क्या उनमान।
गिनगिन दा हूं किले के कांगरे, पकड़ मगा लूं मर सुलतान।
हलवा[1] बनारे मैं मन मा समझिये, कर ले तूं अब हूं मैदान।

× × ×

टोले में बोली बुध की मारवण, सुन बनारे मेरा सुभाव।
लंका का रावण मत बने, मेरे भाई नै राम अर लछमन जान।
मथुरावाला कंस मत बने, मेरे भाई नै गोकुलवाला किसन जान।
कुन्ती के पढवा जैसा मत बने, मेरे भाई नै हिमालय जान।
पांचों पढवे हिमालय गलगे, यूं गालेगा तुझे सुलतान।
गली गली में रल जागा तेरा डांगरा घर घर बिकजा काखर नून।
ससर बनारी हांडै[2] तेरी मोगली मेरे नरवरगढ़ के समध[3] बजार।
निया चाहे तो टोले का धोरा[4] छोड़ दे मत मिरतो[5] के झाले काले हाथ।

बनारे और सुलतान का युद्ध हुआ। बनारा हार गया और उसने सुलतान से पगड़ी बदली।

दूसरी ओर तपस्विनी निहालदे ने प्रेम की पीर और वेदना से भरे परवाने जो भीतर से सुलगते, हृदय से उछलते ज्वालामुखी की ज्वालजिह्वा समुदाय जैसे हैं अपने दूतों के द्वारा नरवरगढ़ में भेजे। परवानों की संख्या चौरासी है परन्तु हम यहाँ पे केवल दो परवाने नमूने के तौर पर दे रहे हैं —

---

१ दुबला, हल्का, हीन। २ घूमना। ३ बीच में। ४ समीपता। ५ वतैया।

१ बाचे परवाना बुधकी मारवण, लिख कै भेजै पतिभरता नार।
नगर सुरगा[1] हवेलीयें, हेली[2] सुरगी साहूकार,
धन सुरगा धरम तै, न्यत[3] उठ आवै मागणहार,
कुआ सुरगा मीठे नीर का जिसपै आवैं नाजक पणिहार,
खेत सुरगा घने धोरिया उचे डौले दूने[4] क्यार,
अगड़[5] सुरगा छोट बालकें बहु सुरगी बड़ परिवार,
बेटा सुरगी अपणे बाप क दिन तीज्या कै बड़ त्याहार।
मैं नहीं सुरगी कवर निहालद घर को नहीं मेरा भरतार।
तेरै रै हो तो भेजिए मुक्त दुनिया का भरतार।
नहाँ जल कै मल्ली तरणी[6] तान नै तरे नरवरगढ़ पै चढ़ जा भार।
× × ×
२ बाचे परवाना बुध की मारवण, लिखकै भेजै कवर निहाल
चिड़िया नै छाये आलणे बुगला नै छाये हरियल डाल।
हंसा नै समन्दर छालिए कजा नै छाये परवल ताल।
चढ़ा छाया काली बादली जोबण नै छाली कवर निहाल।
और धधेरी मार के लिखू आज भरै समन्दर ज्यू उठै झाल।
जल कै मल्ली तरणी तीन नै तरे पै हो तो बालम नै घाल[7]।

मारवण वस्तुस्थिति जानकर मुलतान को इन्द्रगढ़ भेज देती है। उधर मुलतान के चले आने पर लोग चर्चा करते हैं और मारवण के चरित्र का लाछित करते हैं। मारवण भ्रातृ-प्रेम की दृढ़ता प्रमाणित करने के लिए इन्द्रगढ़ भात का निमन्त्रण भेजती है —

बुध की बोछी मारवण सुणिये धृतरा म्हारी बात।
जिस दिन गया था नरवरगढ़ छोड़ कै दिन तै होगा रात।
बाल्पन तै दाया बख्या बुध बावल[8] तै गया मिलाप।
तान्नै देखे भरवर की मदनी[9] मेरे पै धरै सै मनसा पाप।
नरवरगढ़ में कीये ऊनली रथ कै जड़ूये बाहण की आब।
धन का घाटा से नहीं आधा तपै सै मेरा राज।
थार धधेरा क बहु बोल्ला मारै मेरा सिरका ताप।
जल्दी भाजा पट्टे धरम क ज्यब आवगी बाल्पम कै साथ।
देर घड़ी की मत करै आवगा आठी होरी मैं बरात।।
× × ×

---

१ हवेलीए हवेली का बहुवचन। २ हवेली। ३ नित्यप्रति। ४ नीचे, भीख। ५ आंगन ६ पवित्र, तारनेवाली। ७ भेजना, पहुंचाना। ८ पिता। ६. प्रजा।

पोता बोला पकड़ी बैन का दीवकनगह का था परिहार[1] ।
पहलो मिलजे[2] आई बेगमद् ठरे पीहर ते था रहा पखार ।
दूजे मिलजे कमधज के पूत मैं जानी[3] मिलजे पगड़ी का यार ।
मघजारा मिलजे मोमसिंह रावला मिलजे साहूकार ।
गोधू मिलजे बावला जोगी की माया अपरम्पार ।
बावन गढ़ों के मिलन नरपति सभै मिलन की कर दे त्यार ।
आम्बिर नै कहिए हू परा चौलगी[4] मावर के आपै भर भर मार ॥

× × ×

पट्टे पड़ा था पोता बैन का बावन गढ़ों के राजे त्यार[5] ।
रानी होगी कुप की मारवड़ मिलती का लो लिया धार ।
कुककुक मिलती कर रही पानी पीने भी बार दबार ।
बँधा सिरस की डहन्दी चूदड़ी नौलख पहरा दिया हार ।
बावन हिस्से दे दिया प्यारी प्यारी सिरस के सिगार ।
हीरे मोती दीने बहुत से बावन भरे सोन्या के थाल ।
बावन घोड़े दिये पाणीपंथे[6] और सिरस के सम्मल सवार ।
बावन काढ़े[7] दिये पुष्ठल दम के घोघड़ी गोटी कर्मो नार ।
बावन हाथी दिये मगरोर के हौद भरे थे पन्ने सुहार ।
बावन गाड्ढ कपड़ों के द दिये कासन मलन बेशुमार ।
बावन लाल भी मौ फिरोज के पुतरी की होंदी[8] जय जयकार ।

## ७. गूगा

वंगवार गूगा के चारित्रिक आख्यानों के बिना हरियाने के लोक-राग अवश्य ही अधूरे रह जायेंगे । गूगा की पूजा हरियाने की सभी जातियों में मिलती है । गूगा की समस्त कथा एक संदिग्ध आवरण में छिपी है । इसमें ऐतिहासिक तथा धार्मिक तत्वों का अनोखा सम्मिश्रण मिलता है । गूगा विषयक कथाओं का जो रूप उपलब्ध है वह एक सम्प्रदाय ( Cult ) के रूप में है । विशुद्ध धार्मिक भावना उसमें नहीं है । गूगा के उपासक उपास्य की न तो आध्यात्मिक अभिप्राय से पूजा करते हैं न वे मुक्ति तथा निर्वाण की याचना करते हैं और न वे भगवद्-दर्शन की अभिलाषा से उसके

---

१ मुलतान का गोत्र परिहार है । २ यह मिलने के लिए प्रयुक्त हुआ है । ३ जानी काम का चोर । ४ नौकर । ५ साथ । ६ दरयाई, पानी पर तैरने वाले । ७ ऊंट । ८ होती है ।

दरबार में जाते हैं। उसकी समस्त मान्यता 'परचै' याचना तक है। भक्तों को विश्वास है कि गूगा के प्रसाद से संतान एवं धन धान्य में वृद्धि होती है।

हरियाने की जनता गूगा को कई नामों से पुकारती है। कोई 'गुरु गूगा' कहते हैं तो कोई 'गूगा पीर' और 'जाहर पीर' के नाम से अपने इष्टदेव को स्मरण करते हैं। इसका एक नाम 'बागड़वाला' भी हरियाने में प्रसिद्ध है जो इसकी जन्मभूमि[1] के आधार पर इसे मिला है। इन नामों में से दो नाम 'जाहर पीर' और 'गुरु गूगा' विशेष व्याख्या चाहते हैं। लोकवार्ता विशारदों में इन नामों को लेकर बड़ा वितण्डा चला हुआ है। कई प्रकार की वैविध्यपूर्ण अटकलें विद्वानों ने लगाई हैं, परन्तु अभी भी यह खोज का विषय बना हुआ है।

सर्वप्रथम 'गूगा' शब्द को लेते हैं। कई विचार इस ओर व्यक्त किये गये हैं। एक मत, जो अधिक प्रचलित है, गूगा के जन्म-सम्बन्धी कथा को आधार मानकर चला है। गोरखनाथ जी ने रानी बाछल को गूगल दी थी और आशीर्वाद दिया था कि तेरे घर एक ऐसा अवतारी पुत्र होगा जो घर घर पूजा जायेगा। इसी 'गूगल' से उत्पन्न होने के कारण पुत्र का नाम गूगा पड़ा और गूगल < गूगआ < गूगा की प्रक्रिया में होता हुआ इस रूप में आया है। ऐसे विश्वासों एवं मान्यताओं के आधार पर आज भी नाम रखे जाते हैं। परन्तु निश्चयात्मक रूप से नहीं कहा जा सकता कि गूगा नाम का क्या आधार होगा। डा० वासुदेव शरण अग्रवाल का सुझाव है कि मध्यकाल में जो गायों की रक्षा के लिये प्राण तक देते थे वे गोगा कहलाते थे और इस प्रकार वे गोमह (गोरक्षक) शब्द से (गोमह < गोगाह < गोगअ < गोग्गा < गोगा) इसका संबंध स्थापित करते हैं।[2] इस स्थापना में गूगा के चारित्रिक गुणों की मान्यता दी गई है। गूगा ने फीरोजशाह (द्वितीय) के हाथ से असंख्य गौओं की रक्षा की थी यह इतिहास प्रसिद्ध है। परन्तु इस प्रकार का नाम गूगा का प्रारंभिक नाम नहीं हो सकता। यह तो पश्चात् को मिला प्रतीत होता है। हरियाने में किसी हठी एवं उदण्डी बालक को माताएँ 'अरे गूगा रहण्दे' कहकर निषेध करती हैं। गूगा के चरित्र में भी अर्जुन की भांति 'न दैन्य न पलायन' दो विशेषताएं थीं। परन्तु यह भी रूपकात्मक चारित्रिक व्याख्या ही

---

1 गूगा का जन्म ददरेरा नामक गांव में हुआ था जो इस समय बीकानेर जिले के परगना राजगढ़ में है। बीकानेर राज्य को बागड़ कहा जाता है। बागड़ शब्द गुजराती भाषा के 'बगड़ा' से मिलता जुलता है और जिसका अर्थ जंगल होता है। २ भारतीय साहित्य' अंक अप्रैल १९५६ पृष्ठ १२।

है यो उसे छहता नहीं मिली होगी। अत 'गूगा' शब्द का इतिहास अभी अनुसंधेय ही बना है।

गूगा न अपने जीवन में अनेक दिव्यतापूर्ण कार्य किये थ। इन्हीं अलौकिक कृत्यों के कारण उसकी 'धाक' (पूजा) चली और 'जात लगने लगी। 'पीर' की उपाधि भी गूगा को ऐसे ही कारणों से मिली है। एक नौहलाकी गुटका में जिसमें गूगा की कथा संक्षेप में वर्णित है, अंतिम चरण इस प्रकार आता है 'जाहर-पीर मरद अवतारा जगजीत पीरी पाइ।' धाराह म दुष्ट संहारने से गूगा को पीरी प्राप्त हुई है। हमारे 'सावे' में भी 'पीर' शब्द अवतार अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। गूगा को जब 'शाही हमला' की सूचना मिलती है तो वह जिलाकी नाग के मरा अरज करता है और पूर्वपुरुषों की भाति 'वीरत्व' मागता है।

> पहले पैरे बप्पा पीर मैं परतपाल माँ पाया।
> दूजे पैरे बप्पा पीर मैं परमराम कुहाया।
> तीजे पैरे बप्पा पीर मैं जसमेवा के भवर जाहर जलम लै आया।
> बारू मुग में सम्मत करदे सरब तुम्हारी माया।

गूगा को हिन्दू और मुसलमान सभी मानते हैं और पूजते हैं। मुसलमान उन्हे 'गूगापीर' कहते हैं और हिन्दू 'गूगावीर' गायों की रक्षा करने के कारण एव मुसलमानों को हराने के कारण गूगा 'वीर पजा' के अधिकारी हो गये हैं। 'पीर और वीर' शब्द का सबध भी है। पीर शब्द वीर शब्द का चूलिका पैशाची रूप माना जाता है। अत' युद्ध विजेता गूगा वीर ही 'जगजीत कर पीर' बन गया है।

'जाहर पीर' गूगा का एक विशिष्ट नाम है। इसे 'जाहिर पीर' भी कहा जाता है, जिसका अभिप्राय यह होता है वह पीर जो अपनी कला व करामात प्रकट (जाहिर) दिखा दे और जो अपने भक्तों को तत्काल परिचय दे। जाहरपीर के जागरण में भक्त पर जब देवता का आवेश हो जाता है तो वह भक्तों को परिचय देता है। अत इसे जाहर (जाहिर) पीर कहते हैं। कई विद्वान इसे जहरपीर कहते हैं अर्थात् जहर (विष) का देवता। यह कथा है कि गूगा का सर्पों पर विशेष अधिकार है और उसके भक्त सर्पदंश से कभी पीड़ित नहीं होते। एक मत में जाहर का सम्बन्ध जुझार (लड़ाकू, योद्धा) से जोड़कर योद्धावीर अर्थ किया गया है। अत भक्ति क्षेत्र के मूलमत्र "जाकी रही भावना जैसी, प्रभुमूरत तिन देखी तैसी" के आधार पर गूगा के भक्त अपने इष्टदेव में विविध गुणों का दर्शन कर उसे अनेक नामों से पुकारते हैं।

गूगा की पूजा पंजाब, हरियाना, राजस्थान और पश्चिमी उत्तर प्रदेश में दूर-दूर तक प्रचलित है। हरियाना में उसके विषय में जो कथाएँ मिलती हैं उनका निष्कर्ष इस प्रकार है —

१ गूगा चौहान राजपूत थे।

२ उनके पिता का नाम जेवरसिंह[1] था।

३ इनकी माता का नाम बाछलदे[2] था।

४ गढददरेरा (ददेरा) उनका जन्म-स्थान था जो बीकानेर राज्यान्तर्गत है और सिरसा से ५० मील दूर है।

५ मेड़ी गाँव में जो गूगा मेड़ी के नाम से विख्यात है उन्होंने भूमि समाधि ली थी। मेड़ी पर जालवृक्ष की महत्ता होती है। कथन प्रचलित है "गूगा खल्याजाल तले।"

६ इनके दो मौसेरे भाई थे जिनके नाम हैं अर्जन-सर्जन। उनकी माता का नाम काछल[3] था।

७ सम्पत्ति के लिए झगड़ा हुआ। वे दोनों भाई दिल्ली बादशाह से जाकर मिले और उसे बागड़ पर चढ़ा लाये। युद्ध हुआ।

८ युद्ध में मौसेरे भाई काम आये।

९ मौसेरे भाइयों की मृत्यु से माता बाछल रुष्ट हो गई और उसने गूगा को धिक्कारा।

१० माता के धिक्कारने से गूगा ने भू समाधि ली।

११ लीला घोड़ा जो गूगा के साथ जन्मा था एक ही दिन समाधि ली।

---

१ टाड ने इनके पिता का नाम वछराज दिया है। महाकवि सूयमल ने इनके पिता का नाम राना भीम दिया है परन्तु हरियाने की समस्त कहानियों में गूगा के पिता का नाम जेवरसिंह चौहान ही पाया है।

२ महाकवि सूयमल ने गूगा की माता का नाम 'मनि' दिया है। 'भारतीय साहित्य' पृष्ठ ६२

३ बाछल गोरख जी की सेवा किया करती थी। फल के समय काछल बाछल बनकर फल ले आई। जब गोरखनाथ को इस प्रवंचना का ज्ञान हुआ तो उन्होंने शाप दिया कि पुत्र होते ही काछल मर जायेगी और उसके पुत्र केवल १२ वर्ष तक ही जीवित रहेंगे।

)

१२ गूगा अर्धरात्रि के समय घोड़े पर चढ़ कर[1] अपनी पत्नी सिरियल से मिलने आता है।

१३ गूगा में सर्पदंश को अच्छा करने की अद्भुत शक्ति है।

१४ हिन्दू-मुसलमान दोनों पूजते हैं।

१५ भाद्र पद कृष्ण ६ वीं इनकी पूजा का विशेष दिन है

१६ गूगा के पाँच साथी—सीम्ल पंडा, नरसिंह पाँडे, भज्जू चमार, रतन सिंह भंगी और यह रत्न पचपीर कहलाते हैं। किंवदन्ती है कि गूगल से ही इन पाँचों का जन्म हुआ था।

उपरोक्त पंक्तियों में गूगा की कथा की जो रूपरेखा दी गई है उसके आधार पर गूगा के जीवन में दो घटनाएँ पाठक का विशेष-ध्यान आकर्षित करती हैं। एक—गूगा के विवाह की तथा दूसरी, अरजन-सरजन और दिल्लीशाह के साथ युद्ध की। इन घटनाओं को आधार मानकर गूगा विषयक प्रचलित सांगों के साहित्यिक एवं आनुष्ठानिक दोनों रूप मिलते हैं। टेम्पल महोदय ने इस सांग का वास्तविक रूप अपने संग्रह 'दि लीजेंड्स आफ दि पंजाब' के प्रथम भाग के पृष्ठ १२१ पर दिया है। इसका रूप स्वांग का है। पात्र प्रायः भिन्न भिन्न पूर्व परिचय के साथ गये हैं। प्रारम्भ में सरस्वती-स्तवन है —

सारद माता, तू बड़ी। धरत तेरा ध्यान।
किरपा अपनी कीजिए। करो युद्ध का ग्यान।
करो युद्ध का ग्यान, मात मेरी! मन इच्छा वर पाऊँ।
तू है, माता, बुध का दाता, चरनों सीस निवाऊँ।
करो शुद्ध परमारा! आन के नित दिन तुझे मनाऊँ।
कर हिरदे में बास, सांग गूगे का पूरा बनाऊँ।

फिर राजा जवर और रानी बाछल की पुत्र कामना और पुरोहित रत्नाचार्य द्वारा राजा को धैर्य देना आदि बातें आई हैं। फिर गूगा के विवाह की घटना का बड़ा रोमांचकारी वर्णन हुआ है। कामरूप प्रदेश के राजा सजा (संजय, सभा) ने अपनी पुत्री सिरियल का विवाह गूगा के साथ करने से

---

[1] एक गीत में यह आया है कि हरियाली तीज के दिन बाछल ने सिरियल से हठ की और श्रृंगार का कारण ज्ञात किया। गूगा के दर्शन किये परन्तु उस दिन से गूगा रात्रि में नहीं आता। गीत पृष्ठ २२०-२१ (प्रस्तुत निबन्ध)

इनकार कर दिया। गूगा को क्षोभ हुआ। उसने जंगल में जाकर बांसुरी बजाई। सब पशु-पक्षी विमोहित हो गये। वासुकि ने तातिग (तक्षक) को गूगा की सेवा में नियुक्त किया। तातिग ब्राह्मण वेष बनाकर कामरूप देश में गया और सिरियल की पहचान की। फिर सांप बनकर उसे डस लिया। सिरियल का शव जब महल में ले जाया गया तो तातिग सपेरा बनकर वहां जा पहुँचा। उसने राजा के सामने शर्त रखी यदि सिरियल जीवित हो गई तो वह उसकी शादी गूगा से कर देगा। तातिग ने नीम की टहनी लेकर मन्त्र पढ़ते हुए राजकुमारी का विष उतार दिया। राजा सम्भा ने सिरियल का विवाह गूगा के साथ कर दिया।

गूगा की कथा का दूसरा रूप आनुष्ठानिक तत्वों से युक्त है। इसी घटना के पश्चात् उसे जगजीत कर पीरी मिली है। गूगा के मौसेरे भाई—अरजन सरजन ने दिल्ली के बादशाह को बागड़ पर आक्रमण के लिए प्रोत्साहित किया। घमासान युद्ध हुआ। गूगा ने विजय प्राप्त की और अरजन-सरजन दोनों भाइयों के सिर काट लिये। इस घटना से व्यथित होकर माता बाछल ने गूगा को धिक्कारा और कदापि मुँह न दिखाने की आज्ञा दी। गूगा उल्टे पैरों लौट गया और पृथ्वी माता से भू-गर्भ समाधि की प्रार्थना की। धरा से एक अमानुषी वाणी उद्गारित हुई कि हे वीर! भू-गर्भ समाधि तो केवल मुसलमान को ही मिल सकती है, हिंदु को नहीं। यदि तू ऐसा चाहता है तो पहिले मुसलमान बने तदुपरान्त गूगा ने अजमेर जाकर 'रतनहाजी से कलमा सीखा और इस्लाम में दीक्षा ली। फिर मेड़ी[1] (गूगा मेड़ी) में आकर भू लीन हो गया। यही मेड़ी गूगा का तीर्थ स्थान है। हरियाने में गूगा मेड़ी लालदृक्ष के नीचे बनाई जाती है।

कई विद्वानों का मत है कि जिस स्थान पर गूगा ने भू-समाधि ली थी वहां पर पीछे मढ़ी (समाधि) बनी और फिर उस समाधि के आस-पास बसे हुए गांव को ही 'गूगा मेड़ी' कहने लगे। उनका तर्क यह है कि गूगा की पूजा के लिए मंदिर नहीं बनाये जाते, केवल मढ़ियां हैं जिनमें कोई प्रतिमा आदि नहीं होती। मन्डोर ( जोधपुर ) में एक मन्दिर में अवश्य उनकी पाषाण मूर्ति मिली है जिसमें गूगा अपने लीले[2] के ऊपर सवार है और हाथ में माला लिए है।

---

१ मेड़ी अथवा जिसे गूगा—मेड़ी नाम से पुकारते हैं बीकानेर जिले का परगना मोहर का एक गाँव है जो मोहर से पूर्व में आठ-नौ कोस के अन्तर पर है। २ 'लीले घोड़े के असवार गूगा' का चित्रलिपि टाड राजस्थान के पृष्ठ ४४८ पर दी हुई है।

महलों तै सरियल चालदी चल्यावै भौंरा[1] माह,
गूरा मोड़ जगावदी ले मासड़ की ओ',
तम तो उठो पीर निंदावणा तनै के सोवण की नींद,
तेरै सरियायें अम नू खड़े जाणों तोरण उम्या[2] थींद।

× × ×

बोलै सरियल के कहे सुण सासू मेरी बात
क्यू जलमें एकला क्यू जया खोया नूर,
जलमें क्यूणा दो जयो एक दाता एक सूर,
सूरा हो रण में लड़ै दाता करदा दान,
तेरा जामदड़ा क्यू ना मर्‌या हम क्या नै खिहान[3] मरो।

× × ×

बोलै बाछन के कहे सुण सरियल मेरी बात,
मरियो कलम दलिद्री मरियो दातासूर,
मेरा जाया क्यू मरै जिस पै ये दल चाले रे सूम[4]
और ये दल चाये सूम जवी सब्बा की जाइ।

× × ×

बोलै सरियल के कहे सुण सासू मेरी बात,
भगमे कर ल्यो कापड़े करो जोगी का भेष,
दलां बीच कै लीकड़ो थम नै सब करें आदेस,
सुनोरी मेरी सासड़ प्यारी जी।
बोलै सरियल के कहे सुण सास मेरी बात,
पारू ल्यादे कापड़े ल्या पारू हथियार,
छीएला ल्यादे पीड़के[5] मेरे दादसरे की सांग[6],
पति के बदलै मैं जाडू मन्नै कौण कहेगा भार,
सुणो री मेरी मासड़ प्यारी जी।

× × ×

बोलै बाछल के कहे सुण सरियल मेरी बात,
बारण लागे मेंह घणे भरियण लागें ताल,
बाजण लागें पीपले[7] आप कहां चड़ जा,

---

१ धिरक। २ गड़े। ३ हम क्यों शर्मिंदा होती। ४ चढ़ आये।
५. काटी बांध कर। ६ तलवार। ७ तलवार बजना।

ऐसी रास्ते सब्ज की मेरा सूत्या सेर जगा,
सत्ता भिच्छा की जाइ जी।

× × ×

दस्त[1] जोड़ गूगा कहै सुण सरसोंगी क साथ,
पहलाँ अरजाँ मरी सुणो मेरा पदम करो निगार,
पहलाँ करा निगाफ सरी गाहि का धौण सुलाया,
अरजन सुरजन ने किया याद आ दिल्ली म बादशाह भराया,
काइम खाग मद पादा बन दहरर में पाया,
पहिले पैरे बदया पीर मैं धरम-धामाँ पाया,
दूजे पैर बदया पीर मैं धरम राम बुलाया,
तीजे पैरे बदया पीर मैं नरसमया के नगरपै अहार जन्म ले आया,
बारह जुग मैं माया करइ तरष तुम्हारी पाया।

× × ×

गिरी डाकर धैग तकत पै गूगा लिया बुलाया,
सिर पै हाथ दरा दिया दीना पीर बधाय,
सूधीर चीर चार जुगाँ की ल्याया,
दिया तैतीस करोड़ देवता,
माया का पार ना पाया,
अरजन सुरजन का तिरछू काल,
गूगा हाथ सरे से पाया।

× × ×

लग कलेजे बोल जगी निय साथ सनेही,
गिरवर कंपै हाल महल मैं चिटरी रही,
टूट पिलंग क साल पीर की चूड़ी दही,
खबर हुइ जी साथ[2] म असली जागी चार,
दल म कहन[3] पड़ गइ धौंकड़ी कट गइ चार,
जती गोरख का चेला।

× × ×

कहाँ गई वा नार रही देरी थी साम्ना,
क्या पांचू हथियार सहीदी[4] बदलू बाना,
मेरी माता ने बेग बलाद मने करी दूध बकसीस,

---

१ दस्त, हाथ। २ साथी। ३ कमी। ४. असली, वास्तविक शहीदी (पतिपद का भेप)।

दुधमुत के मेले हुए सभै पीली धारवतीस,
जती भिक्षा की नाई ।

× × ×

बोले सरियल के कहे सुण सासू मेरी बात,
मत मारी मोरी गई सुत्या दिया जगाय,
खूटी तै खाड़ा पड़्या चल्लै पै चढ़ी कमान,
जागतड़ा रोसन हुया उठा मनाकै रात[1],
रथ चढत बैरी मुड़त मरे जागे थी बलवत,
सुणो मेरी सासूसड़ प्यारी ।

× × ×

चदन चौकी बिछा दई जलझारी धरी हजूर,
परी असर[2] तै उतरी सत्तर उतरी हूर,
परिया नै मटणा मल्या हूर चालावै नूर,
सरियल करती आरता जिसके रूप के लगे जहूर,
जती भिक्षा की जाइ जी ।

× × ×

बोले बाछल के कहे सुण छोली के जाम,
तू गूगा दो जण्ये तीजा ना माइ जाया बीर,
जै थावै गूगे नै मरवाया कै मनै मतए दिखइये मुह,
जै थ्यावै जिवाय कै तेरे दूधां मैं परवालूंगी पांय,
सुणो छोली के जाये ।

× × ×

बोले घोड़ा के कहे सुण माता मेरी बात,
एक मेरी टांग टूट जा मैं पिरू दला के मांह,
दूजी टांग मेरी टूटणा पूना[3] मैं पून सया,
तीजी टांग मेरी टूटणा मैं लेवलू गिगन के मांह,
चौथी टांग मेरी टूट जा फेरए कुछ न पार बसा,
सुणो मेरी माता प्यारा ।

× × ×

जहार चला रणरोल पौस के छा कै जदा[4],
गूगा मारे महल की चौक नगर नै दे परकम्मा[5],

---

१ भगवान को मनाकर । २ आसमान । ३ पवन । ४ ताजा ।
५ परिक्रमा ।

आउगा रणजीत के तेरे मात मरगा था,
सुणो मेरे वाला भाणजा ।

× × ×

बोले बाला के कहे सुण मामा मेरी बात,
गाम गरे की राड़ म बोहत मरद मरता,
उन्ने बड़ाई के मिले जो लिये काल नें रता,
मैं मरज्या बादसाह की फौज म नाम उमर होजा,
जती गोरख के चेला ।

× × ×

बोले बादसाह वे कहे सुण चोडो[1] मेरी बात
ये पाच नर[2] कौण सें बलरो रस्ता दियो बात,
कद दल म गेरे ना मरज्या,
सुणो रे मेरे दल के जोड़ा ।

बाता

इतने दलां के बाच खड़्या बूझे हलकारा,
के सोनै सम्भुवा बीच बागड़ दल चरग्या सारा,
तेरा खले दिल्ली तखत कहावै मग्न हमारा,
सुनो दिल्ली का सूबा ।

बाता

बल्लू लीनी खुरासी थाम की मन रहा गरभा[3],
सीता एड लगावदा चला शाहर पे जा,
गूगा पान सै द दे रोकदी तरी मिलणी दूह करवा,
जती गोरख का चेला ।

× × ×

मिलणी दूह करवा सने बदमाह दूह हरवा,
सुणो गोरख का चेला ।

× × ×

चेला गोरखनाथ का माथा लिया चढ़ाय,
नौ कुड़का[4] का कोरड़ा गूगोलीनें हाथ उठाय,
सड़सड़ मारे कोरड़े बल्लू बाहर[5] उय बरड़ाय,

---

1 चरजन, मरजन । २ आदमी । ३ गर्व । ४ खड़ । ५ सुखदायक ।

थाले करियाँ बल्ल[1] मरद नै तेग उठाइ,
घावक जड़े तुरग उडै जणु बाज हवाइ,
धूद पड्या दल बीच जला जु पाट्री काइ,
जा मार्या सुलतान तेग मस्तक में बाही।
× × ×
इकला दल वाला लड़ै दिहरी घरैन कोय,
कोय बदला ले सुलतान का मेरे दला म होय।
× × ×
घरजन उठ्या हथकै झुक् कै करी सलाम,
नौ कोटी दल मारवाड़ में वाल्ला सै सरनाम,
इसके सिर का एक सै भ्याणी में चेत्तमान,
भ्याणी म चेत्तुभान सुणो दिल्ली का सूबा।
× × ×
चेत्त् भील[2] भियाणी का धणा आट्टू चेत्त् भान,
एकला दल वाला लड़ै मेरा मार लियूया सुल्तान,
सिर वाल्ले का ल्याय दे तेरा भुल्लू नहीं इसान।
सुणो भ्याणा[3] का सूबा।
× × ×
चढ़िया चेत्तमान म्यान तै सुगुम्न ल्याया,
मोहि[4] दिल्ली ढाल तयल धोड़ा चिल्काया,[5]
रतिनै[6] मानी कोप[7] हक्या वाल्ले पै भाया,
घावै कैसी बीजली बहगी एक् सात,
महिपूर[8] कड़कड़ भौ पड़े मुगिण रहगे हाथ,
दोनुआं की टूट गइ तरवार ल्यान पनमसर सेती।
× × ×

याता

याला आयव देख जयी गूगा सुणमाये,
परोपत साह के दल में बाबा पाग मदूलक आये,
यो सैयद[9] का पादसाह मै अगड़ीर[10] बोहाया,
× × ×

---

१ त्यौरी चढ़ाना। २ 'भील'—'पान्ना' का रहनेवाला। ३ भिवानी शहर। ४ बगल में। ५. भगाया। ६ वनिक मा। ७ छिपटी। ८ तलवार। ६ इन्द्रप्रस्थ, दिल्ली। १० श्रेष्ट।

वार्ता

घार ओड़ चौकी चढ़ी अरजन चढ़े ललकार,
भतीजा चढ्या द्रुतवार खाँ ले नंगी तलवार,
थम तो चेत्तो जाहर औलिया तेरे पुहचे दावेदार,
जवो गोरख का चेला ।

× × ×

थम मेरे मौसेर मेरे पै क्यूं कोप आये,
ले मद स्याइ दल जाणु मिलण्यो को आये,
मारणा छोड़ू नहीं मेरै ओड़ पास वरत भार,
हुकम नहीं गरु पीर का थम पहला करल्यो वार ।

× × ×

ले नौटकी[1] हाथ गोद[2] अरजन ललकारे,
मस्तक सांधे तीर तग तानी[3] कैमारे,
नाहीं लहू की बूंद दूध पे छुटे फुवारे,
दूनी सही सलेम तें[4] कर्‌या सुरजन नै वार,
पाँच तीर सौ गन भखे दीने गिगन चढ़ा,
गोरख ने काटे करतूतें गूगा लिया बचाय
ध्यान परमेसर सेती ।

× × ×

चली भरे अहकार ध्यान तें सीरया खाड़ा,
ओड़े दिये गिरदाय भाऊन्[4] टलग्या दाड़ा,[6]
ओड़े वीर घकन के सग रहे थारे दांदी[7] चमरे मेरा,
मेरा तो चारा नहीं है ऊपर के क सरन,
गर मरघर म नाता नहीं गये छाड़ मस्तान,[8]
तिस जल के प्यासे फिरे व पुहचे मुल्तान ।
ध्यान परमेसर सेती ।

वार्ता

जीला उचाणा[1] दण्ड जयी भदसारोस्याए,
हर्सी दाने हुआ सभी उमराव दुराय,
गूगा अपणे दल में एकला जा करी निसानादेए ।

---

१ हथियार विशेष । २ अरजन-सरजन का गोत है । ३ गूगे का घोड़ा । ४ सलाम करके । ५. दिमाग ठंडा हो गया । ६ गुमान ■ दाँतों में । ८ ध्यान । ६. शादी ।

सुरत तोड़ो सूर का कारतूस बिन टोपी गेरी ।
जहाँ हिन्दू बैठा मुसलमान काया पड़गी थर्री ।
जुल्म कर्या अंगरेज नै क्या इक रंग फेरी ॥
मस्तक लो कलमा का मेटणिया नाहीं ।
झांसी के नवाब नै घर गजब सुणाई ॥
तू सुणिये हिन्द के बादशाह अंगरेज इलाही ।
थाके हिन्दुस्थान में बनी बुरी ठगाई ॥
मरा सिर काट्टें दस जोड़ के कोई सूप सिपाही ।
सुण कै नित अंगरेज के धमला लग जाइ ॥
यो गदबद[1] गदबन्दरी कौन दो सूली[2] खाइ ।
सिया पकड़िजया जल्लाद नै कोई बाल्ला नाहीं ॥

अब राव किशन गोपाल का रोष आया । उसने अंगरेज नीति की निन्दा की । यही दण्ड विधान हुआ । विद्रोह का ज्वालामुखी धधक उठा —

बोला किशन गोपाल राव कर[3] दोनूं जोड़ ।
सुणिये हिन्द के बादशाह अंगरेज चमोड़ ॥
तू जाता रहा जमीन तै आया तेरा ओड़[4] ।
बिना गुनाह सरकार नै दी सूली तोड़ ॥
सुणकै नव अंगरेज के मन उगी कठोर ।
यो गदबद गदबद करी बीच मे सूली तोड़ ॥
हुकम लिया था हिन्द के बादशाह कर चपला जोर ।

रोष प्रकम्पित होकर राव किशन गोपाल ने कहा —

कहता किशन गोपालराव घर गजब सुणाई ।
सुणिये हिन्द के बादशाह अंगरेज इलाई ॥
तैं थाके हिन्दुस्थान बड़ी बुरी ठगाई ।
घणा सोही मस्तक भवानी दाह ॥
मरत मन्त में मरत पर मार कर लिया रिझाट ।
कल दिल्ली का पकड़्या बादशाह जह[5] का येरा बरा[6] नाहें ॥
आन धरा मन्डा फरके दीन पै बड़ा सुधरा[7] स्याह[8] ।
धमका भर जमां लइ थी कलकत्ता माह[9] ॥

---

१ गड़बड़ पथ म् आन्दोलन वक्तव्य । २ फांसी । ३ हाथ । ४ अंत, समाप्ति । ५ जिसका । ६ प्यारा । ७ सुन्दर । ८ था । ९ मध्य ।

हाथ जोड़ मन्का[1] कहैं जनाब करारा।
तू रेवाड़ी का राव जी धन म्हारा प्यारा॥
राव जी इब क हेलै[2] बक्स[3] द जीव हमारा।
हम ना तुड़वावैं कारतूस कहया हमारा।
चौथाई दिल्ली करो राज, बण माइ म्हारा॥
उन घो किशन गोपाल नै सया दुधारा।
मारै भटकया लाट कै धड़ तै सिर न्यारा॥
चालण लागी मिसरी[4] तरवार कटारा।
उल्टा हट हट करै साहब लाग्यौं[5] वर सारा॥
रण बिरण धरथरी[6] कस्कों[7] की बाड़।
जिनका धड़ परतै सिरनू पड़ै फड़ पड़ै धनारा॥
कोठी में मारा साहब लोग इकसर सारा।
एक काणा[8] गया भाग दे निजर हुसारा॥
गगा की नाली बड़ गया देक फटकारा।
गगा की धरे ध्यान रख जीव हमारा॥

राव कृष्ण गोपाल मेरठ से दिल्ली आया और फिर झज्जर के नवाब से भेंट लेकर रेवाड़ी पहुँचा। वहा युद्ध की तैयारी की और नसीबपुर का इतिहास-प्रसिद्ध मोर्चा जीता। इस मोर्चे पर फिर भगोड़ा जनरल टिमलो मिला और उसकी अच्छी खबर ली —

कहता किसन गोपाल राव धर गल्ल सुनाई।
चालो डोसी[9] म्हाय नै सोमोती आई॥
यो डोसी काम्हाण सै कतल लड़ाई।
जड़ मै प्यारा घर जगी घर अपणे जाई॥
जड़ ने प्यारा किशनगोपाल राव लो तेग उठाई।
मरदां खातर जग मण्ड्या ना खदै लुगाई॥
रुप जाओगे रणखेत में है इचरज नाही।
करो चढ़ाई जग जनमी[10] बारबार जनेगी नाहीं॥

---

१ माटकिन सीनियर अंगरेज आफिसर। २ इस बार। ३ क्षमा करदे। ४ राव कृष्ण गोपाल की तलवार का नाम। ५ शस्त्र विशेष। ६ धरती, भूमि ७ शव, लाशों की बाड़ ( समूह ) लग गइ। ८ नेत्र विहीन टिमलो। ९ नारनौल के समीप एक पहाड़। १० जन्म प्रदात्री माता।

राव नै गैलहीं[1] घोड़ा दे दिया जोहड़ के माही ।
साहब गोता खाके देखता दिया सीस उड़ाई ॥

टिमले साहब को यम का अतिथि बनाकर राव वापिस रणखेत में पहुँचा और अपने साथियों को युद्ध धर्म का उपदेश दिया —

बोला किसन गोपाल राव भाइ रामलाल[2] ।
बोदा[3] न मत मारियो है जीव अजाल ॥
बोदा लड़े चून के कारनै करैं निमक हलाल ।
तफलो[4] टोपीवान नै जिन बैठे लाल ॥
मेरा जन मारा पातक कटै कटै जीव अजाल ।
रोवैं विलायत मैंम लोग मारै कैलाप ॥

अत में राव ने अपने पक्ष के वीरों को प्रोत्साहित किया —

सम सिर की साग बगालो छाता की ढाल ।
हिया करलो वज्जर का देह करो दिवाल[5] ।
ब्याज झगड़ा मडग्या दीन पै चौदा[6] की साल ॥

× × ×

इस प्रकार के अनेक वीर-रागों को सारगी की सरस तान के साथ हरियाने के जोगी गाते आये हैं । परन्तु खेद के साथ कहना पड़ता है कि आधुनिकता के प्रभाव से यह अमूल्य निधि समाप्त होती जा रही है । जहा पहले सारगी की मधुर मादक तान थी वहा अब फिल्मी गीतों का आकर्षण है । ऐसे रागों का भविष्य अधकारमय है । अत समय रहते इस अनमोल निधि की रक्षा कर लेना आवश्यक है ।

## इ हरियानी लोक-गीतों में साहित्यिक तत्व

लोक गीत अनिश्चित तिथि की देन है । इनकी प्रवाहिता घर के भीतर और बाहर सदैव से रही है । प्रकृति-पुत्री शकुन्तला की सखियों ने इन्हें गाया, सीता की सहेलियों के पिक कठों से इनकी मधुरिमा प्रसरित हुई । चित्तौड़ की पद्मिनी के वीर चरित को इन्होंने सवारा और चन्द्रावल के सतीत्व की कथा इनका अग बनी । इसी दीर्घ परपरा से ये गीत आज की कुलवधू के कण्ठहार बने हैं । उसने भी सभी मागलिक अवसरों पर, झूले पर, दुलियारे के साथ,

---

१ साथ ही । २ राव का लघु भ्राता । ३ निबल । ४ देखलो, छांट लो । ५. दीवार, भीत । ६ सवत् १६१४ में युद्ध हुआ था ।

में रस ही लोक गीतों का प्राण है। ये गीत जिगर की उपज है जो हृदय की वाणी में मुखरित हुए हैं। यदि इन्हें हृदय का शब्दमय चित्र कहा जाये तो अत्युक्ति न होगी। ये तो हृदय की शहनाइयां हैं जो भावना के द्वार पर बजती हैं। फिर भला इनमें नीरसता के लिए स्थान कहां? इन गीतों में साहित्य में उपलब्ध प्रायः सभी रस मिल जायेंगे। काव्य क्षेत्र का ख्यातिप्राप्त रस, करुण लोक-गीतों में अपनी समस्त प्रांजलता के साथ विद्यमान है। रसराज शृंगार के दोनों पक्षों का—संयोग और वियोग का—बड़ा सरस वर्णन इनमें आया है। वीर और हास्य की चर्चा इनका बराबर विषय बनी है। वृद्ध-वृद्धाओं ने और साधु-संतों के लोक-गीत शांत रस की शीतल छाया में पल रहे हैं। अन्य रसों के उदाहरण भी खोजे जा सकते हैं।

जैसा हम ऊपर कह आये हैं लोक-गीतों में अलंकार प्रदर्शन के प्रति आग्रह नहीं है। परंतु उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, अनुप्रास, श्लेषादि अनेक अलंकार स्वतः आ गये हैं। इन गीतों में उपमा अलंकार बड़े अनूठेपन को लेकर आया है। इसकी विशेषता यह है कि इसके उपमान सर्वत्र लोक से बटोरे हुए हैं। कहीं भी कृत्रिमता नहीं आ पाई है। जहां तक सरसता एवं मधुरता का संबंध है वह तो इनमें इस प्रकार व्याप्त है जैसे तिलों में तेल अथवा दूध में मक्खन। परंतु सर्वोपरि विशेषता जो इन्हें इतर साहित्य के ऊपर उठा देती है वह है इनकी प्रभावोत्पादकता एवं स्वाभाविकता। लोक गीत आद्योपांत स्वाभाविकता से ओत-प्रोत होते हैं। इनमें केवल आश्चर्य तत्व को जाग्रत करने वाले ऊहात्मक कृत्रिम वर्णन नहीं मिलते। इनमें एक अनुभव भरा होता है जो पाठक एवं श्रोता पर अपना सहज प्रभाव छोड़े बिना नहीं रहता। दिन प्रतिदिन घर की मुंडेर पर बैठकर कांव कांव करने वाले कौआ से किसी दुःखिता बाला का संदेश भिजवाना बड़ा स्वाभाविक है—

उड़ आरे कागा ले जा रे तागा जा दो तो जइये मेरा बाप कै।

× × ×

भुरट बुहारू रे कागा इस रोऊं रोऊं रे नम्वा तेरा जीवनै॥

अर्थात्—ऐ भाई कौआ मेरे तागा (धागा और तार) को ले जाकर मेरे पिता को पहुँचा दीजिए कि मैं इस बागड़ देश में भुरट घास को बुहारती हूँ और रोती हूँ। कौआ की इसी संदेश-वाहकता के आश्रय पर लोक में एक विश्वास प्रचलित है कि कौआ के लगातार बोलने से किसी अतिथि के आगमन की आशा होती है। फिर अतिथि की सूचना लाने वाले को ही संदेशवाहक बनाना एक सस्ता एवं स्वाभाविक उपाय मात्र है।

हरियानी गीतों में वन्ध्या के मनोभावों का स्वाभाविक चित्रण भी हुआ है। केवल एक पुत्ररत्न के अभाव में वन्ध्या को क्या कुछ नहीं सहना पड़ता, उसे घर मानसिक वेदना अनुभव होती है। संतान के बिना उसका समाज में आदर नहीं होता। सब उसे दुर्मंग समझते हैं। इसी बात का वर्णन एक गीत में हुआ —

रहो रहो बांझड़ली दूर रहियो,
तेरी ए तेरी छायां मैं म्हारे पञ्चमरै।
रहो रहो पूतड़ी गरब मन बोल,
हम हां ए हम आई मनीआं मांगली।
मर ए भतीआ तेरी माए मरुगी,
तेरे ए तेरे हिवड़े बांझड़ ही बने।
× × ×
थन्नो म्हारा राजीड़ा जी महलां मैं चाली,
जे कोइ जी अ कोइ बालक पड़ै आंगणो जी।
बोडी ए थम मूरख गमार।
बिन जाया कैसे पड़ै आंगणी जी।
छोप्या पोत्या बामड़ली कै सोभै,
ना कोइ आ ना कोइ बालक खेलै आंगणे जी।

बांझ के हृदय की बात को वह स्वयं ही जानती है। 'बामन हिवड़े दौंवलो' अर्थात् वन्ध्या के हृदय में दावानल धधकती है बड़ा ही स्वाभाविक अभिव्यक्ति है।

ईर्ष्या एक मनोविकार है, परन्तु 'सौतियाडाह' अत्यन्त स्वाभाविक है। जिस प्राणनाथ के ऊपर स्त्री का सृष्टि-चक्र चलता है यदि उस पर किसी अन्य का अधिकार हो जाये तो मन में कालुष्य का आना स्वाभाविक ही है। हरियाना कुलवधू तो प्राण देकर भी अपनी सौक नहीं सहेगी —

थरजे ब्याहवैगा सौंक दूसरी हैं उसमें बड़ जांगी।
बनै सी भरतार समझ्या सिरोढा कर जांगी॥

अर्थात् मैं मरकर और भूतनी बनकर सौक में प्रवेश कर जाऊंगी और उसे मार डालूंगी। बात बड़ी ही सजीव और स्वाभाविक है।

हरियानी लोक गीतों में सत्यता एवं स्वाभाविकता तो कूट-कूटकर भरी हुई है। बालक की निरीहता एवं गो द भोलेपन से युक्त ये गीत निश्छल हृदय की निश्छल कहानियां हैं।

हरियानी लोक गीतों में अनेक आलम्बनों एव प्रतीकों का भी बड़ी भव्यता के साथ प्रयोग हुआ है। बहुत से फूल, फल व पक्षी आदि प्रतीक रूप में आये हैं। एक विवाह गीत मे अस्फुटयौवना नायिका के कच्चे कौमार्य के लिए कच्ची-कली प्रतीक रूप में प्रयुक्त हुई है —

> हरियाला बन्ना काची कली मत तोड़िए माली को देगो गालिया।
> सहजादा बन्ना पाकण दे रसहोय दे नवाद्यूगी डालिया॥

इस प्रकार अनेक उदाहरण खोजे जा सकते हैं। एक गीत म बिल्ली का धृष्ट रसिक का प्रतीक बनाया गया है। साहित्य में भ्रमर रसलम्पटता के लिए कुख्यात है। एक पूर्ण योवना नायिका अपने यौवन भार को सभालने में असमर्थ है। वह अपने अन्तस् की बात को प्रतीक प्रयोग द्वारा कह गई है —

> बाबल ! यों जोबन दिन चार का, बाजीगर का खेल।
> बाबल ! छींके धरू तो ढे पड़े, तले धरू तो बिल्लैया खाय॥

(अर्थात्) पिता जी यह यौवन अस्थायी है, दो चार दिन का है। यदि में इसे छींके पर धरती हू तो गिरने का भय है और अगर तले भूमि पर धरू तो बिल्ली (धृष्ट रसिक) खा जायेंगे। कैसी निष्कपट विवेचना है ? प्रतीक प्रयोग में लोक रुचि बाजी ले गये हैं।

कहीं-कहीं श्लेष अलकार भी लोक गीतों में आया है। प० लखमीचद ने "सागीत पद्मावत" में रणधीर के पद्मावती के महल की ओर चलते समय एक रागनी म बड़ा सुदर रूपक बधा है जिसमें श्लेष की सहायता से आध्यात्मिक अथवा परोक्ष अर्थ की बड़ी मार्मिक अभिव्यक्ति हुई है —

> चन्द्रदत्त की आज्ञा लेके फिर भगवान् मनाया।
> चाल पड़ा रणधीर रात ने कर काबू म काया।
> खड़े चुपचाप कोई सा ना इधर उधर हिले था।
> पाच खड़े दरघाट पाच का दौराही दूर चलै था।
> पद्मावत के महलो उपर अद्भुत नूर ढलै था।
> नौ नाड़ी और दस दरवाजे ज्ञान का दीप जलै था।
> कारी मार्क पद्मावत क पड़े रूप की छाया॥

जायसी ने जैसे पद्मावती का परमेश्वर का रूप माना है वैसे ही लोक-गायक ने भी पद्मावती का अलौकिकता के आवरण में छिपाया है। उसकी प्राप्ति ज्ञान दीप प्रज्वलित किये बिना असमर्थ है। पाच ज्ञानेन्द्रियाँ एव पाच

शुभ शकुन माना जाता है। अनाज व मिष्टान लाते हुए पुरुष मिलें तो भी शुभ शकुन होता है।

कौआ, मृग, सर्प और गरुड़ का शुभ शकुनकारी बतलाया गया है। परिस्थिति की विशेषता अनिवार्य है। एक दोहे में जनता के सगुन इस प्रकार कहे गये हैं —

> कागा मिरगा दाहिने बाए विसियर हो।
> गई सम्पत्ति बहावड़े जो गरुड़ सामने हो॥

कौआ और हिरन दक्षिणाग हों, विषधर सर्प वामाग हो, नीलकंठ (गरुड़) सम्मुख हो तो नष्ट हुआ धन भी मिल जाये। एक स्थान पर जमाता की मृत्यु के कारण भी अपशकुन ही कहे गये हैं —

> जब तो घर तैं छीकदया गभरू सेर जुआन।
> हो गया सौण कुसौण गभरू सेर जुआन॥
> बाम्मैं बोल्ली कोतरी, दहयौ बोल्या काग।

यहां कोतरी एक पक्षी विशेष का बाँई ओर बोलना और कौवे का दाईं ओर बोलना शुभ नहीं माना गया है।

एक अन्य स्थान पर रोहिताश्व कुमार के पुष्पचयन से सबधित गीत में अनेक अपशकुन गिनाये गये हैं —

> ठाइ डालदी हाथ कवर नै जिब हिरदा सा हाला,
> होगे सोन कसोन कवर के जिब फूल तोड़ने चाला।
> रीती दोघड़ लिए खड़ी थी पाच सात पनिहारी,
> आगे सी नै मिला बाणिया दे रहा खड़ी बुहारी,
> दरवाजे सगीन चढ़ाए देखे खड़े सिकारी,
> जान गया रोहतास कवर हुई बात गजब की भारी,
> दो साधू आपस में लड़ते देखा ढग निराला।
> सास बहू का जूत बाज रहा देखे खड़ी सहेली,
> छोड़े सात हीजड़े नाचैं पाते खूब हथेली,
> आरा काना तात खवे कै मिला बावना तेली,
> सुनमरा आन कोतरी बोल्ली सिर करदाई खेली,
> काढ दात फिरै करयारी गल चमड़े की माला।
> एक बालक की लाश पास रोवै सिर पीट लुगाई,
> तीन ब्राह्मन नगे पैरां सरप काट गया राही,

खोले केस उघाड़े सिर इक विधवा नजर में आई,
बिना खता मानस नै पकड़े जां से चार सिपाही,
हवालात की फाटक खुल रही सदर का यद ताला।
इस हमनी की नोट भूल गइ सब हेरा फेरी नै,
चरी उठ की ओट मिलो रहा दाव स्यार कहरी नै,
आया नेवर फड़क रह्या था ग्वतरा आन मरी नै,
चिड़गी चलती मुश्किल मै दिया चक्कर काल बैरी नै,
धर्म पाप की हार जीत नै पाप जीत गया पाला।
रहा काटदे जोड़ एक विरराल रूप का हाली,
हिरन लकड़गे आगे कै ओट्टे पै बैठा माली,
छोट्ट बड़े ऊंचे निच्चे पौंदे काटें माली,
शर्मा जी गये बाग बीच पकड़ी कन्नेर की डाली,
लड़का चाहये था फूल तोड़ला निर्भय छप्पा वाला,
होग सौन कमीन कवर के निय फूल तोड़ने वाला॥

रात्रि में काक और दिन म श्रृगाल का बोलना भावी अहित का सूचक माना जाता है। रात्रि में तारों का टूटना मृत्युसूचक माना जाता है। टूटता तारा यदि दीख जाय तो देखनेवाला उसकी ओर थूक देता है जिससे दोष निवृत्ति हो जाती है।

सगाइ अथवा लगन लाने वाले नाइ ब्राह्मण को नमकीन वस्तु अचार आदि नहीं खिलाइ जाती। विश्वास है कि ऐसा करने से सम्बन्ध में मिठास नहीं रहती, उल्टे कड़ुवाहट आ जाती है। विवाह में जो गोरवा[1] पूजन होता है उसमें विश्वास है कि यदि वर वरनी गोरवे की मिट्टी भंडार में रख दें तो भंडार गारवे की भांति भरा रहता है, कमी नहीं आती।

अशुभ संख्या शुभ मानी जाती है किन्तु तीन और तेरह अशुभ। इनका सम्बन्ध मृत्यु के पीछे अशुभ दिनों से है। इस प्रकार तीन तेरह अथवा तेरह तीन व्यर्थ के अर्थ में प्रयोग किया जाता है। तीन को यहाँ तक बचाया जाता है कि यदि एक पुरुष जिसके दो पत्नियां हैं वह तीसरी शादी करना चाहता है तो पहिले उसे किसी वृक्ष से शादी करना होती है और फिर स्त्री से, जो इस प्रकार चौथी हो जाती है। पांच की संख्या सबसे शुभ मानी जाती है, सात की उससे कम। ब्राह्मण को दक्षिणा देते समय सवा सेर, अढाई सेर, पाँच सेर अथवा साढे सात सेर अनाज दिया जाता है या इन्हीं संख्या में रुपये।

---

दक्षिण को यम दिशा कहा जाता है जहाँ पर मृतात्माएँ निवास करती हैं। अत चूल्हे का मुँह दक्षिण को नही बनाया जाता, सोनेवाला दक्षिण को पैर करके नहीं सोता। मृत व्यक्तियों के पैर अवश्य ही दक्षिण की ओर कर दिये जाते हैं।

छींक का आना शुभ माना जाता है। छींकने वाला अभी नहीं मरेगा, यह विश्वास माना जाता है। जब एक व्यक्ति को छींक आती है तो उसके हितैषी प्रसन्न होते हैं और कहते हैं 'शतजीव' अथवा 'छत्रपति'। 'चकपदी (छत्रपति) एक देवी मानी जाता है जो ब्रह्मा जी के छींकने पर मक्खी के रूप म उत्पन्न हुई थी। छींकते समय उसी का नाम लिया जाता है।

बच्चों के नाम को प्राय अधिक प्रसिद्ध नहीं किया जाता। पिता अपने बच्चों का कई वर्षों तक तो नाम भी नहीं लेते। उनके यथार्थ नाम को छोड़कर 'बूला' 'बूजी' कहते हैं। जन्मपत्री के नाम का प्राय नहीं लेते।

एक ग्रामीण अपने दूसरे साथी का तिल का तेल अथवा प्रदत्त तिल को उपयोग में नहीं लाता। उसे विश्वास है कि यदि वह इनका भक्षण करेगा तो प्रदाता की भविष्य जन्म में दासता करनी पड़ेगी। इस विश्वास के आधार पर एक उक्ति प्रचलित है "के मन्ने तिरे काले तिल चाब राखे सैं ?" काले तिलों की दासता एव कृतघ्नता अधिक होती है।

एक बनिया सर्वप्रथम (बोहनी के समय) उधार नहीं देता। उसका विश्वास है कि यदि बोहनी उधार से होती है तो दिन भर उधार ही चलेगा।

पति-पत्नी परस्पर एक दूसरे का नाम से नहीं पुकारते। सस्कृत के नीतिकार ने भी एक स्थान पर इसी प्रकार के विश्वासमूलक शब्द कहे हैं —

आत्मनामगुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च।
श्रेयस्कामो न गृह्णीयाज्जेष्ठापत्यकलत्रयो ॥

विश्वास है कि अपना, गुरु का, अतिकृपण, जेठी सतान और पत्नी का नाम लेने से श्रेयस् की हानि होती है। एक हिदू से गाय का वध हो जाने पर गोघातक गोपुच्छ को एक छड़ी में बाध उसे ऊँचा उठाकर गगा स्नान के लिए जाता है। गगा पर प्रभूत धन व्यय करके उस दोष से मुक्त होता है।

वृहस्पतिवार को काजल अथवा सुर्मा नहीं आजा जाता। विश्वास है कि एक वृहस्पति अधी आती है। यदि उस वृहस्पतिवार को काजल आजली जायेगी तो लगाने वाले की आखें अधी हो जायेगी।

धरती पर या भित्ति पर औंगियां[1] बनाते हैं। यदि वे लकीरें दो से विभाजित हो जायें तो कार्य सिद्धि की आशा होती है अन्यथा नहीं। यह भी एक विश्वास है।

विश्वास है कि 'हिचकी' जब आती है तो कोई प्रियजन याद करता है। बारी-बारी से प्रियजनों का नाम लेते जाते हैं, जिस नाम लेने से हिक्का बन्द हो जाये वही स्मरण करता है—ऐसा माना जाता है।

ऐसा विश्वास है कि यदि हथेली खुजाती है' तो धन प्राप्ति की आशा की जाती है और 'पैर खुजाता है' तो यात्रा करनी पड़ती है। पुरुष का दाईं आंख फड़कना शुभ माना जाता है और स्त्री का बाईं आंख का फड़कना श्रेष्ठ होता है।

इनके अतिरिक्त हरियाना में अन्य अनेक विश्वास प्रचलित हैं जिनके मूल्य पर विचार करना भी यहां अप्रासंगिक न होगा। संसार की सभ्य असभ्य जातियों में विश्वास प्रचुर मात्रा में प्रचलित मिलते हैं। उनका अपना मूल्य है। श्रीमती बर्न ने ठीक कहा है कि हल या गाड़ी की आकृति का उतना महत्व नहीं जितना महत्व उन क्रियाओं एवं मन्त्रोच्चारणों का है जो हलवाहक (हाली) गाड़ीवान अथवा चरसिया कार्य के प्रारम्भ में प्रयोग में लाता है। भाषा चाहे अस्पष्ट एवं असंस्कृत क्यों न हो परन्तु उसकी आस्था में जो पावनता है एवं आत्मा की जो साक्षात्कारिता है, उसका मूल्य अवश्य है जो लौकिक पदार्थों के रूप में नहीं आंका जा सकता।

कर्म, ज्ञान और भक्ति की त्रिवेणी से होकर धर्मनद बहता है। इनमें भक्ति ही प्रेरक शक्ति है। धार्मिक पुरुष इसी भक्ति को लेकर ज्ञान और कर्म में प्रवेश करता है और धर्मपद की प्राप्ति करता है। ये मूढ़ विश्वास, जन मन भक्तितत्व को विकृत करनेवाले कहे जाते हैं परन्तु इनमें श्रद्धा का वह अंश रहता है जिसका मूल्य अन्यून है। मूढ़ विश्वास जन्त्र-तन्त्र के द्वारा जब भी धर्म की हानि और ग्लानि हुई है, वह अंधविश्वास एवं जन्त्र-तन्त्र के कारण नहीं अपितु इसके विकृत प्रचार व प्रयोग के कारण हुई है। पूर्वजन्म के कल्मष को दूर करने में टोने टोटकों से जो काम लिया जाता है उसके अन्तर्गत भी श्रद्धा की एक क्षीण रेखा निहित रहती है। वही श्रद्धा सदुपयोग के बल पर धर्म प्राप्ति का कारण बन सकती है।

३ जन्त्रमन्त्र और टोने टोटके

हरियाना प्रदेश में विविध प्रकृति के जन्त्र-तन्त्र मन्त्र, जादू, टोने टोटके

---

1 सीधी खड़ी लकीरें काढ़ना।

प्रचलित मिलते हैं। लोक जीवन म इनकी मा यता दो रूपों में मानी जाती है — एक, हित कामना के लिए, दूसरे, अहित कामना के लिए, वैर आदि उतारने के लिए।

आख दुखने पर 'चोन' उतारने आदि के नाना प्रकार के टोटके किये जाते हैं। बरी के सात पत्ते और सात आटे की गोलिया सींक से बींधकर आखों के सामने सात बार उतारी जाती है। फिर इन्हें छप्पर में टाक दिया जाता है। इस टोटके से आख की सुरखी दूर हो जाती है। आख में फुला पड़ जाने पर तो और भी कई प्रकार के टोने किये जाते हैं।

गाव में बहुत से रोग जन्त्र या टोने से दूर कर दिये जाते हैं। कई नीची जातियों के पुरुष इस प्रकार के टोने जानते हैं। कई प्रकार के ज्वरों के ऊपर जब भेषज् असफल हो जाती है तब ये जन्त्र (टोने) किये जाते हैं।

कई तालाबों म स्नान मात्र से सर्पदंशन का विष उतर जाता है। ऐसा एक तालाब 'गोराला कला' में है जिसम हरिदास पुण्यात्मा का प्रभाव बताया जाता है। छारा के तालाब म स्नान करने से पीलिया रोग दूर हो जाता है। कुत्ता का काटा 'लडराली' के तालाब की मिट्टी लगाने से ठीक हो जाता है। इस प्रदेश में ऐसे असख्य जन्त्र या टोने (Charms) पाये जाते हैं, जिनके प्रयोग से प्राचीन पुरुष अनेक बीमारिया दूर कर लेते कहे जाते हैं।

अंधविश्वासा की भाति जन्त्रमन्त्र, टोने टोटके भी बहु यापी हैं। इनके सास्कृतिक मूल्य की परख भी की जा सकती है। जन्त्र मन्त्र, टोने टोटके जिनका वणन ऊपर हुआ है, सभ्यता के दृष्टिकोण से भले ही जगलीपन से युक्त हों, पर तु आप तनिक उस पृष्ठभूमि में प्रवेश कीजिए जो छोटे से छोटे विश्वास में सनिहित है। आपको एक ही तत्व दिखाई देगा—वह तत्व है अनन्य श्रद्धा। यही वह तत्व है जो मानव को साधारण भावभूमि से ऊपर उठाकर आनन्द की मधुमती भूमिका में प्रवेश कराता है। अत गभीरता से विचार करें तो ये ही वे तत्व हैं जो सस्कृति का पचाग हैं।

सस्कृति आत्मा की पुकार है। सस्कृति का रूप आत्मा का रूप है। विश्वास इसके अभिन्न अंग हैं। श्रद्धा, आस्था एव विश्वास में अद्भुत शक्ति है। इन्हीं में सस्कृति का प्रतिबिम्ब दिखाई पड़ता है। अत किसी देश की सस्कृति का परख के लिए तद्देशीय प्रचलित प्रथाएँ, रीतियां, अंध विश्वास, जन्त्र और टोने टोटकों का सम्यग् ज्ञान परमावश्यक है।

## ॥ हरियानी समाज

हरियाना समाज के विषय म जब विचार करते हैं तो सर्वप्रथम हमारा

ध्यान यहां की जातियों के प्रति आकर्षित होता है। भारत के अन्य प्रदेशों की भांति हरियाना में भी नाना जातियां निवास करती हैं जिसमें अपनी-अपनी परम्पराएँ एवं रीति-रिवाज प्रचलित हैं। प्रत्येक जाति के विषय में विशद विवेचन इस लेख का अभिप्राय नहीं है। सामूहिक रूप से ही कुछ विचार किया जायेगा।

यहां का सभी जातियों में वैवाहिक प्रथा सजातीय (Endogamous) है किन्तु सगोत्रीय ( Exgogamous ) नहीं है। बहु विवाह प्रथा भी है। ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों के अतिरिक्त सभी जातियों में नियोग अथवा कराया की प्रथा प्रचलित है। इस प्रथा ने बहु पत्नी प्रथा को प्रश्रय दिया है। अभी तक सर्वत्र सम्मिलित कुटुम्ब प्रथा चल रही है। सम्मिलित कुटुम्ब प्रथा में वृद्ध कुलपति का शासन रहता है जिसमें सबका समान अधिकार होता है। पाश्चात्य शिक्षा के प्रभाव एवं नौकरी की प्रवृत्ति ने इस पुनीत प्रथा को एक बड़ा धक्का पहुंचाया है। यह प्रथा आज निष्प्राण होती चली जा रही है। उत्तराधिकार अधिकतर पगड़ीबाट या भाई बाट के सिद्धांत पर है किन्तु किन्हीं गोत्रों अथवा किन्हीं कुटुम्बों में बीरबाट या चुंडा बाट भी प्रचलित है।

हरियानी समाज में जिसकी झांकी ऊपर की कतिपय पंक्तियों में दी गई है, बहुत से रीति रिवाज प्रचलित हैं। प्रजनन, विवाह, मृत्यु आदि पर जो रिवाज प्रचलित हैं उनका विशद वर्णन गीतों के अध्याय में हो चुका है। यहां पर नामकरण संस्कार के विषय में कुछ चर्चा की जायेगी। पुत्रोत्पत्ति पर घर घर के वृद्ध पुरुष, पण्डित को बुलाते हैं और उससे नवजात शिशु का नाम पूछते हैं। वह जन्म की राशि के अनुकूल नाम रखता है। नाम प्रायः किसी देवी देवता अथवा ईश्वर के नाम पर होते हैं। यथा —रामचन्द्र, किशनलाल, देवीदत्त आदि। कभी कभी पवित्र तीर्थों के नाम पर रखे जाते हैं। यथा—मथुरादास, बृन्दासिंह, काशीराम आदि। पवित्र पौदों के नाम पर भी नाम होते हैं। यथा तुलसीदास, गेंदासिंह आदि। दुष्ट ग्रहों की उपशांति के लिए कुछ असुन्दर ( भौंडे ) नाम भी रख लिए जाते हैं यथा—मगनू ( मांगा हुआ ), घसीटा ( घसीटा हुआ ), बुद्धू ( मूर्ख ), बदलू ( बदल कर लिया हुआ ), कुड़िया ( कूड़ी पर मिला हुआ ) आदि जिनसे ईर्ष्यालु को घृणा हो जाये किन्तु आजकल प्रवृत्ति पूर्णरूपेण बदली हुई है। रामायण और महाभारत में आये हुए नामों की पुनरावृत्ति सर्वत्र दीख पड़ती है।

जब बच्चा मूल नक्षत्र में उत्पन्न होता है तो मूल की शांति के लिए विभिन्न आचारों का आश्रय लिया जाता है। इसका विस्तृत वर्णन गीत अध्याय में जन्म के गीतों में पीछे दिया जा चुका है।

कन्याओं के लिए ऐसी कोई प्रथा प्रचलित नहीं है। हां, विवाह के पश्चात् ससुराल की स्त्रियां उसे बाप के नाम से पुकारने लगती हैं, यथा—तेजा की पुत्री को 'तेजाही' लक्खी की पुत्री 'लखाही' आदि। पुरुष उस स्त्री का पति के नाम से पुकारते हैं, यथा—नदलू की बहू आदि। यहां पर यह भी देख लेना चाहिए कि जाट आदि जातियों में जो नियोग अथवा करवा की प्रथा प्रचलित है उसे ब्राह्मण आदि अन्य जातियां सम्मान की दृष्टि से नहीं देखतीं। ये जातियां करेवा करनेवाली जातियों को व्यंग्योक्ति में कह देती हैं—"आजा बेटटी, लेन्ले फेरे, ये मरजा और भतेरे।" जिन जातियों में करेवा प्रचलित है उन जातियों में सौभाग्य के लिए इतनी चिंता नहीं होती, पति के मरने पर दूसरा पति कर लिया जाता है। हरियानी समाज की दो महत्वपूर्ण अभिलाषाएँ—'पक्की रोटी' और 'पक्की हवेली' उसका लौकिक समृद्धि की पराकाष्ठा है। एक दूसरे स्थान पर हरियानी किसान जीवन की आनन्ददायिनी परिस्थिति की अवतारणा इस रूप में की है —

दस चंगे बैल देख, घा दस मन बैरी,
हक्क हिसाबा न्या, घा साक्मीर जोरी,
भूरी भैंस का दूधा, घा राबड घोलया,
इतना दे करतार, तो फेर ना बोलया।

किसान के अच्छे 'चंगे बैल हों' पर्याप्त अनाज हो जाये, फसल के पीछे लगान या माल मांगा न जाये, भैंस का दूध पीने को मिले और राबड़ी का भोजन खाने को मिले तो उसे फिर अधिक की चाहना नहीं होती।

## ङ हरियाने का भोजन

हरियाने के इतिहास, विश्वास, रीति रिवाज तथा एतद्देशीय लोकसाहित्य के दिग्दर्शन से यहां की प्रादेशिक संस्कृति का पर्याप्त परिचय दिया गया है। हरियाना के निवासियों के भोजन के विषय में अब कुछ विचार कर लेना उचित होगा। हरियाने के भोजन के विषय में लोकोक्तिकार ने बड़ी मार्मिक बात कही है—'देसा म्हें देस हरियाना, जित दूध दही का खाना'। यहां के खाने म दूध-दही की प्रचुरता है।

'रबड़ा' यहां के भोजन का एक विशिष्ट अंग है। यह हरियाने का प्रातराश है। यहां पर लाकोक्तिकार ने अहीरों पर व्यंग्य कसा है—"अहीर गा राबड़ा बतावे खीर" अहीर के लिए यह खीर बन गई है। हरियाने का खीर एक प्रिय भोजन है जो दुग्ध और तन्दुल के मिश्रण से बनता है।

हरियाना के भोजन का वर्णन करने में अवश्य अपूर्णता रह जायेगी यदि हम यहां के टीकड़ा या अगाकड़ा की ओर पाठक का ध्यान आकर्षित न करें। यह भी प्रातराश का भोजन है जिसे हम देसी बिस्कुट कह सकते हैं। कड़े आटे से बनी मोटी नमकीन रोटी 'टीकड़ा' कहलाती है। यह उन्हीं लोगों को प्रिय है जो एक बार ४ छटाक घी खा सकने की शक्ति रखते हैं। लोगों का कहना है कि बस एक टीकड़ा और पावभर घी खाइये कि राम मिल जायेंगे।

---

# परिशिष्ट क

## हरियानी लोक-कहानी

"खीचड़ी"

'एक चमार था। वो था बड़ा बावला। जांह टाल कोइ उह नै भकादे ऊँह टाला मान जा था। एक बार वा अरणी सुसराड डिगर गिया। उह ऊँह क साला ने खूब सेवा करा। चमार का सास्सू ने बनाइ रे चा में एक हाड्डा मरन खीचड़ा पकाइ। चमार आग्गे एक थाला खीचड़ी धरदी अर उह में खूब गेर दिया घी। चमार था जा बाठ बाउँ सूत था सारी नै डकारग्या। उह ने खाचड़ा बोहत आच्छी लागा पर बिचारे ने ना का पता नहीं था। चमार ने सोच्ची अकरै याह चाब वैं घरां चालके बणवाइये। पर मुसाइत ये या अक इह का ना कांह टाल पता लागै। उह ने कुछ होक्के बेसरम सा इह का ना अपणी सास्सू त बूझ्या। पता लाग्या कि यो से "खीचड़ी"। वो जिन्ने इ रटण लागग्या—'खीचड़ा, 'खीचड़ी'।

अगले दिन चमार ने अपणे घरकँह का रस्ता लिया। चालते-चालते "खाचड़ी" कहणा ते गया भूल अर लाग्या भौंकणा "खाचिड़ी खाचिड़ी"। रस्ते में इक जाट अपणे खेत का रुखाला था और गोफिये तैं चिड़िया नै उडावण लाग रहा था। बिचारे का चिड़िया नै बोहत नक्सान कर दिया था। किमे तैं छो में था ही अर कुछ चमार के "खाचिड़ा-खाचिड़ी" के कहत्ते बान सुण के लाल पीला हाग्या। चमार तै कहण लाग्या अकरे अन्यायी थे पद दाँ के मारके से। अड़ैआ तन्ने मैं करूँगा सूध्या। जाटने चमार के पाच सात जूत फटकारे अर कहण लाग्या अक भाइ "आ फन्दे में, आ फन्दे में" कहता चाल्याजा। चमार बिचारा इस्से बात ने कहता चाल लिया।

आगै चाल कै ऊँह नै चार चार फँदे। वे चारां सौंग मना कै चोरी करण जा थे। चमार "आ फन्दे में, आ फन्दे में" कहता जा रहा था। इसतैं चारा ने सौगण खराब होगे अर चमार के बेरहम ने दो चार जमा दिये अर कहण लागे कि 'ले लें जाओ, धर धर आओ" कहता चाल्या जा। चमार नै डर के मारे थे ही आन्दर पकड़ लिये अर चालता बण्या।

आगै मुसलमाना का कोइ माणस मरग्या था। वे उह नै गाड्डण र थे। कुछ तै बिचारा कै मरा का चणवा थाए कुछ चमार नै 'ले ले जाओ

घर घर आश्रो" कहचे उनके घा में लूण छिड़क दिया। मुसलमाना ने चमार खूब पनाया अर कह दिया के "इसी किस्से के ना हो" कहता चाल्या जा। वो तै मार गैल पेंतरे बदले था। वो न्यूहे रटण लाग्या।

चमार "इसी किस्से के ना हो, इसी किस्से के ना हो" कहता जा रह्या था। आगे राह म एक गाम पडै था। उडै एक बाखिया धरम कर रह्या था। उड़ै घी पाच-सात आदम्या नै जिब इह चमार के इसे कड़वे बाल सुणे तै ऊह पे गरमागरम पाच-सात झापट रसीद कर दिये अर कह दिया अक "इसी सबके हो, इसी सब के हो" न्यू कहता चाल्या जा। चमार बिचारा चाल दिया रोमता।

आगै सी एक जगाँ किस्सै की पूलिया में लाग गी थी आच। उड़ै पूलिया आले का तै हो रहा था घर एक तमाशा अर चमार चिल्ला रह्या "इसी सब के हो, इसी सब के हो।" उन्ने चमार ठाकै आच बिचाले पटक दिया। थोड़ा सी हाण में चमार का तै गडासा सा बुझ गया। बिचारा गऊ का जाया घर ताहीं भी ना पांह चा। 'लाचड़ी' नै कीस्से जुलम ढाये बिचारे की गैला।

## एक राजा के छोरे की कहानी

एक बार की बात सै। एक बाम्मण का छोरा नें ऊ का बाप नै उसताहीं देस लिकाड़ा दे दिया। जब वो घर तें चाल्ल्या जा था तौ ऊनै रा में एक साप मिला जो क जाड्डातें कती कठ्ठा होर्‌या था। ऊ नै सक्कै नै साप कै कुछ सेक स्याक देक्कै नै गर्मी दी तो के देख्खे सै क साप का लाल बणग्या। ऊ नै ले जाक्कै यो लाल राज्जा नै दे दिया। राज्जा नै उसताई सन्दूक में बंद कर कै अर उसका ढक्कण मूद दिया।

एक दिन राज्जा सन्दूक नै खोल कै देक्खण लाग्या तो के देक्खै सै क लाल का घणा साणा छोरा हो रह्या सै। राजा कै काइ औलाद ना थी। वो न्हात राज्जी होया। छोरा बड्डा होग्या मल[1] ऊ का बाप मरग्या। ऊ की सगाइ वो करग्या था। फर हकीकिया नै ऊ नै माराकूट्या अर भज्या दिया।

वा थोड़ी सी मोर[2] ले कै अर बिना बरे ऊए गाम में आग्या जै में ऊकी सगाइ होरिही थी। छोरा पढ्ढण जाण लाग्या अर ऊए मन्दरसा में जेम्हें या छारी पढ्या करती जिह के सेत्ती ऊए छोरा की सगाइ होरि थी।

१ मगर २ मोहर, अशरफी।

आग्गै सी जाकै ऊए वरा एक मीर बाली मिली। ऊनै एक डिब्बी दी अक जिसा लत्ता चाल्हैगा उसाए मिल ज्यागा। फेर एंतराँ ऊनै एक उड्डा खटोल्ला मिलग्या अर ऊ पै नैठकै अपणी नगरी में आए पहुँचा।

राज्जा ऊ तै बहौत राज्जी हाया अर अपणी छोरी का ब्या ऊतै कर दिया। ऊ छोरी नै बतादी अक बिर मैं बी छोरी ए सु। फेर दोनू राणी अर वो राजकवर राज्जी राजी रहण लागग्या। ऊ रस्सी सोट्टा की ओट[1] तैं ऊ नै अपणा राज बी ले लिया।

फेर वा छोटणी राणी ऊतै एक दिन बोल्ली अक तेरी के जात सै। पहल्या ता नो बताइ मल ऊकी हट्ट करण तै बोल्ल्या क आऽच्छा तू मेरै काच्चा दूध का छींटा मार। ऊनै तो छींटा मार्या अर वो साप बणकै सरड सरड मौरी म्हैं बड़ग्या। वै दोनू देखती की देखती रैगीं अर अपणा किया पै पछताइ।

---

## परिशिष्ट—ख

### स्वरलिपि

लोकसाहित्य संग्राहक को अपने प्रयत्न में यथार्थ (एक्यूरेट) होने की बड़ी भारी आवश्यकता है। यदि वह ऐसा नहीं करता तो उसका प्रयास निष्फल तथा कृत्रिम-सा प्रतीत होने लगता है और वह विशेष उपयोगी नहीं रहता। जो बात लोकसाहित्य के लिए कही जा सकती है वह लोक-गीतों के विषय में और भी अधिक स्वीकार्य है। लोक-गीतों की रक्षा के लिए गायक के उच्चारण के साथ उन्हें ठीक ठीक उतारने का प्रयत्न वाञ्छनीय है। यह कार्य विशुद्धरूप से तभी हो सकता है जब प्रत्येक गीत की 'स्वरलिपि' भी की जाये। स्वरलिपियों के तुलनात्मक अध्ययन से लोक गीतों के वंश और प्रसार के इतिहास पर भी भारी प्रकाश पड़ता है। आधुनिक वैज्ञानिक युग में इन गीतों को विकृति से बचाने के लिए उचित तो यह है कि इन गीतों के 'रिकार्ड' तैयार कर लिए जायें।

आदर्शरूप में, हम यहाँ तीन हरियानी लोकगीतों की स्वरलिपि दे रहे हैं, जिससे इन गीतों के रागात्मक पक्ष को हृदयगम करने में सहायता मिलेगी।

---

1 मदद।

१ राग पीलू बरवा　　　　ताल कहरवा

सा सा रे रे सा सा नी — । सा सा रे रे गा — रे — ।
म्हा रे री घे ऽ र में ऽ आ या री ब टे ऽ ऊ ऽ
नी — नी नी सा ऽ रे नी । सा — — — नी — नी नी ।
सा ऽ य या का ल थि हार ऽ ऽ ऽ सा ऽ य या
सा — रे रे गा गा रे रे । सा सा नी नी सा सा रे नी ।
चा ऽ ल प ही री मे रे ह व ड व म र आ ये
सा — — — — — — — ।
नैया ऽ ऽ ऽ ऽ ऽ ऽ ऽ ।

शेष गीत तृतीय अध्याय के १६५ पृष्ठ पर देखिए ।

× × ×

मेरा छोटा बीरा लाडला बयाग्ड की राही हो लिया।
कितै हो सो बीरा बोलिये मैंने सारा बयारड टोलिया।

२ राग पीलू　　　　ताल कहरवा

नी सा रे — रे — र — । गा रे गा सा रे रे रेमा रे ।
मे रा छो ऽ टा ऽ बी ऽ रा ऽ ऽ ला ड ला री ब ।
मा गा रे सा नी सा — रे । गा रे सा — नी सा — — ।
या ल ड की ऽ रा ऽ ही । ऽ ऽ हो ऽ लि या ऽ ऽ

बेबे भन मिलै ना खाया नै दरखत के पते खा रहे ।
जल मिलै ना पीया नै जोड कुए सब टो लिए ।
मेरा छोटा बीरा लाडला बयारड की राही होलिया ।
कितै हो सो बीरा बोलिये मैंने सारा बयारड टोलिया ।
बीरा तेरे रे भाणजे का क्या ए मैं कौण आवेगा भात में ।
बेबे मेरे मे छोटे तान सै तेरै वै आवैंगे भात में ।
बेबे थाली में घालें तीन सो ए लोटे में मौर घला लिए ।
मेरा छोटा बीरा लाडला बयाग्ड की राही होलिया ।
कितै हो सो बीरा बोलिये मैंने सारा बयाग्ड टोलिया ।

कात्यक बदी अमावस आइ दिन था खास दिवाली का।
आख्या के कहें आसू आग्ये देख लिया घर हाली का।

२ राग माढ ताल कहरवा

पा — पा धा सां मां — रे। — सां सां सां — सां — पा।
का ऽ त्य का ब दी ऽ मा ऽ व स आ ऽ इ ऽ दिन
— पा पा — पा पा पा —। पा मा पा धा पा मा रे मा।
ऽ था खा ऽ स दि वा ऽ ली ऽ का ऽ ऽ ऽ आ ऽ
पा सां नी धा पा — पा धा। पा मा — — गा — रे सा।
ऽ ऽ ऽ ऽ ऽ ऽ आ ख्या के म्हा ऽ ऽ आ ऽ सू ऽ
रे — सा — रे। रे — रे रे — रे रे रे — रे सा।
आ ऽ ग्ये ऽ दे ऽ ख लि या ऽ घ र हा ऽ ली ऽ
रे मा गा रे सा — — —।
का ऽ ऽ ऽ आ ऽ ऽ ऽ

सबी पड़ोसी बच्चों खातर खील खिलौने ल्यावैं थे।
दो बच्चे हाली के बैठ्ठे उनकी ओर लखावैं थे।
रात कूच की जली राबड़ी घोल सीत में खाय थे।
दो कुत्ते बैठ्ठे मगन हुए उनकी ओर लखावैं थे।
तीन कटोरे एक बखौरा काम नहीं था थाली का।
आख्या के कहें आँसू आग्ये देख लिया घर हाली का ॥१॥
कहीं कहीं तो खीर पकै कहीं हलुवे की महकार उठ री।
हाली की बहू एक ओड नै खड़ी बाजरा कूट री।
हाली बैठ्या खाट बिछाकै पायतारानी टूट री।
हुक्का भर कै पीवण लाग्या चिलम तळे तै फूट री।
बाकी छोरे टहूक पड्या था जर लाग्या एक पाली का।
आख्या के कहें आँसू आग्ये देख लिया घर हाली का ॥२॥

---

## परिशिष्ट—ग

### शब्दकोष

हरियानी लोकसाहित्य में प्रयुक्त कतिपय शब्दों की तालिका हम नीचे दे रहे हैं। देखकर आश्चर्य होता है कि अक्षरज्ञान विहीन ग्रामीण जनता

ने प्राचीन शब्द निधि को कितनी श्रद्धा के साथ अर्घ्य देकर बचाया है तथा उसका शब्दभंडार कितना समृद्ध है। भावाभिव्यक्ति के लिए उन्हें कदापि शब्द-दारिद्र्य नहीं घेरता। उनके यहाँ शब्दों की टकसाल सतत जारी रहती है।

"अ"

अभ्रा (अजा) बकरी

अगेता पहला, समय से पहिले

अड़ास १ कठिनाई, समस्या 'अड़ास में आया' कठिनाई में फँस गया। २ विघ्न करना, विघ्न उपस्थित करना 'अड़ास लाना' विघ्न कर रहा है।

अड़े, आड़े यहाँ

अणी नौंक

अधल (विशेषण) स्पष्ट, पक्की, प्राय पहचान, शब्द के साथ इसका पहचान प्रयोग होता है। अधल पहचान ( पछाण ) के अर्थ होंगे, स्पष्ट पहचान, खूब पहचान।

अंत (वि०) समाप्ति अथवा लक्ष्य

अलेख (अलक्ष्य) भगवान

अतना (वि०) अत्यधिक "घना न अंत का बोलना, घनी ना अंत की चुप।"

अबेर देरी

अकरमकर चालाकियाँ, अगर, मगर

अटकल सटकल अनुमान, अंदाजा

अणआत (अणहात) अभाव अथवा गरीबी

अल्वादी (वि०) धृष्ट, जिद्दी, (पुरुष या पशु)

अस्थल (स्थल ) वैरागी साधुओं का मठ या आश्रम

"आ"

आकल ऊधम, निआर

आँख (आँखि तथा अक्षर) लिपि के अक्षर, दो आँख काढना, कुछ लिख देना।

आटना भरना। कुआ अथवा तालाब को मिट्टी डाल कर भर देना।

आगमबुधी (अग्रबुद्धि)

आठें अष्टमी

आठ न साठ तीन तेरह, व्यर्थ। "खेती की उसकी आप कर आधी उसकी देखना जाय। आये गये को पुच्छे बात, उसकी खेती आठ ना साठ।"

| | |
|---|---|
| आड | १, विघ्न २ रोक ३ सरसों की आड |
| आड़ा | कुष्ठ, कड़वा । "राड़ करो तो बोलो आड़ा ।" |
| आण | निषिद्ध, परहेज । "दारू की आण से," मद्य का निषेध है। |
| आधमआध | बराबर-बराबर |
| आल | १ आर्द्रता, गीलापन । २ दगा, उपहास, मूर्खता |
| आलकस | आलस्य |
| आस | आशा |
| आसा | (आश्रय) सहारा, "मालिक के आसरे तै" भगवान की सहायता से । |
| आयत | सिरहाना, सिर की ओर |

"इ" "ई"

| | |
|---|---|
| इलहान | व्यर्थ की बात जो अपनी शक्ति से बाहर हो । |
| इंवे | इधर |
| ईंडी | बोझा, विशेषकर पानी का घड़ा ढोने के लिये सिर पर रखने का कपड़े का गोल चक्र । "दबी आवे, दबी जा ।" |

"उ"

| | |
|---|---|
| उजाड़ | जंगल |
| उग्मना | उदित दिशा में, पूर्व दिशा में । 'उग्मना खेत' । पूर्व की ओर खेत हितकर नहीं होता । प्रात जब जाओ तो सूर्य सम्मुख, सन्ध्या में वापिस आओ तो भी सम्मुख । |
| उम्रा | वह भूमि जिसमें बिना सिंचाई के रबी की फसल पैदा होती है । |
| उणिहार | (अनुहार) सदृश, 'जेठ की उणिहार, जेठ की सदृश |
| उबना | निकलना, उद्भव होना |

"ऊ"

| | |
|---|---|
| ऊत | निपूत, निष्पुत्र, दुर्भाग्यशाली |
| ऊपला | गोसा, कंडा |

"ए"

| | |
|---|---|
| एकला | एकाकी |

"ओ"

| | |
|---|---|
| ओच्छा | छोटा, लघु |
| ओट, ओटना | १ स्वीकार करना—'अपणा कसूर ओट ले'। अपराध स्वीकार कर लो। <br> २ मान लेना—"आज घर में काम सै, मेरा आड़े का काम तू ओटल।" <br> ३ सहना, झेलना—'मेरी लाठी आट, गैर ओट'। संभालना। |
| ओहलना | उपालम्भ, व्यंग्य। |

"औ"

| | |
|---|---|
| औलासौला (क्रि वि ) | जैसा-तैसा |
| औले | कोने में |
| औली बात | कटु, कर्कश, गाली |
| औले ता कौले | इधर उधर |

"क"

| | |
|---|---|
| कथ | पति |
| कठया | कठिन |
| कड़ | कमर, पीठ |
| कड़े | कुन, कहां ? |
| कतनी | कातते समय पूनी रखने की टोकरी |
| कनै | पास—'तेरे कनै' तुम्हारे पास। |
| कपता | झगड़ालू, कुपुन "नलाई ना करा दापती, क्या चुगेगी कपती" |
| कमेर | १ कार्यक्षमता २ कमाई |
| करग | अरथिया |
| कराल | कठिन, बुरा बना हुआ। 'कराल हल' कठिनाई से भूमि में लगनेवाला हल। |
| कहेला | ऊट |
| कल्दारा | झगड़ालू, धृष्ट |
| कसुआ | एक कीड़ा जो फसल में लग जाता है |
| कसूत | बुरा, हानिकर |
| कसौन | अपशकुन, कुशकुन |
| काकड़ा | बिनौला |
| कागला | कौआ |

क्नौड़ (क्रि वि ) किधर
किम्मे न — कहीं नहीं
कुकरा — मुर्गी मुर्गी
कुतान (विशे०) — निकृष्ट, छोटा, 'आछी नगरी कुत्तान बासा । करी बीर क्या घर बासा''
कैहर — नरक, कष्ट, आपत्ति "रहना तो सहर का, चाहे कैहर क्यू ना हो।"

"ख"

खड्या — सापा
खुरा — खुरवाला 'बंगनखुरा' बैंगन के से खुरवाला ।
खानार — निकम्मी, हानिकर

"ग"

गद देसी(क्रि वि ) एकदम, अनायास
गद्दर — अधपका "कच्चे फल सुहावने, गद्दर हुये मिठान । वे फल कौन से, जो पक्के हो करवान ।" शैशव, यौवन, वृद्धावस्था ।
गमीना — रिश्तेदारी
ग्यासा — एक शस्त्र विशेष
गाबरू — युवक
गाहा — पहली
गेड़ा — चक्कर
गोरा — आबादी के पास, गौरवर्ण
गोरी — युवती स्त्री । इस शब्द के पीछे रसिक स्त्री का चित्र उपस्थित होता है । यौवन की लाली या स्वभाव, सुलभ लज्जावश लाली का भाव गोरी शब्द में छिपा है ।
गोसा — उपला, कंडा

"घ"

घालमाल — गड़बड़, 'जाट जाट के साले, करदे घालेमाले' ।

"च"

चबोला — एक प्रकार का राग जिसमें प्रायः प्रेम का वर्णन होता है ।
चाम — खाल, चरस, "मरगया चाम राम मनाइयों"—चरस भर गया है ।

चोज — कौतुक, आश्चर्य
चौकस — सावधानी, पक्की बात
नरनारी का सिणगार, सजन तुम दिल में रखना।
नर को देना मार, नारी को चौकस रखना॥
नर ( ताला ) नारी ( ताली )।
चौंरी — वेदी, (विवाह की)

"छ"

छार — राख

"ज"

जनेत — बरात
जलहेरी — जलकलश
जानीवासा — जनवासा, बरात के ठहरने का स्थान
जेठा — बड़ा, पहला

"झ"

झखत — परिश्रम, "झखत विद्या, पचत मैना"।
झिरने — दुर्बल होना, सूखना। "दाना झिरवे ज्ञान ने" यानी ज्ञान के लिए कष्ट उठाता है।

"ट"

टलना — बचना, वापिस जाना, चूकना "कालटलणा, कपाल ना टले" मृत्यु से बचाव हो सकता है।
टाबर — बाल बच्चे
टांडा — प्राय १०० बैलों के समूह को टांडा कहते हैं। बनजारे टांडा लादकर चलते थे। प्रसिद्ध है लाखा बनजारे के टांडा में लाखों बैल थे।
टीबा — रेत का पर्वत
टेक — प्रतिज्ञा, सहारा, रक्षा
टोटा — हानि
टारड़े — बकरे
टाहना — खोजना, तलाश करना

"ठ"

ठाडा — १ शक्तिशाली, २ खड़ा रहना, रुकना

"ड"

डाकौत — ज्योतिषी
डामचा — मचान, ठाढ
डागर — पशु
डूम — एक जाति जो नाच-गाकर आजीविका कमाती है।
डैहर — बाढ

"ढ"

ढाणा — १ कुआ का छोटा सा साधन, २ किसानों की छोटी सी बस्ती
ढाणी — बस्ती
ढुकाव — कन्या के द्वार पर मनाया जानेवाला आचार
ढोर — डागर

"त"

तगार — गीली मिट्टी का ढेर
तला — नीचे
तहेता — जोरदार, ठीक समय पर
तापड़ — कड़ी भूमि
तिस — प्यास, तृषा
तिसाया — प्यासा
तीजन — चरखा कातने की जगह
तील — स्त्रियों के पहरने के कपड़े "आगी आदना और लहगा"।
तारण — द्वार पर लगी हुई काठ की चिड़िया

"थ"

थान — (स्थान) साधुओं के रहने का स्थान
थामना — ठहरना
थारे — तुम्हारे

"द"

दगड़ा — रास्ता
दलद्दर — (दारिद्रय) गरीबी, निर्धनता
दसोटा — देश निकाला
दावेत — शत्रु

| | |
|---|---|
| दुहाग | (दुभाग) राड बैठाना, तलाक, सजा |
| दुहेला | कठिन |
| दूधल | दुधार, 'गाय तो दूधल चाहिये' दुधार गाय प्रशंसनीय है। |
| दूभर | कष्टकर। 'मरदा दूभर पीसना' पुरुष के लिये पीसना कष्टसाध्य है। |
| देवघर | कोहबर जहां फेरों के पीछे वर को ले जाते हैं। |

"ध"

| | |
|---|---|
| धण | (धन्या) पत्नी |
| धणी | स्वामी, पति |
| धजा | (ध्वज) भंडा |
| धाप | छक कर। "कितणे सुलते जीवा ये जद धाप के राबड़ी पीवांये"। |
| धीनू | दूध का पशु करना |
| धीय | बेटी |
| धोकना | पूजना, नमस्कार, दण्डवत् करना |

"न"

| | |
|---|---|
| नगमलग | अकेला, बिना परिवार के |
| निगोड़ा | अशिष्ट, व्यर्थ, बावला |
| निपजना | उत्पन्न होना |
| निमाना | मूर्ख |
| निराशा | (निराश्रय क्रि० वि०) तीव्रता से "जेठ मास जो तपे निराशा, तो जानो बर्षा की आशा।" |
| निभ | निर्भय |

"प"

| | |
|---|---|
| पगड़ी बाँट | भाई बाँट |
| पछुवाड़े | घर के पीछे |
| पड़वा | १ प्रतिपद, २ पूर्वी वायु। 'सावन माह चले पड़वा। खेले पूत बुलाले मा।' |
| पत | इज्जत, मान |
| पदोड़ा | अत्यत पीनता, "नदी दे नै मिल्या करोरा। पानी पी पी हुआ पदोड़ा।" |
| परस | चौपाल, मरदानी बैठक |

"ड"

| | |
|---|---|
| डाकौत | ज्योतिषी |
| डामचा | मचान, ठाढ |
| डागर | पशु |
| डूम | एक जाति जो नाच-गाकर आजीविका कमाती है |
| डेहर | बाट |

"ढ"

| | |
|---|---|
| ढाणा | १ कुआ का छोटा सा साधन, २ किसानों की छोटी सी |
| ढाणी | बस्ती |
| ढुकाव | कन्या के द्वार पर मनाया जानेवाला आचार |
| ढोर | डागर |

"त"

| | |
|---|---|
| तगार | गीली मिट्टी का ढेर |
| तला | नीचे |
| तहेता | जोरदार, ठीक समय पर |
| तापड़ | कड़ी भूमि |
| तिस | प्यास, तृषा |
| तिसाया | प्यासा |
| तीजन | चरखा कातने की जगह |
| तील | स्त्रियों के पहरने के कपड़े "आंगी ओढना और लहंग |
| तोरण | द्वार पर लगी हुई काठ की चिड़िया |

"थ"

| | |
|---|---|
| थान | (स्थान) साधुओं के रहने का स्थान |
| थामना | ठहरना |
| थारे | तुम्हारे |

"द"

| | |
|---|---|
| दग्ड़ा | रास्ता |
| दलद्दर | (दारिद्रय) गरीबी, निर्धनता |
| दसोटा | देश निकाला |
| दावेत | शत्रु |

| | |
|---|---|
| दुहाग | (दुभाग) राड बैठाना, तलाक, सजा |
| दुहेला | कठिन |
| दूधल | दुधार, 'गाय तो दूधल चाही' दुधार गाय प्रशसनीय है। |
| दूमर | कष्टकर। 'मरदा दूमर पीसना' पुरुष के लिये पीसना कष्टसाध्य है। |
| देवधर | कोहबर जहा फेरों के पीछे वर को ले जाते हैं। |

"ध"

| | |
|---|---|
| धण | (धन्या) पत्नी |
| धणी | स्वामी, पति |
| धजा | (ध्वज) झडा |
| धाप | छक कर। "कितणे सुलते चीथा के नद धाप के राबडी पीवाये"। |
| धीनू | दूध का पशु करना |
| धीय | बेटी |
| धोकना | पूजना, नमस्कार, दण्डवत् करना |

"न"

| | |
|---|---|
| नगमलग | अकेला, बिना परिवार के |
| निगोड़ा | अशिष्ट, व्यर्थ, बावला |
| निपजना | उत्पन्न होना |
| निमाना | मूर्ख |
| निराशा | (निराश्रय क्रि० वि०) तीव्रता से "जेठ मास को तप निराशा, तो जानो बरखा की आशा।" |
| निभ | निर्भय |

"प"

| | |
|---|---|
| पगड़ी बाँट | भाई बाँट |
| पछवाड़े | घर के पीछे |
| पड़वा | १ प्रतिपद, २ पूर्वी वायु। 'सावन माह चले पड़वा। खेलो पूत बुलाले मा।" |
| पत | इज्जत, मान |
| पदौड़ा | अत्यत पीनवा, "नदी दे नै मिल्या कयेरा। पानी पी पी हुआ पदौड़ा।" |
| परस | चौपाल, मरदानी बैठक |

| | |
|---|---|
| परार | एक वर्ष से पहिले |
| पर्नी | परिणीता |
| पटेला | पेटू, बड़े पेट का |
| पाली | गाय, ग्वाला |
| पायत | पैरों की ओर |
| पाही | गैर रिश्तेदार |
| पिलाया | जीन रखना |
| पीला | चुदड़ी, पीला पौमचा भी होता है जिसे प्रसव के उपरात माताएँ ओढ़ती हैं। |
| पुगना | १ जीतना, रहना। "गिल्ली डंडा म मैं अव्वल पुगया"— गिल्ली डंडा के खेल मैं सर्व प्रथम रहा। २ चुकना, दीजाना "उगाही नाहीं पुगी।"—भूमिकर नहीं दिया गया |
| पेओसाल | पितृशाला, नेहर |
| पौन | पवन |
| पोली | घर म प्रवेश का कमरा, दुवारी |
| पौहड़ा | आश्रय |

"फ"

| | |
|---|---|
| फलसा | मुख्यद्वार |
| फैंस | कष्ट, चिंता "ले लेना भैंस, कट जागी फैंस।" |

"ब"

| | |
|---|---|
| बगड़ | आगन |
| बटेऊ | पथिक, यात्री, अतिथि, पाहुना |
| बत्ता | अधिक, "दो घर बची माँगनी, पर चल ता मशाल की चाँदनी।" |
| बरगा | सदृश "मैं बी तेरा ए बर्गा सूं।" |
| बरों बाबर | एकसा, समान |
| बरजना | मना करना, निषेध करना |
| बाका | १ छैल, २, टेढा |
| बागी | टेढी। "भींत क्यों बागी, लहू क्यों लागी"—( सूत न था ) |
| बाबल | पिता |
| बारनै | द्वार पर |
| बाहुड़े | लौटना |

| | |
|---|---|
| बिसाना | क्रय करना, खरीदना |
| बीज | बिजली |
| बुलद | बैल |
| बैंडा | टेढ़ा |
| बल | व्यंग |

"भ"

| | |
|---|---|
| भड़ना | लगाना ( किवाड़ ) |
| भानड़ | घर की समस्त वस्तुएं सामूहिक रूप में |
| भाने | चाहे, बेशक |
| भाँटा | कठपुतली का नाच दिखानेवाली एक जाति जो राजस्थान में विशेषरूप से मिलती है। |

"म"

| | |
|---|---|
| मढ़ा | किसी सिद्ध पुरुष की समाधि |
| मत | मति, समझ |
| मनयार | मनिहार |
| मांडा (माढा) | फलका, गेहूँ की चपाती |
| मेलवाड़ | किसी वृद्ध के मरने पर कारज आदि करना |
| मार मुलक के | अगणित, असंख्या, 'दुनिया भर के'। |
| मारू | प्रियतम |
| मोचड़े | जूते |
| मोडा | साधु |

"र"

| | |
|---|---|
| रांघड़ | मुसलमान राजपूत, "सौ रांघड़ों की एक मा।" |
| रीता | रिक्त, खाली |
| रूपा | चाँदी |
| रैवारी | एक जाति |

"ल"

| | |
|---|---|
| ल्हास | १ खेती के काम में सहायता देने के लिये बुलाए हुए अवैतनिक व्यक्तियों को जो भोजन दिया जाता है वह ल्हास कहलाता है। |

२ कोआपरेटिव लीग (ढगवारा)

छिपकर

रूक्ष, शुष्क, सूखा

"स"

प्रात काल

गधा

(स्वभाव) आदत—मन मोती और दूध का एक सभाग्रो।
पाटे पाछे नामिलें लाख करो उपाग्रो ॥

समीप—नृप, वैल, विद्या, तिरिया, येह ना गिनें गुणजात।
जो समेप इन के रहे, उसी पे लिपटे हाथ ॥

सुक्ष्म दक्षिणा

काम चलना

आपत्ति, दुष्काल

सखी

एक प्रकार के साधु जो निहंग रहते हैं और शादी नहीं

(स्यार) गीदड़, 'रात नै बोले कागला, दिन नै बोले स्याल'।

श्वसुरालय

करते

साथ

शकुन

"ह"

जोर से

समय, काल, वक्त

हक्का, पुकार

तरफ, ओर, 'आइये म्हारै हेर' ।—तू हमारी ओर आना

## सहायक-सामग्री


| | |
|---|---|
| १ ग्रामीण हिन्दी | डा० धीरेन्द्र वर्मा |
| २ विचार धारा | डा० धीरेन्द्र वर्मा |
| ३ हिन्दी भाषा और लिपि | डा० धीरेन्द्र वर्मा |
| ४ प्राकृत प्रकाश | डा० ए सी ऊलनर |
| ५ हेमचन्द्र शब्दानुशासनम् | हेमचन्द्र सूरि |
| ६ ब्रजभाषा का व्याकरण | किशोरीदास वाजपेयी |
| ७ दक्खिनी हिन्दी | डा० बाबूराम सक्सेना |
| ८ भोजपुरी भाषा और साहित्य | डा० उदयनारायण तिवारी |
| ९ हिन्दी भाषा का उद्गम और विकास | डा० उदयनारायण तिवारी |
| १० हिन्दी भाषा का विकास | डा० श्यामसुन्दर दास |
| ११ हिन्दी व्याकरण | दुलीचन्द |
| १२ राजस्थानी भाषा और साहित्य | मोतीलाल मेनारिया |
| १३ पृथ्वीपुत्र | डा० वासुदेव शरण अग्रवाल |
| १४ भारतीय अनुशीलन ग्रंथ | हिन्दी साहित्य सम्मेलन |
| १५ पुरातत्व निबंधावलि | राहुल जी |
| १६ लोकसाहित्य | झवेरचंद मेघाणी |
| १७ लोकसाहित्य नु समालोचना | झवेरचंद मेघाणी |
| १८ ब्रज लोकसाहित्य का अध्ययन | डा० सत्येन्द्र |
| १९ राजस्थानी वातां | सूर्यकरण पारीक |
| २० भोजपुरी लोकसाहित्य का अध्ययन | डा० कृष्णदेव उपाध्याय |
| २१ भारतीय लोकसाहित्य | श्याम परमार |
| २२ कविता कौमुदी भाग ५ वां | रामनरेश त्रिपाठी |
| २३ ग्राम साहित्य | रामनरेश त्रिपाठी |
| २४ धरती गाती है | देवेन्द्र सत्यार्थी |
| २५ बेला फूले आधीरात | देवेन्द्र सत्यार्थी |
| २६ चट्टान से पूछ लो | देवेन्द्र सत्यार्थी |
| २७ बाजत आवे ढोल | देवेन्द्र सत्यार्थी |
| २८ भोजपुरी ग्राम-गीत भाग २ | डा० कृष्ण देव उपाध्याय |

| | |
|---|---|
| २६ भोजपुरी ग्राम्य-गीत | आर्चर तथा संकटा प्रसाद |
| ३० राजस्थानी लोक-गीत | सूर्यकरण पारीक |
| ३१ मैथिली लोक-गीत | रामइकबाल सिंह 'राकेश' |
| ३२ हरियाना के लोकगीत | एस एस रंधावा और देवी शंकर 'प्रभाकर' |
| ३३ कुरु प्रदेश के लोक गीत | गणेश दत्त गौड़ |
| ३४ हिन्दी लोक गीत | रामकिशोरी श्रीवास्तव |
| ३५ गढ़वाली लोक-गीत | नत्थी प्रसाद डुगपाल |
| ३६ मालवी लोकगीत | श्याम परमार |
| ३७ ईसुरी की फाग | लोक वार्ता परिषद, टीकमगढ़ |
| ३८ ग्राम्य गीतों में करुण रस | सीतादेवी |
| ३९ धूलिधूसरित मणियां | सीतादेवी |
| ४० गरीबदास जी की वाणी | बम्बई |
| ४१ ब्रज की लोक-कहानियां | डा० सत्येन्द्र |
| ४२ ब्रज की लोक कथाएं | आदर्श कुमारी यशपाल |
| ४३. बुन्देलखण्ड की ग्राम कहानियां | शिवसहाय चतुर्वेदी |
| ४४ हरियाना की लोक कथाएं | राजा राम शास्त्री |
| ४५ जातक संग्रह | ना० वा० तुगार |
| ४६ राजस्थानी साहित्य की रूपरेखा | मोतीलाल मेनारिया |
| ४७ राजस्थान रा दूहा भाग १ | नरोत्तमदास स्वामी |
| ४८ ढोला मारू रा दूहा | पारीक, ठाकुर और स्वामी |
| ४९ राजस्थानी कहावतें | मुरलीधर और स्वामी |
| ५० राजस्थानी लोकोक्तियां | डा० कन्हैया लाल सहल |
| ५१ राजस्थान के ऐतिहासिक प्रवाद | डॉ० कन्हैया लाल सहाय |
| ५२ घाघ और भड्डरी की कहावतें | श्रीकृष्ण शुक्ल |
| ५३ मराठी साहित्य का इतिहास | कृष्णलाल शरसादे |
| ५४ तारीख जबान ए उर्दू | डा० मसूदहसन |
| ५५ उर्दू साहित्य परिचय | हरिशंकर शर्मा |
| ५६ उर्दू साहित्य का इतिहास | डा० रामबाबू सक्सेना |
| ५७ जीवन विहार | काका कालेलकर |
| ५८ भारतीय रीति रिवाज | रत्नभानु सिंह नाहर |
| ५९ हिन्दुओं के त्योहार | कु० कन्हैया जु |
| ६० राजपूताना का इतिहास | गौरीशंकर हीराचंद ओझा |

६१ बीकानेर राज्य का इतिहास — गौरीशंकर हीराचन्द ओझा
६२ हमारा राजस्थान — पृथ्वी सिंह मेहता
६३ इतिहास प्रवेश — जयचंद्र विद्यालंकार
६४ भविसयत्त कहा — धनपाल
६५ हिन्दी काव्यधारा — राहुलजी
६६ जय यौधेय — राहुल जी
६७ बृहद् विष्णु पुराण ( प्रदेश माहात्म्य भाग )
६८ स्कन्द पुराण
६९ महाभाष्य
७० महाभारत—सभापर्व, वनपर्व, उद्योगपर्व
७१ मनुस्मृति
७२ निरुक्त ( नैगमकाण्ड ) दुर्गाचार्य की टीका
७३ वेदधरातल — गिरीशचन्द्र अवस्थी
७४ पाणिनिकालीन भारतवर्ष — डा॰ वासुदेव शरण अग्रवाल
७५ नाटक की परख — डा॰ खत्री
७६ हिन्दी नाटक साहित्य का विकास — डा॰ सोमनाथ गुप्त
७७ महापुराण पुष्पदंतविरचित
७८ शब्द कल्पद्रुम काण्ड २
७९ बीसलदेव रासो — नरपति नाल्ह
८० बालमुकुन्द गुप्त स्मारक-ग्रंथ
८१ अग्रवाल जाति का इतिहास — डा॰ सत्यकेतु विद्यालंकार
८२ 'तारीख फरिश्ता'

1 Linguistic Survey of India — Dr George Grierson
2 The Legends of the Punjab Vol 3 — Sir R C Temple
3 Standard Dictionary of Folk lore, Mythology & legends — Funks and Wagnalls
4 Annals & antiquities of Rajasthan — Col Tod
5 Encyclopedia Britanica — (History of Folk lore

| | |
|---|---|
| 6 Gazetteers of Districts — | Gurgaon, Rohtak, Delhi, Hissar, Karnal, Patiala (State) Jind (State) |
| 7 Introduction to the popular religion and folklore of Northern India | Crooke |
| 8 Golden Bough | Sir James Frazer |
| 9 Queen of the Air | John Ruskin |
| 10 Field songs of Chhattisgarh | Dr S C Dube |
| 11 Snow balls of Garhwal | N S Bhandari |
| 12 Hindi Folk songs | A G Sheriff |
| 13 Folk songs of the Maikal Hills | Dr Vanier Elvin |
| 14 Folk tales from Mahakaushal | Dr Vanier Elvin |
| 15 A History of Maithili literature | Dr J K Misra |
| 16 Dictionary English Sanskrit | William Morrier |
| 17 'Fables choroies' | La Fountain |
| 18 Old Ballad | Frank Sidgwick |
| 19 The English Ballad | Robert Graves |
| 20 The Oxford book of Ballads | Arthur Quiller Couch |
| 21 Ballads & songs of the peasantry of England | Robert Bell |
| 22 Lyrical Ballads | Thomas Hutchunson |
| 23 The Ballads | M J Hodgart |
| 24 Geography of early Budhism | B C Law |
| 25 Census report 1954 paper No 1 Punjab Tables | |

26 The origin & development of Bengali language — Dr S K Chatterji
27 Downfall of Hindu India — C V Vaidya
28 Epigraphia Indica
29 Ina Akbari — Bussman
30 Ellit's History of India as told by its own historians
31 Epigraphia Indo Muslemica — Gulam Yazdani
32 The ocean of story — Penger
33 The Rajas of the Punjab

## पत्रिकाएँ

१ जनपद
२ मधुकर
३ सरस्वती
४ विशालभारत
५. सम्मेलन पत्रिका (लोकवार्ता विशेषांक)
६ भारतीय साहित्य ( हिन्दी विद्यापीठ आगरा )
७ चांद
८ हंस
६ आजकल
१० नागरी प्रचारिणी पत्रिका
११ हिन्दुस्तानी पत्रिका
१२ हिन्दी अनुशीलन पत्रिका, प्रयाग विश्वविद्यालय
१३ राजस्थानी लोकवार्ता
१४ जनवाणी
15 Modern Review
16 Indian Antiquary
17 Man in India-Folk lore number
18 Indian Historical Quarterly—Calcutta
19 General of Asiatic Society of Bengal (Files)
20 General of Royal Asiatic Society—London